न हर्ष है और न विषाद है। भाई कलसियाँ मिल जायें तो ठीक, मुकुट मिल जाय तो ठीक, सोना लेनेसे मतलब। तो उन तीनोकी अलग-अलग परिणतियाँ हो रही है, उसका आश्रयभूत कारण क्या है ? यह उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य।

**पदार्थमे उत्पादव्ययध्रौव्यकी अनिवार्यता**—उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यको छोडकर कोई पदार्थ कभी रह ही नही सकता। है ही कुछ नही। बतावो ऐसा कौन है जिसमे उत्पाद व्यय ध्रौव्य न हो और हो ? है कुछ ऐसा ? चाहे व्यर्थकी कल्पनाएँ करके गधेके सीग मान लो। वहाँ पर भी आपकी कल्पनाका उत्पाद व्यय और ध्रौव्य रहेगा। जब गधेके सीग होते ही नही है तो उनका उत्पाद व्यय और ध्रौव्य कहाँसे होगा ? यदि कल्पनासे गधेके आपने सीग मान लिया तो वहाँ गधेकी सीगसे कुछ भी मतलब नही रहा। फिर तो वह गधेका सीग आपके दिलमे फिट बैठा है। वह सीग गधेपर न बैठ पाया। कोई पदार्थ ऐसा नही है जो उत्पाद व्यय ध्रौव्यसे शून्य हो।

**उत्पादव्ययध्रौव्यके विशेष प्रतिपादनका कारण**—जैनशासनमे इस वस्तुस्वरूपके वर्णनकी बडी प्रधानता दी है। इसके होनेका यह कारण है कि वस्तुके इस यथार्थस्वरूपके ज्ञानसे ही मोह दूर होता है। प्रत्येक पदार्थ प्रतिसमय परिणमते रहते है। इसका अर्थ यह लेना कि वे पदार्थ अपने ही स्वरूपसे परिणमते हैं दूसरेके स्वरूपसे नही परिणमते हैं। हमारा आपका कितना भी घनिष्ट स्नेह हो और आप चाहे हमारी अनुकूल इच्छानुसार कितने ही काम कर लें तिसपर भी हमारे परिणमनको आपने नही किया, किन्तु आपने अपने ही परिणमनसे कार्य किया है। कोई पदार्थ किसी दूसरेके रूपसे नही परिणमता, अपने ही स्वरूपसे परिणमा करता है, तब अपनी ही पर्यायसे विलीन होता है और अपने ही सत्त्वसे बना रहता है। जब प्रत्येक पदार्थकी ऐसी स्थिति है तो फिर यह बतलावो कि एक पदार्थ किसी दूसरेका हो कैसे जायगा ?

**माननेके अनुसार वस्तुस्वरूपका अनिर्माण**—भैया ! भ्रमसे मानते जावो—यह मेरा है, यह मेरा है, बस मानने ही माननेकी बात है, बन कुछ नही सकता अपना। कैसा भी महाबली हो, कैसा भी महान नायक हो, मनुष्योमे तीर्थंकर और चक्रवर्तीसे बढकर किसका और दृष्टान्त दिया जाय, वैभव और यशमे और किसे मनुष्यकी बात कहे, जब इनका भी कुछ नही रहा यहाँ, तब अन्य बात क्या कही जाय ? तीर्थंकर भी सर्व वैभव त्यागकर केवल एक आत्मीय अनुभवमे रत हुए। तीर्थंकरमे महान बल बताया जाता है। कल्पना कर लो २० बकरोमे जितना बल होगा उतना बल तो एक गधेमे होता होगा और २० गधोमे जितना बल होगा उतना बल एक घोडेमे होता होगा। कुछ कल्पना लगा लो। २० घोडोमे जितना बल है उतना बल एक भैंसामे होता होगा। २० भैंसो बराबर बल एक हाथीमे और अनेको

हाथी बराबर बल एक सिंहमे और सैकडो सिंहो बराबर बल मान लो एक देवमे और सैकडो देवो बराबर बल इन्द्रमे और सभी इन्द्रो बराबर बल तीर्थंकर भगवानकी एक अगुलीमे । अब उसे किसी भी रूपमे देख लो, प्रतापकी दृष्टिसे, पुण्यकी दृष्टिसे, शक्तिकी दृष्टिसे । ऐसे महाबली वैभववान सर्वपूजित तीर्थंकर भी किसी वस्तुको अपनी नही बना सके ।

**वस्तुस्वरूपकी अनादिता**—किसी वस्तुको कोई अपनी बना ही नही सकता । प्रत्येक पदार्थ अपने ही उत्पादव्ययध्रौव्यमे तन्मय है, दूसरेमे नही । इसी कारण सभी पदार्थ अब तक टिके है और अनन्तकाल तक टिके रहेगे । न कोई पदार्थ कम हो, न कोई पदार्थ ज्यादा हो । जो है जितना है उतना अनादिसे है, अनन्तकाल तक है । कुछ लोग व्यर्थ ही अपने दिमागको तकलीफ देते है, ऐसा सोचकर कि था क्या इस दुनियामे पहिले, और यह दुनिया कबसे बनी ? बनानेके सिद्धान्त वाले बनानेके ढगसे सोचते है और विकासके मतव्य वाले विकासके ढगसे सोचते है, लेकिन वे दोनोके दोनो अन्य द्रव्योंसे अन्य द्रव्योका उत्पाद होता है, विकास होता है, इस विधिसे सोचते है । तत्त्वभूत बात तो यह है कि यह समस्त लोक अनादिसे है और अनन्तकाल तक रहेगा । इसमे न कुछ कभी बढ़ा है, न कुछ कभी घटा है । जितने परमाणु है वे अनन्तानन्त है, पर जो है सो ही है । असत् बनता नही, सत् मिटता नही, लेकिन पर्यायदृष्टिसे उत्पाद कह लीजिए, विकास कह लीजिए, सब घटित होता है ।

**जीवमे उत्पाद व्यय ध्रौव्यका निर्देश**—अपने आपके जीवद्रव्यमे व्यञ्जन पर्यायसे उत्पाद व्यय देखें तो यो समझिये कि जिस पर्यायका विनाश किया है और जिस नवीन पर्यायका ग्रहण किया है वहाँ उत्पादव्यय है । गुणपर्यायकी दृष्टिसे सोचो तो आत्माके गुणोमे जिसका विकास हुआ है वह तो उत्पाद है और शक्तिका जो विकास हुआ है उस समयमे पूर्व विकास विलीन हो जाता है वह व्यय है, और चाहे व्यञ्जनपर्यायमे देखो अथवा गुणपर्यायमे देखो—आधारभूत जीवद्रव्य वहीका वही रहता है ।

**उपादेयता व भलाई**—भैया ! हम अपने आपकी ऐसी यात्रा बनाए हुए चले जा रहे है—कहाँसे आये हैं, कहाँ जायेंगे ? न कोई बता रहा है और न कोई यो पूछ भी रहा है, न इसे खुद मालूम है और न दूसरोको कुछ मालूम है कि यह कहाँसे आया है, कहाँ जायगा ? यह आत्मा पूर्वमे कहाँ था, कैसा था, इसको क्या जाने, पर इतना तो निर्णय है ही कि यह पहिले जरूर था और इस भवके मरनेके बाद भी यह जरूर रहेगा । इसका मूलसे विनाश नही है । ऐसे विनश्वर और अविनश्वर स्वरूप अपने आत्मामे यह बात निरखिये कि शुद्ध निश्चयनयसे अनादि अनन्त टकोत्कीर्णवत् एक ज्ञानस्वभाव जो कि निर्विकार है, सदा आनदस्वरूप है, ऐसा यह आत्मतत्त्व ही उपादेय है । एक इस अमर ज्ञानस्वभावपर दृष्टि देना ही शरण है, इसमे ही अपनी भलाई है ।

णेरइयतिरियमणुआ देवा इदि णामसजुदा पयडी ।
कुव्वति सदो णासं असदो भावस्स उप्पाद ॥५५॥

**जीवभवोके निमित्त उपाधिका वर्णन**—जीवमें नवीन भवका उत्पाद और पूर्वभवका विनाश क्यो हो जाया करता है, इसके निमित्तभूत उपाधिका प्रतिपादन इस गाथामे किया है। नारक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव नामकी कर्मप्रकृतिया है, वे प्रकृतिया सत्का नाश करती है और असत्भावका उत्पाद करती है। जैसे समुद्र है तो समुद्रमे समुद्रकी दृष्टिसे, जलराशिकी दृष्टिसे न तो उसमे असत्के उत्पादका अनुभव है और न सत्के उच्छेदका अनुभव है। पानी है तो पानीका अभाव तो नही है, और जो नही है उसका सद्भाव तो नही है, फिर उत्पाद व्यय कैसा ? तो जलकी राशिकी दृष्टिसे उत्पादव्यय नही है, किन्तु चारो दिशावोसे या किन्ही दिशावोसे क्रमसे बहने वाली जो हवा है वही समुद्रकी लहरोमे असत्का उत्पाद करता है और सत्का विनाश करता है। यह निमित्तभूत कारण बताया जा रहा है।

**जीवमे असदुत्पाद व सदुच्छेदपर समुद्रका दृष्टान्त**—जैसे समुद्र स्वय अपने समुद्रपनेका विनाश नही करता और उसमे से अन्य चीजका उत्पाद नही करता, पर समुद्रमे जो लहरो की परिणति होती है उस परिणतिकी दृष्टिसे असत्का उत्पाद है और सत्का विनाश है, यह क्यो है उसका कारण है हवा। तो यो व्यवहारदृष्टिसे चूकि हवाने असत्का तो उत्पाद किया, जो चीज न थी उसे तो उत्पन्न कर दिया और जो चीज थी उसका अभाव कर दिया। लहरोमे होता क्या है ? जहाँ कि जलपर कुछ भी उठाव नही है वहाँ उठाव आ जाना, जहाँ उठाव है वहाँ समान हो जाना, इसीके मायने लहरें हैं। तो जहाँ लहरें नही है वहाँ लहरें बन जाना, जहाँ लहरें है वहाँ लहरें मिट जाना अथवा बिना लहरो वाली स्थितिका अभाव हो जाना, लहरो वाली स्थितिका उत्पाद हो जाना इसका कारण है हवा। तो वह हवा असत्का उत्पाद और सत्का उच्छेद करती है। ऐसे ही इस जीव पदार्थमे देखो जीवका जीव स्वरूपसे न तो सत्का उच्छेद है और न असत्की उत्पत्ति है, पर क्रमसे उदयमे आने वाली जो नारक, तिर्यंच, मनुष्य, देव नामकी प्रकृति है वह प्रकृति सत्का उच्छेद करती है और असत्का विनाश करती है।

**पदार्थका परिणमनस्वभाव**—प्रत्येक पदार्थका स्वभाव है कि वह अपने रूप परिणमे, किन्तु पदार्थके विपरीत परिणमनकी योग्यता हो तो अन्य उपाधिके सम्बन्धका निमित्त पाकर विपरीत परिणमन हो जाया करता है। जीवका यह काम न था कि यह अमूर्त, ज्ञानघन, आनन्दपुञ्ज, शुद्ध ज्योतिस्वरूप आत्मतत्त्व कही नाना प्रकारके इन शरीरोरूप फसा रहे और अपने स्वभावसे विरुद्ध अन्य-अन्य परिणमनोका अनुभव करता रहे। यह जीवका स्वभाव नही है, किन्तु हो तो रहा है ऐसा ही। उसका कारण कर्मउपाधि है।

**शरीररचनाकी विभिन्न मान्यतायें**—जीवका शरीर मरनेके बाद कैसा बन जाता है, इस सम्बधमे भिन्न-भिन्न लोग अपने भिन्न-भिन्न विचार बढा रहे है। कोई कहते है ऐसी अनहोनी बात कि जीव मर जाय और दूसरा शरीर पा जाय, ऐसी अद्भुत बात ईश्वरके बिना और कौन कर सकता है, पर यह तो बतावो कि ईश्वरको इस प्रकार बनाते रहनेकी अभिरुचि लग गयी है या उसकी ड्यूटी बनी हुई है या उसे ऐसा किए बिना कोई तकलीफ है या इन जीवोपर उसे दया आयी है, इसलिए कर रहा है ? कुछ तो बतावो। और सबसे पहिले ईश्वर का स्वरूप भी निश्चित कर लो, ईश्वर आनन्दमय है या क्लेशमय है। जो क्लेशमय हो वह ईश्वर कैसा ? ईश्वर अज्ञानी है या ज्ञानमय ? जो अज्ञानी हो वह ईश्वर कैसा ? ईश्वर तो पूर्ण शुद्ध ज्ञानमय है और शुद्ध आनन्दमय है। अब जरा निगाह डालो, इस ईश्वरको लोगोका शरीर बना बनाकर चिपकाते रहना, इसकी अभिरुचि है क्या ? और वह भी अभिरुचि इतनी कठिन है कि सारी दुनियाका भार रखे, चिन्ता रखे, हिसाब रखे, लेखा-जोखा रखे, इतना बडा शौक इच्छाके बिना हो सकता है क्या ? कितनी वाञ्छायें, कितने यत्न, फिर दूसरी बात यह कि मान लो ईश्वरने ही शरीर बना दिया, पर असत्का सत् बनाया या सत्का रूपान्तर किया ? असत्को सत् बनाया, इसे माननेको तो कोई तैयार न होगा। कुछ भी न हो और बन गया वह तो नजरबन्दी है, कुछ बात ही नही है, और सत्का रूपान्तर किया तो इतना तो सिद्ध हो गया कि चीज थी, उसका रूपांतर हुआ, भले ही कारण ईश्वरको मान लो। उत्तम तो यह है कि ईश्वरको आराधनीय रूपमे रखना चाहिए जिससे हम प्रभुकी शक्तिका स्मरण करके, स्वभावकी उपासना करके अपने परिणामोको निर्मल बनायें।

**जीवफलोपभोगकी कर्मानुसारिता**—हम सब जीवोका शरीर बनाते रहना यदि प्रभु की ड्यूटी कह दी जाय तब तो उस ईश्वरको भी पद-पदपर खेद अनुभव करना पडेगा। फिर आनदमयता कहाँ रही ? यदि जीवोपर दया करके ऐसा किया करते है तो फिर दया ही दया क्यो नही करते ? दया करने वालेका तो दयाका साधारणतया स्वभाव होता है। घरमे कुपूत पैदा हो जाय तो उसे कोई कुवेमे ढकेल देता है क्या ? मान लो लोग पापी हो गए तो ईश्वर को तो नरकमे न ढकेलना चाहिए, उसे तो दया ही करना चाहिए जब दयाका ही स्वभाव है। आप कहे कि नही कर सकते दया तो यह तो उनकी कमजोरी मानना चाहिए। यदि यह कहा जाय कि जो मनुष्य जैसे कर्म करता है उस ही प्रकारका उसे ईश्वर फल दे सकता है। तो मूल बात तो यही रही ना कि जो जीव जैसे कर्म करता है वह उस प्रकारका फल पाता है। अब उसका विधिविधान बनानेमे ही विवाद रह गया, मूल बातमे तो विवाद नही रहा।

**शरीररचनाका कारण व कर्मका स्वरूप**—होती कैसे है शरीरकी रचना एक शरीर छूटनेके बाद ? उसका समाधान यह है कि यह जीव जैसे परिणाम करता है उस परिणामका

नमित्त पाकर इसके कर्म बँधते रहते है। वे कर्म क्या चीज हैं, इस सम्बधमे स्पष्ट निर्णय तो किसीने बताया नही। कोई कहेगा तकदीर है, कोई कहेगा कि माथेकी हड्डीमे लिखा रहता है। क्या भाग्य है, किसका नाम तकदीर है, कर्म क्या है, स्पष्ट निर्णय किसीने नही बताया। जैनशासनमे यह कहा है कि कार्माणवर्गणा नामक सूक्ष्म पुद्गल होते हैं, उन पुद्गलोका इस जीवके साथ सम्बध बन जाता है, उनका ही नाम कर्म है। जीवकी तरह ये पुद्गल कर्म भी किसीसे रुकते नही है। यद्यपि जीव अमूर्त है और वह अमूर्तताके कारण पहाड, बन आदिकसे रुकता नही है, और कर्म यद्यपि मूर्त है, किन्तु इतने सूक्ष्म है कि ये वज्र पर्वत आदिकसे आडे आनेपर रुकते नही है। ऐसा सूक्ष्म कार्माण जातिका द्रव्य है और इसका रग भी सफेद है। हालाकि कर्म आँखो नही दिख सकते, पर सतोकी, प्रभुकी परम्परासे जो आगम चला आ रहा है उसमे बताया है कि कर्म श्वेत होते है, युक्तिसे भी देख लो। जो अत्यन्त सूक्ष्मसे सूक्ष्म चीज होगी, विज्ञान भी सम्भव बताता होगा कि अत्यत सूक्ष्म चीजका रग प्रकृत्या श्वेत हुआ करता है। श्वेत रग स्थूल होता है, तो ऐसी ये कार्माणवर्गणायें इस जीवके साथ बँध जाती है और ऐसा निमित्तनैमित्तिक योग है कि उन कार्माणवर्गणावोमे जैसा फल देनेके निमित्तकी प्रकृति रहती है और जितने दिनो तक ठहरनेकी स्थिति रहती है और जितने अनुपातमे फल देनेका निमित्तपना रहता है, वे सब बाते शरीररचना, रागद्वेषादिक जब उनका निकलना होता है जीवसे तब होने लगती है।

**कर्मप्रकृतियोकी विभिन्नतायें**—निकलनेका नाम उदय है। कर्मबध गये, पर जब तक स्थितिमे है तब तक उनका फल नही मिलता, किन्तु जब वे निकलनेके सम्मुख होते है, उदय होता है तब उनका फल प्राप्त होता है। वह है उनका विपाककाल। तो ऐसी ऐसी कर्म प्रकृतियाँ असख्यात प्रकारकी होती है। जिन-जिन जीवोका जिस-जिस ढगका शरीर है उस उस ढगकी प्रकृतियोका उदय है। किसीका लम्बा हाथ है तो किसीका छोटा हाथ है, किसीका सावला रूप है, किसीका गोरा है, किसीके शरीरमे दुर्गन्ध है तो किसीके शरीरमे दुर्गंध कम है, कितने आकारका है, कितने ढगका है, शरीरोमे कितनी विभिन्नता है? केवल एक नाककी ही बात ले लो। चेहरेपर नाक लगी है, साधारणतया यह तीन अगुलकी नाक सबपर लगी है और एकसा ही सबका ढग है। इस नाकमे ही देख लो कितनी विभिन्नताएँ है? कोई खास बात तो नही है मगर अरब आदमी होगे मान लो दुनियामे दिखने वाले, सबकी नाक देखलो किसी की नाक किसीसे मिलती है क्या? और बात एकसी है। यह तीन साढे तीन अगुलकी नाक और आँखोके बीचसे निकलना, दो छिद्र रहना सारी चीजें वही की वही हैं, फिर भी किसीकी नाकसे किसीकी नाक न मिलेगी। जब एक नाकमे ही अरबो ढग हो गए तो शरीर के अग-अगमे जितनी विभिन्नता है और अन्य भावोमे भी जितनी विभिन्नताए हैं उतनी ही

प्रकार की कर्मप्रकृतियाँ है। उनके उदय का निमित्त पाकर ये सकल सृष्टिया हुआ करती है।

**कर्मोका विविध निमित्तपना**—ये कर्मप्रकृतियाँ कोई तो शरीरके रचे जानेमे निमित्त बनती है, कोई कर्मप्रकृतियाँ इस शरीरको जीव आचरणसे सहित इस भवका ऊँचा और नीचा प्रसिद्ध करनेमे कारण बनती है। कुछ कर्मप्रकृतियाँ जीवके ज्ञानके आवरणका काम करती हैं, जिससे एक ज्ञानस्वभावकी दृष्टिसे समान होनेपर भी जीवोमे यह भेद देखा जा रहा है, कोई कम ज्ञानी है, कोई अधिक ज्ञानी है। कुछ कर्मप्रकृतियाँ इस जीवको अतरङ्गके मालूमात न करनेमे कारण बनती है अर्थात् दर्शन नही होने देती है। कुछ कर्मप्रकृतिया नाना प्रकारके सुख और दु खका अनुभवन करानेमे कारण है। ये केवल शरीरकी रचनाकी ही कारण हो, इतना ही नही है। मान लो जीवका शरीर रचा गया तो इतनेसे क्या होता है? यो तो मिट्टीका खिलौना बन गया, पर और-और भी बातें इसके साथ है ना। कुछ कर्मप्रकृतिया ऐसी होती है जो जीवको सही रास्ता नही मालूम करने देती और सही रास्तेपर चलने नही देती। यह सब निमित्त दृष्टिसे कथन किया जा रहा है। कुछ प्रकृतिया ऐसी है जो इस जीवको शरीरमे रोके रहती है, जा नही सकता यह जीव शरीरके बाहर जब तक उसका सम्पर्क है। कुछ प्रकृतिया ऐसी भी है जो जीवको मनचाही बात होनेमे विघ्न उत्पन्न कराया करती है। ऐसे ही कर्मोका जाल इस जीवके साथ लगा है। वे कर्मप्रकृतिया इस जीवकी विभिन्न रचनाका कारण बनती है।

**नैमित्तिक देहमे विधिकी निमित्ततापर दृष्टान्त**—प्रकृतियाँ देहादि सृष्टिकी कारण कैसे बनती है, इसे कुछ दिखाकर तो नही बताया जा सकता, पर ऐसा स्पष्ट तो आप कुछ भी नही बता सकते कि कैसे यह काम हो रहा है? जो कुछ आप कहेंगे वह स्थूलरूपमे कहेंगे। आगपर रोटी धर दिया, सिक गयी, हम पूछते है बतावो प्रतिसमयकी बात कि रोटी कैसे सिक रही है? अरे आग नीचे है, रोटी ऊपर है और सिक रही है सो देख लो, युक्तिसे समझ लो, आगम से समझ लो। ऐसा ही निमित्तनैमित्तिक सम्बध है कि कोई ऐसी चीज इस जीवके साथ लगी है जिस कारणसे इस जीवकी विभिन्न दशाएँ बनती है, इसमे बाधा आती हो तो बतावो। किसी भी पदार्थमे विपरीत परिणमन क्या उस ही पदार्थके कारण हो सकता है? नही हो सकता है। खुद ही पदार्थ खुदका बिगाड करनेमे असमर्थ है, अपने ही निमित्त और अपने ही उपादानसे। क्या पानी अपने पानीके ही कारण अग्नि सूर्य आदिकका सम्बध पाये बिना गर्म हो जाता है, खौल जाता है? गर्मस्रोत भी निकलते हैं जैसे राजगृहीमे निकल रहे है तो वहाँ आग नही है, सूर्य नही है, मगर कोई चीज साथ है, कोई उस प्रकारका द्रव्य पासमे लगा हुआ है, गधक है या अन्य कुछ है। यह एक दृष्टान्त दिया है, पानी कोई द्रव्य नही है, पर

एक स्थूल दृष्टान्त है।

**जीवमे असदुत्पत्ति व सदुच्छेदका कारण उपाधि**—कोई पदार्थ अपने ही स्वभावसे अपने आपमे उपाधिसन्निधान बिना विपरीतपरिणमन नही करता। यद्यपि विपरीत परिणमन करने वाला स्वय है, किन्तु परउपाधिका सम्बघ पाकर ही विपरीत परिणमन कर पाता है, इतना तो सुनिश्चित हुआ ना। इस जीवके साथ कोई परउपाधि लगी है जिसका निमित्त पाकर जीव नारक, तिर्यञ्च, मनुष्य, देव, क्रोधी, मानी आदिक बन रहे है। विकारकी बात जीवके स्वभावमे नही है, उस रूप भी परिणमे विकारी बन-बनकर तो उसमे जानना चाहिए कि कोई परउपाधिका सम्बघ है। वह परउपाधि क्या है कर्म नाम रख लो। कर्म नाम रखनेसे चिढ़ हो तो कुछ और नाम रख लो, पर इस मूल बातमे तो भग नही किया जा सकता कि परउपाधिके बिना यह जीव नाना विचित्र परिणमता जाय। शरीर नामक नामकर्मकी प्रकृतियाँ भी असख्यात प्रकारकी हैं। उनका उदयकाल आनेपर ये सब बातें बनती रहती है। तो इस जीवमे जो न था उसकी उत्पत्ति और जो था उसका विनाश होता है, इसमे निमित्तकारण उपाधि है नामकर्म।

**स्वभावविरुद्ध परिणतिकी उपाधिसन्निधि बिना असंभवता**—निश्चयसे यह जीव सहजानन्दस्वरूप एक टकोत्कीर्णवत् ज्ञानस्वभावी है, नित्य परमार्थभूत है, लेकिन जब हम व्यवहारदृष्टिसे देखते हैं तो स्वभावदृष्टिसे निकलकर हम अगल-बगलकी बात देखते हैं तो यह समझमे आ रहा है कि अनादिकालसे ही कर्मोदयके वशसे अर्थात् उसका निमित्त पाकर यह जीव निर्विकार शुद्ध आत्माकी उपलब्धिसे गिर गया है। इसे शुद्धस्वरूपकी दृष्टि नही रही है और इसका नाना भवोंके रूपसे उत्पाद व्यय हो रहा है। उसका कारण जीवका ही स्वभाव नही है, किन्तु नरकगति आदिक कर्मप्रकृतिया है। जैसे समुद्रमे लहरें हवाके सयोगके बिना उठती हैं क्या? या समुद्र अपने आप हवा का सम्बन्ध पाये बिना क्या स्वय ही उचकने लगता है? वहा तो वह शान्त धीर रहा करता है। उसका स्वभाव ही नही है कि कुछ गडबड करे। वह तो जल है और वह जल भी घन है। वह तो स्वभावत स्थिर रहेगा, किन्तु लहरोका उत्पाद व्यय, निष्तरग भी रहना उत्तरग भी होना, यह बात हवाके सम्बन्ध और असम्बन्धसे है, ऐसे ही इस जीवमे ये सब पर्याये जो डूबती है और उठती है पानीकी लहरकी तरह इसमे विभाव जो डूबते है और उठते है उसमे कारण कर्मउपाधि है। हा ऐसा डूबना और उठना जो पदार्थके स्वरूपकी रक्षाके लिए है अर्थात् अगुरुलघुत्वगुणके ही कारण जो स्वयमे उत्पादव्यय चलता है धर्म आदिक द्रव्योकी तरह उसमे कालातिरिक्त कोई उपाधि नही, किन्तु इतना बडा जाल बन जाय इसमे कारण तो कोई विकट पर-उपाधि है।

**विभावविधिके अवगमसे कर्तव्यशिक्षा**—हम इस विभावकी विधिको जानकर और

इस जालका परिज्ञान करके हम यहाँ कौनसा सारभूत तत्त्व अपनी दृष्टिमे लें, यह देखो कि शुद्ध निश्चयनयसे अपने सहजस्वभावकी दृष्टिमे जैसे यह कर्मरहित वीतराग परम आनन्दसंयुक्त चित्प्रकाशमय जो शुद्ध जीवास्तिकाय है, चित्प्रकाश है वह चित्स्वभाव ही उपादेय है। हम ऐसे सहज स्वभावरूप चित्प्रकाशका आलम्बन करे, उसको ज्ञानमे लेकर एतावन्मात्र मैं हू, इस प्रकारकी प्रतीति करके हम सुखदुःखरहित विशुद्ध आनन्द पर्यायको प्राप्त कर सकते है। किसी भी परपदार्थपर गयी हुई दृष्टि इस जीवको विह्वल कर देती है। हम अपने आपमे विभावकी पकड न करके एक शुद्ध ज्ञानमात्र स्वभावको दृष्टिमे लें और एतावन्मात्र ही मैं हू, ऐसी प्रतीति बनायें तो यह चारो गतियोके परिभ्रमणका जाल नष्ट हो जायगा और अपने आप इस आत्माका जैसा स्वरूप है वही प्रकट हो जायगा। यही ईश्वरता है, ईश्वरका यही शुद्ध रूप है, इसमे ही परम आनन्द है। हम आपका मूलमे यही कर्तव्य है कि अपने आपको चित्स्वभावमात्र अनुभवमे लिया करे।

उदयेण उवसमेण य खयेण दुहि मिस्सिदेहि परिणामे।
जुत्ता ते जीवगुणा वहुसु य अत्थेसु विच्छिण्णा ॥५६॥

**औदयिक, औपशमिक और क्षायिक भाव**—जीवके गुण बहुत प्रकारके भेदोमे विस्तृत है और वे सब उदय, उपशम, क्षय, क्षयोपशम और परिणाम—इन ५ प्रकारके भागोसे सहित है। उदय नाम है कर्मका निकलना। कर्म जब तक बन्धनमे रहते है, सत्त्वमे रहते हैं तब तक उन कर्मोका विपाक भोगनेमे नही आता, किन्तु उदय होते समय इस जीवमे एक प्रभाव उत्पन्न होता है वह है जीवका ही प्रभाव। पर कर्मोके उदयका निमित्त पाकर यह प्रभाव उत्पन्न होता है। कर्मोका फलदानमे समर्थ होनेके रूपसे उसकी उद्भूति न हो उसका नाम है उपशम। ये कर्म अपनी आखिरी स्थितिसे पहिले उदयमे न आ सके इसका नाम है उपशम। आखिरी स्थितिसे पहिले उदयमे आनेका नाम उदीरणा है। उदीरणा न हो सके इसका नाम है उपशम। उन कर्मोका फल देनेकी समर्थताके रूपसे कुछ उद्भूति होना और कुछ अनुद्भूति होना इसका नाम है क्षयोपशम। क्षयोपशममे कितनी ही प्रकारकी परिस्थितियाँ होती है, लेकिन उन सब परिस्थितियोका प्रयोजन इतना ही है कि कुछ गदगी रहना, कुछ निर्मलता रहना। ऐसा जो मिश्रित भाव है उसका नाम क्षयोपशम भाव है।

**एक ही प्रकृतिमें क्षयोपशम**—जैसे मतिज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण और मनःपर्ययज्ञानावरण—इन चारोके क्षयोपशमसे मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्ययज्ञान प्रकट होते हैं। वहाँ क्षयोपशमका अर्थ यह है कि जैसे मतिज्ञानमे २ प्रकारके स्पर्धक है—सर्वघातीस्पर्धक और देशघाती स्पर्धक। स्पर्धक नाम है वर्गणाओंके समूहका। तो कुछ स्पर्द्धक, मतिज्ञानमे ऐसे हैं, जो मतिज्ञानका अभाव कर देनेके लिए समर्थ हैं, और साथमे देशघाती प्रकृतिया भी है जो

मतिज्ञानका सर्वथा घात् नही कर सकती, किन्तु कुछ प्रकट रहेगा, तो वहाँ सर्वघाती स्पर्धकोका उदयाभावी क्षय रहता है और आगामी कालमे जो उदयमे आ सके, ऐसा सर्वघाती स्पर्धकोका उपशम रहता है और देशघातीका उदय रहता है, ऐसी स्थितिमे मतिज्ञान प्रकट होता है। यह मतिज्ञान, चूँकि देशघातीका उदय है इस कारण तो मलिन है और क्षय व उपशम सर्वघातीका है इससे प्रकाशित भी है। यहाँ क्षयका नाम उदयाभावी क्षय है। देखिये जीवकी महिमा, ये सर्वघाती स्पर्धक पडे तो हैं, पर जब मतिज्ञान हो रहा है तो यह सर्वघाती स्पर्धक न की तरह हो गए। जो है उनका उदयाभावी क्षय हुआ और उपशम हो गया। हाँ उस समयमे अवधिज्ञानावरणके सर्वघाती स्पर्धकका उदय है। जिसके अवधिज्ञान नही है तो उसके अवधिज्ञानका पूरा लोप है, पर ससारअवस्थामे कोई ऐसा नही है जिसके मतिज्ञानका लेप हो। मति और श्रुतज्ञान ये समस्त ससारी जीवोके होते है तो यहाँ क्षयोपशमका यह लक्षण बना कि उस ही प्रकृतिमे सर्वघाती स्पर्धकोका उदयाभावी क्षय और उनका ही उपशम और देशघातीका उदय है।

**एक ही कर्ममे क्षयोपशम**—जहाँ यह बताया जाता कि अप्रत्याख्यानावरणके क्षयोपशमसे श्रावकोको व्रत उत्पन्न होता है वहाँ यह एक ही प्रकृतिके क्षय उपशम उदय वाला लक्षण नही घटित होता, क्योकि अप्रत्याख्यानावरण प्रकृतिमे सर्वघाती स्पर्धक और देशघाती स्पर्धकके विभाग जैसा कार्य नही है। वहाँ क्षयोपशमका लक्षण यह है कि अप्रत्याख्यानावरणका उदयाभावी क्षय और उपशम तथा प्रत्याख्यानावरणका उदय ऐसी स्थितिसे श्रावकका व्रत उत्पन्न होता है। यद्यपि प्रत्याख्यानावरणका सर्वघाती प्रकट है, लेकिन श्रावकोके व्रतके लिए तो वह सर्वघाती नही है। वह मुनिव्रत न होने देनेके लिए सर्वघाती प्रकृति है। तो किसी भी परिस्थितिसे क्षयोपशम बने, पर क्षयोपशमकी ये दो बातें एक साथ मिली हुई होती है, कुछ मलिनता और कुछ निर्मलता।

**क्षायिकभाव**—कर्मोका अत्यत वियोग हो जाना, मिट जाना, अलग हो जाना, इसका नाम क्षय है। किसी भी प्रकृतिका क्षय होता है तो उस प्रकृतिके अनुभाग और स्थितिका खण्डन करके अन्तमे क्षय होता है। किसी प्रकृतिका यो क्षय नही हो जाता कि पहिलेसे उसमेसे कुछ भी छाट न की जाय और किसी समय एकदम वह प्रकृति विलीन हो जाय। पहिले निर्मल परिणामोके कारण उस प्रकृतिके अनुभागके खण्ड नष्ट किए जाते है और स्थितियाँ नष्ट की जाती हैं। जो उनकी विधि है, सक्रमणपूर्वक भी उनका विनाश होता है, पर उस विनाशका नाम क्षय नही है, उसका नाम है निर्जरा। एकदेश कर्मका क्षय होनेका नाम निर्जरा है और सर्वदेश कर्मोके क्षय होनेका नाम क्षय है, अभाव है। जब सब कर्मोका क्षय होता है तो इतना तो कहोगे ना कि इन कर्मोसे मुक्ति हो गयी। जैसे चतुर्थ गुणस्थानमे

मे भी क्षायिक सम्यक्त्व हो तो यह कहनेमे कोई आपत्ति नही है कि इन जीवोंके दर्शनमोहनीय कर्मकी मुक्ति हो गयी। उसे मोक्षअवस्था इसलिए न कहेंगे कि सर्वकर्मोंके क्षयका नाम मोक्ष है। तो ये प्रकृतियाँ क्षीण होती हुई इनका अनुभाग नष्ट करते-करते स्थितियोंको भी काटते-काटते अन्तमे जब गुण सक्रमण और सर्वसक्रमण होता है, अतिम फालिका भी विनाश हो जाय तब क्षय नाम कहलाता है। तो प्रकृतिका सदाके लिए अत्यन्त विप्रयोग हो जाना, इसका नाम क्षय है।

**पारिणामिक भाव**—परिणाम नाम है द्रव्यके स्वरूपके लाभका कारणभूत जो भाव है उसका नाम। सहज स्वभावके कारण तो वस्तुकी सत्ता बनी हुई होती है वह परिणाम सर्वथा अपरिणामी नही है किन्तु अपरिणामी धर्मको निरखकर देखने से अपरिणामी ज्ञात होता है। वस्तु स्वभावमात्र है और स्वभाव यदि सर्वथा अपरिणामी हो तो इसका अर्थ है वस्तु अपरिणामी हो तब वस्तुका अभाव हो जायगा, पर इस परिणामको हम एक शाश्वत और सहजरूपमे निरखते है तो ऐसे निरखनेमे अपरिणामीपना देखा जाता है। तो जो जीव द्रव्यके स्वरूपके लाभका कारणभूत भाव है उसको जीवका पारिणामिक भाव कहते है। ये ५ प्रकार की स्थितियाँ जीवमे होती है।

**उदय और मोहमद**—उदयसे सयुक्त जो भाव है उसका नाम औदयिक है। उययसे उत्पन्न हुए भावको औदयिक भाव कहते है। विषयोके परिणाम, कषायोके परिणाम ये सब औदायिक भाव है। इन औदयिक भावोंके कारण जीवकी कितनी बरबादी हो रही है, फिर भी यह मोही जीव उन औदयिक भावोंको ऐसे प्यारसे पकडता है कि यह अपनी सत्ताकी सुध भी नही कर सकता और उसकी दृष्टिमे जो अत उठा हुआ औदयिक भाव है तन्मात्र ही वह अपने आत्माका श्रद्धान किया करता है। जो यो राग करने वाला है, द्वेप करने वाला है जो कुछ यह है यही तो मै हू, मैं रागद्वेपसे भिन्न केवल सहज ज्ञानप्रकाशमात्र हू इसकी सुध नही होती है। यही मदिरापान है। यह जीव अनादिकालसे ऐसा ही महामद पीकर मतवाला होता चला आ रहा है और जब जिस भवमे पहुचता है उस भवमे जो समागम मिलता है वही इसके लिए सब कुछ हो जाता है। उसके आगे उसके पीछे कही चारों ओर कही भी कुछ नजर नही आता। केवल वे ही दो चार जीव इसके सर्वस्व बन जाते है। मरेंगे, पचेंगे तो उनके लिए, अन्य जीवोंके प्रति तो मानो इनमे जान है या कुछ नही, यो ही अनध्यवसाय-सा रहा करता है।

**मोहमहामदपानसे बरबादी और कुटेव**—मोहमहामद पीकर यह जीव कैसे-कैसे भ्रमण कर रहा है? ऐसी-ऐसी स्थितियाँ भी मिल जाती है जहाँ ज्ञानका कुछ नामसा भी नही जचता। स्थावर जीव, निगोद जीव, दोइन्द्रिय आदिक जीवोंकी क्या स्थिति है? हम आप भी

तो इन स्थितियोमे गये होगे और न चेते तो इन कुयोनियोमे अब जायेंगे। यह मोही जीव हठी बनता है तो मोहमे ही तो हठी बनता है, पर यह अपने स्वरूपकी हठ नही बना सकता। बाह्यपदार्थोमे ऐसा होना ही चाहिए, इसको इस तरह कहना ही चाहिए, पालना ही चाहिए, करना ही चाहिए। न कहे, न करे तो उसपर छा जाता है, हठ करता है। किसी भी पदार्थमे कुछ भी परिणमन करनेके लिए यह जीव आग्रही हुआ करता है। परन्तु मैं केवल ज्ञानप्रकाश-मात्र हू ऐसी सच्ची समझके लिए यह आग्रह नही करता है। बाहरी-बाहरी विकल्पोके लिए इसके बडे-बडे आग्रह चलते है। जो कर्मोके उदयका निमित्त पाकर भाव उत्पन्न हुए हैं उनका नाम औदायिक भाव है।

**अज्ञानीकी औदयिक भावमे आस्था**—इन औदायिक भावोका अज्ञानी जीवको बहुत विश्वास बना हुआ है। इतना विश्वास कि उसके मुकाबलेमे इसे गुरुवचनपर विश्वास नही है। ये शास्त्र, ये गुरुवचन बारबार समझाते है तू यथार्थस्वरूपकी परख कर, उस ओर तू दृष्टि बना, वहाँ तुझे अद्भुत आनन्द प्रकट होगा, यह बात सुन ली जाती है और चूंकि लोकमे ऐसा व्यवहार चल रहा है कि धर्मकी बात यदि कहे सुने तो उसमे बडप्पन साबित होता है। उस बडप्पनको रखनेके लिए धर्मके नामपर ये चर्चाएँ भी कर ली जाती हैं और सुन ली जाती है, किन्तु विश्वास बना है उस औदयिक भावपर और यह चर्चा, ये धर्मक्रियाकी बातें ये सब मानसिक सुख बनानेके लिए की जाती है। जिस क्षण इस जीवको औदयिक भावपर हित-कारिताका विश्वास न रहे और अन्तरङ्ग रुचिसे देव, शास्त्र, गुरुपर श्रद्धान जगे, देव, शास्त्र गुरुके स्वरूपपर पद्धतिपर इसका श्रद्धान चले तो समझना चाहिए कि उस क्षणसे इसके जीवन मे प्रकाश उत्पन्न हुआ है। यही एक काम इस दुर्लभ मनुष्यजीवनको पाकर करनेका है। बाहरी बातोमे क्या रखा है ?

**समागमके लगावकी व्यर्थता**—भैया! जो औदयिक भाव हैं उनपर ही इस मोहीका विश्वास हो इतना ही नही है किन्तु औदयिक जो बाह्य समागम है, धन वैभव जड सम्पदा उन समागमोपर भी इसे बहुत विश्वास है। यह मनुष्य अपने इस जीवनसे जीकर और बडी बडी सम्पदा इकट्ठी करके आखिर अन्तमे करेगा क्या ? शायद कोई यह कहे कि करेंगे क्या, अपने बच्चोके लिए सब छोड जायेंगे और वे बडे आनन्दसे रहेगे। अरे गुजर जानेके बाद तुम्हारे फिर कौन बच्चे हैं ? अनन्तानन्त जीव है, उनमे ही अब शुमार है वे सब। जैसे और हैं तैसे ही ये रहेगे। इस जीवको अपने आपके भावोपर जो आत्मलाभका हेतुभूत है उस पर श्रद्धान नही है। कर्तव्य यह है कि हम ऐसा ज्ञान बनाएँ, ऐसा सत्संग करें, ऐसा अपना व्यवहार बनायें, अपनी न्यायकी वृत्ति रक्खें, सदाचारका आदर करें। शुद्धदृष्टिके लिए उत्सुकता जगे, जिससे हम औदायिक भावोंके श्रद्धानरूप महाबन्धनसे छूट जायें और अपने

स्वरूपकी ओर आ सकें।

**औपशमिकभावका संक्षिप्त विवरण**—जो कर्मोंके उपशमसे युक्त भाव है उस भावका नाम औपशमिक भाव है। कर्मोंके ठहरनेका जो काल है उस कालसे पहिले ये कर्म उदीरण रूपमे आ सकें उसीका नाम उपशम है। यह उपशम आत्माके निर्मल परिणामोंसे उत्पन्न होता है। कोई कर्म आगे उदयमे आनेको थे, उसे उदयमे ला दे यह तो जीवके बिगाडके लिए बात है ना? ऐसा न करने दे, न होने दे, इस बातके लिए आत्मामे निर्मल परिणामोकी आवश्यकता है और उस आत्मनिर्मलताके कारण कर्मोमे यह परिस्थिति आ जाती है कि वह कर्म कालसे पहिले विपाकमे नही आ सकता। इस ही का नाम उपशम है और उस उपशमसे युक्त जो परिणाम है उस उपशमका निमित्त पाकर जीवमे जो परिणाम हो उसका नाम औपशमिक है। औपशमिक भाव दो प्रकारके होते हैं, एक उपशम सम्यक्त्व और दूसरा उपशम चारित्र। उपशम सम्यक्त्व तो चौथे गुणस्थानसे लेकर सप्तम गुणस्थान तक रहता है और उपशम सम्यक्त्वका जो द्वितीय भेद है द्वितीयोपशम उसकी अपेक्षा ११वे गुणस्थान तक रहता है और उपशम चारित्र पूर्णतया ११वे गुणस्थानमे प्रकट होता है। आंशिक रूपसे ९वे और १०वें मे प्रकट होता है। ८वें गुणस्थानमे भी उपशमकी तैयारीमे औपशमिक चारित्रकी दृष्टिसे औपशमिक भाव कहा है।

**उपशमका वर्तमान और भावी आश्चर्य**—जीवके ये परिणाम है, किस-किस जीवमे क्या-क्या स्थितियाँ गुजरती है, अपनी ही बात इसमे कही जा रही है। औपशमिक सम्यक्त्व मे सम्यग्दर्शन निर्मल रहता है, क्योंकि सम्यक्त्वके घाती जो ७ प्रकृतिया है—अनन्तानुबधी क्रोध, मान, माया, लोभ और मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व, सम्यक्प्रकृति, इन ७ प्रकृतियोका उपशम है और वह उपशम भी अन्तरकरणपूर्वक है, यह उसकी खास विशेषता है। जैसे किसी वकीलकी यह इच्छा है कि भादोकी दसलाक्षणीमे हमे कचहरी न जाना पडे तो उसके लिए वह एक महीना पहिलेसे ही यह उद्यम करता है कि उन दिनोमे कोई तारीख पड़े तो जजसे कहकर कोशिश करके उस तारीखका दिन पहिले या बादमे लगवा देता है। और कभी पहिलेसे दस लाक्षणीमे लगी हुई तारीख हो तो उसे पहिले या आगे करा देता है। दसलाक्षणीके दिनोमे वह तारीख ही न हो कचहरी जानेकी। इसी तरह यहाँ जिस कालमे औपशमिक भाव रहेगा उस कालमे जो पडी हुई कर्मस्थितिया है उन स्थितियोको कुछ पहिले डाल देता है, कुछ आगेके कालमे डाल देता है, उतने कालका सत्त्व तक भी नहीं रहता है। जिस समयमे औपशमिक भाव हो रहा है औपशमिक सम्यक्त्व, उस समय दर्शनमोहनीय अनन्तानुबधीका सत्त्व तक भी नही है। औपशमिक चारित्रमे भी चारित्रमोहके अन्तरकरणपूर्वक चारित्रमोहका उपशम हो जाता है। इतना निर्मल परिणाम है यह। लेकिन कर्मोका उपशम

करके बना है तो जब उपशम काल समाप्त हो जाता है तब इसे उसी चक्रमें फिर जाना पडता है। यह आत्मा अपनी निर्मलताके कारण इतनी भी अच्छी स्थिति पा लेता है और फिर गिर जाता है।

**क्षायोपशमिक, क्षायिक व पारिणामिक भावकी व्याख्या**—कर्मोंके क्षयोपशमका निमित्त पाकर जो आत्मामे भाव होता है वह क्षायोपशमिक भाव है। इसमे कुछ निर्मलता है, कुछ मलिनता है। यह क्षायोपशमिक भाव प्रत्येक ससारी जीवोंके पाया जाता है। जैसे कोई ससारी ऐसा नही है जिसके उदय बिल्कुल नही रहे, इसी तरह कोई ससारी जीव क्षायोपशमिक भाव बिना भी नहीं रहता। औपशमिक भाव किसीमे होता और किसीमे नही होता। कोई विरला ही जीव अनन्तवें भागका ऐसा है जो औपशमिक भाव पा लेता है। औपशमिक भाव बिना अनन्तानत ससारी जीव पडे हुए हैं। कर्मोंके क्षयसे युक्त परिणामका नामक क्षायिक है अथवा कर्मोंके क्षयका निमित्त पाकर जो जीवमे भाव उत्पन्न होता है उसे क्षायिकभाव कहते है। जैसे ज्ञानावरणके क्षयसे केवलज्ञान प्रकट होता है, ऐसे ही दर्शनावरणके क्षयसे केवल दर्शन प्रकट होता है, जितने भी अरहत भगवानके परिणमन हैं वे सब क्षायिक भाव हैं। क्षायिक भाव प्रकट होनेके बाद तो अनन्तकाल तक ये परमात्मा ही रहेंगे। पारिणामिक भाव कहते है परिणामसे सहित भावको अथवा कर्मोंके उदय उपशम, क्षय, क्षयोपशमकी अपेक्षा न रखकर केवल जीवद्रव्यमे आत्मलाभका हेतुभूत जो भाव है उसका नाम पारिणामिक भाव है।

**भाववर्णनका उपसंहार व उपादेयताकी शिक्षा**—औदयिक, औपशमिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक व पारिणामिक—ये ५ जीवके गुण है। इन ५ गुणोमे चार तो उपाधिनिमित्तक है। औदयिकभाव हैं तो कर्मोंके उदयका निमित्त पाकर होते हैं। औपशमिक भाव कर्मोंके उपशमका निमित्त पाकर होते है। क्षायिकभाव भी कर्मोंके क्षयका निमित्त पाकर होता है और क्षायोपशमिक भाव कर्मके क्षयोपशमके निमित्तसे होता है। यद्यपि क्षायिकभाव निर्मल है और सद्भावरूप निमित्तसे नही होता, लेकिन इस भावमे जो क्षायिकता होता है वह नैमित्तिक है। इसमे चार परिणाम तो उपाधिनिबधनक हैं, किन्तु स्वभावनिबधनक परिणाम केवल एक है और वह है पारिणामिक भाव। आत्मामे आत्माके ही सत्त्वके कारण जो सहजस्वभाव है उसका नाम पारिणामिक भाव है। इन ५ प्रकारके परिणामोंमे से जो पूर्वके चार गुण हैं वे तो और और भी भावोको लिए हुए है। स्वरूपभावसे और उपाधि भावसे इन ५ मे भी अन्तर है, पर उन चारके और भी प्रभेद होते है। पारिणामिक भाव एक स्वरूप है। वह केवल एक सहज स्वभावका सकेत करता है। सहज स्वभावमे कोई भेद नही पडता। वह भेदरहित है। इस प्रकार इस कर्तृत्वके अन्तराधिकारमे भावका वर्णन किया और चूंकि आगे वर्णन बतायेंगे उसमे इन भावोकी जानकारी करनेसे कर्तृत्वका विवरण समझमे आवेगा।

इस कारण यहाँ इन भावोका वर्णन किया है। अब आगेकी गाथामे कर्तृत्वका स्पष्ट विवरण आयगा।

कम्म वेदयमाणो जीवो भाव करेदि जारिसय।
सो तेण तस्स कत्ता हवदित्ति य सासणे पढिद ॥५७॥

**व्यवहारनयसे जीवका कर्तृत्व व भोक्तृत्व**—उदयमे आये हुए द्रव्यकर्मका अनुभवन कराने वाला यह जीव जैसे अपने परिणामको करता है उस ही प्रकारका यह आत्मा कर्ता होता है। ऐसा जिनेन्द्रभगवानके शासनमे तत्त्ववेदियोने बताया है। किसी परपदार्थके निमित्तसे इस जीवमे कुछ अनुभवन बने अथवा किसी परपदार्थका आश्रय करके, विषय करके जीवमे कुछ अनुभवन बने तो परका कर्मका अनुभवनकर्ता यह जीव है, ऐसा व्यवहारनयसे कहा जाता है। निश्चयसे तो जीव अपने आपमे उत्पन्न हुए परिणमनोका कर्ता है। जीव तो इस ससारमे निश्चयनयसे कर्मजनित रागादिक भावोका ही कर्ता है। चूकि यह रागादिक भाव स्वय अपने आपके सत्त्वके कारण जीवमे नही हुआ करता है। होता तो अपने ही परिणमनमे है, किन्तु किसी परपदार्थको निमित्त पाये बिना यह नही हुआ करता है। अतएव व्यवहारनय से ऐसा कहना युक्त ही है कि यह जीव कर्मोंके फलको भोगता है।

**कर्मबन्ध और कर्मफल**—जीव जिस प्रकारका भाव करता है और उस भावसे जिस प्रकारका कर्मबध हुआ है वह कर्म बधकर सत्तामें रहता है और जब उसका विपाक काल होता है तब जीव उसके अनुरूप अपनेमे विभाव करता है। उनका फल पाये बिना निपटारा कर लेना बडा कठिन है। भले ही किसी परिस्थितिमे पुण्यका उदयविशेष है तो अपनी खोटी करनी असर न दिखाये और कोई यह समझे कि हम यह सब गुप्त ही तो कर रहे है, कोई न्याय, कोई असत्यव्यवहार किया जा रहा है और उसका कोई प्रत्यक्ष फल नही मिल रहा बल्कि सम्पदा बढ़ रही, आराम बढ रहा आदिक और अभीष्ट फल उसे मिल रहे है, लेकिन जो बाँधा है कर्म वे भोगे बिना निर्जीर्ण नही होते। कोई विशिष्ट महात्मा सत ही किन्ही कर्मोको भोगे बिना उसे निर्जीर्ण करदे ऐसी शक्ति रखते है, किन्तु प्राणः ऐसा होता नही है। जो करनी की है, जो कर्मबध किया है उसका फल अवश्य भोगना पडता है।

**देर है अन्धेर नहीं**—एक पुरुषके कोई संतान न थी तो उसे किसी ने यो बहका दिया कि देख यदि तू किसी बालककी बलि करदे तो तेरे बालक हो जायगा। उसने कोई अवसर पाकर किसी बालककी बलि कर दी। खैर, कुछ दिन उसका उदय ठीक चला, पूर्वकृतकर्मसे उसके बालक हो गया, धन वैभव बढ़ गया। एक गाँवका बड़ा जमीदार कहलाने लगा। उसकी गाँवमे बडी चला हो गयी। किन्तु कुछ ही समय बाद वह वैभव भी नष्ट हो गया, स्त्री पुत्र सब खतम हो गए। भिखारी बन गया, अकेला रह गया। अब उसे कुछ बोध जगा

कि मैंने बहुत खोटा कार्य किया था, उस बालककी हत्या कर दी थी, उसके दिमागमे उस बातका एक बहुत बडा पछतावा हुआ। उसका दिमाग कुछ चलित-सा हो गया। अब वह दिन रात यही कहता फिरे कि देर है अधेर नही, सिवाय इसके और कुछ न बोले। लोगोंने उसे पागल मान लिया। अथवा कुछ पागल-सा ही समझ लीजिए। यही चिल्लाता फिरे, देर है अधेर नही। उस शहरका जो सूबेदार प्रधान पुरुष था उसके महलके पाससे यह कहता हुआ जब कई बार गुजरा तो सूबेदारने उसे बुलाया। बुद्धिमान था सूबेदार, बडे आरामसे खूब खिला-पिलाकर रखकर ५-६ दिन बाद उसने पूछा कि भाई क्या बात है जो तुम देर है अधेर नही, ऐसा कहते हो ? तब उस पुरुषने सारा हाल कह सुनाया। मैंने एक बालककी बलि की थी अपनेको सुखी रखनेके लिए। कुछ समय तो सुखसे गुजरा, अन्तमे बहुत बुरी हालत हो गयी, तो मुझे तो यही जचा कि कोई पापकर्म करे तो उसका फल अवश्य मिलता है, चाहे देर हो जाय, पर अधेर नही है।

**सावधानीका यत्न**—जो आज थोडीसी सम्पदाकी तृष्णामे और अन्य प्रकारके स्वार्थो मे या विषयसाधनोमे जैसा चाहे बर्ताव किए जा रहे है, दगा देना, झूठ बोलना, झूठ लिखना, कुछ कहना, कुछ सोचना, कुछ बताना, अनेक प्रकारके मायाचार अनेक व्यवहार किये जाते है किन्तु यह समझसे ओझल न करना चाहिए कि जो भी हम करते है उसका फल अवश्य भोगना पडेगा। ऐसा निर्णय रक्खे और अपनेको सावधान बनायें कि खोटी परिणतियोंमे अपना उपयोग न फसे। सम्यग्दर्शन जागृत रखें। मेरा स्वभाव, मेरा स्वरूप सबसे न्यारा ज्ञानमात्र है, वही मैं हू और ऐसा ही अपनेको निरखनेसे अपना कल्याण है। अपनेको रागादिक रूप, अनेक कर्मफलरूप परपदार्थरूप शरीररूप निरखनेमे कुछ भलाई नही है, ऐसा अपनेको सावधान बनाएँ और ऐसी ही दृष्टि बनाये रखनेके लिए हम व्यावहारिक कुछ प्रयत्न करें जिससे इसके विपरीत विषयकषायोका हमपर आक्रमण न हो सके।

**कुदेवपूजापरिहारकी आवश्यकता**—देव, शास्त्र, गुरुका श्रद्धान यह तो धर्ममे सर्वप्रथम आवश्यक है। जिसे सच्चे देवका निर्णय नही है वह धर्म क्या पालन करेगा ? जो रागी द्वेषी अपनो मनचाही चीज देने वाला ऐसा देवका स्वरूप मानता है उसकी धर्ममे कहाँ गति है ? कुछ मुकदमेकी विजय चाहना, धनका लाभ चाहना, विवाह चाहना, सतान चाहना, किन्ही बातोकी इच्छासे जिस चाहे रागी देवी देवतावोकी मान्यता करना, भूत-प्रेत, व्यन्तर, यक्ष इनकी उपासना करना, और की तो बात क्या, इस इच्छासे तीर्थंकरका नाम लेकर भी उन्हें पूजना, महावीर जी पूज रहे है, अन्य क्षेत्रकी वन्दना कर रहे है। अरे वन्दना किसकी कर रहे हो ? एक खोटा आशय लेकर कोई तीर्थपर जावे तो वहाँ इस ज्ञानस्वरूपमात्र इस कैवल्यस्वरूप आत्मतत्त्वपर कुछ दृष्टि भी है क्या ? मोक्षमार्गकी ओर कुछ दृष्टि भी है क्या ?

नही है तो धर्म कहाँ रहा ?

**मोहियों द्वारा देवमें भी कुदेवत्वकी जबर्दस्ती**—भैया ! चाहे दरिद्रताकी भी कितनी ही कठिन स्थिति आये, पर किसी देवसे यह बिनती करना कि मुझे अच्छे साधन मिलें, मुझे वैभव सम्पदा मिले, इस मलिन आशयको लेकर कोई किसी देवकी आराधना करे तो यह उसकी अज्ञानता है। ज्ञानी पुरुष इस आशयसे भगवानको नही पूजते। भगवानमे जो बात है जो स्वरूप है उस स्वरूपको निरखकर ही भगवानको पूजते है। किसीके पुण्यका उदय हो तो उसके पुण्यके उदयसे मनचाही चीज उसे भगवानकी पूजा करनेसे मिल जाती है। कोई यह कहे कि देखो हमने महावीर स्वामीसे अमुक चीज मागी सो मिल गई, ऐसी बात नही है। क्या कोई यह नियम है कि जो भगवानकी पूजा करे, आराधना करे, उसके मनचाही चीज उसे प्राप्त ही हो जाय। देखा तो इसका उल्टा भी जा रहा है। जो महावीर स्वामीके विरोधी है, जो इस ओर जरा भी चित्त नही करते, धर्मकी ओर जिनका चित्त भी नही है ऐसे बहुतसे लोग व्यवहारमे सम्पन्न और आराम वाले निरखे जाते है। यह तो पूर्वकृत सुकृतका फल है। और कभी मनचाही बात न हुई तो महावीर स्वामीमे विश्वास भी नही रहता। यह तो कुछ नही है और कभी मान लो उस मनौतीसे बालक पैदा हो गया तो यह कहेगे कि देखो प्रभुने बालक दिया है और वह मर जाय तो कहते है कि देखो अब महावीर जीने मार डाला है। क्या-क्या विकल्प, क्या-क्या कल्पनाएँ इस जीवनमे बना-बनाकर इसको यो ही खोया जा रहा है। अरे आत्मन् ! तू अकेला है, अकेला ही था, अकेला ही रहेगा। इस समय भी तेरा कोई दूसरा नही है। तू अपने इस अकेले चेतनकी कुछ भी दया नही करता।

**निजभावपर भवितव्यकी निर्भरता**—अगला काल कैसा व्यतीत होगा ? यह सब तेरी कलापर ही निर्भर है। जैसे करीब-करीब शरीरको सुधार लेना, बिगाड लेना, रोगी बना लेना, निरोग बना लेना, यह अपनी कलापर निर्भर है। यह बात करीब-करीब है, चूँकि शरीर परद्रव्य है। वहाँ कोई नियम नही है, अधिकार भी शरीर पर कुछ नही है, पर यह बात यहां करीब-करीब देखी जाती है, पर मेरा मेरे भवितव्यपर तो पूरा अधिकार है। मेरा जैसा भाव होगा उसके अनुसार ही तो मेरी सृष्टि होगी। हम अपनेको सुखी करना चाहे तो सुखी करनेकी भी हममे ही कला है, दुःखी करना चाहे अर्थात् दुःखी होनेकी पद्धतिसे चलें तो दुःखी होनेकी कला भी हममे ही है और विशुद्ध आनन्दका अनुभव करनेके उपयोगमे आये तो ऐसा अनुभव करनेकी कला भी हम ही मे है। हम अपने आपको सावधान बनायें और सत्य श्रद्धानसे चले।

**सच्चा देव**—सच्चा देव वही होता है जो निर्दोष है, सकल गुणसम्पन्न है। जिसमें

एक भी दोष नही है और गुणोका पूर्ण विकास है वही सच्चा देव है। हम ऐसे देवको क्यो पूजें ? इसलिए कि ऐसा ही मेरा स्वभाव है, ऐसा ही मैं बन सकता हू और ऐसा ही अपना भाव भरनेके लिए हम सच्चे देवके स्वरूपपर दृष्टि किया करते है। भगवानको माननेके दो ही कारण हो सकते है—एक तो यह हो सकता है कि भगवान मुझे सुखी कर देगा तो चलो भगवानको माने। एक यह हो सकता है कि भगवान जैसे हम भी बन सकते है, इसलिए भगवानके स्वरूपकी उपासना करके अपने गुणोको विकसित कर लें। इन दो बातोमे से पहिली बात तो है नही, इसका कारण यह है कि कोई भी परद्रव्य किसी परद्रव्यका कुछ करने वाला नही हो सकता। वस्तुके स्वरूपमे ही यह बात नही है कि कोई पदार्थ किसी दूसरे पदार्थका कुछ कर सके। हाँ यह दूसरी बात अवश्य है। प्रभु चेतन है, हम भी चेतन हैं, स्वयकी समानता है। हमारे भी दोष कभी कम होते, कभी और भी कम हो, जो उपाधि पाकर हुआ करते है और उनमे कमी नजर आये तो निश्चय रखो कि उन दोषोका कभी सर्वथाके लिए अभाव भी हो सकता है। और जो उपाधिके दूर होनेसे कुछ विकास बढता है तो उसमे यह निर्णय रखो कि यह विकास कभी पूर्ण भी हो सकता है। जो निर्दोष है और सकल गुणसम्पन्न है वही हमारा देव है, वह चाहे ऋषभदेव हो, चाहे महावीर स्वामी हो, चाहे श्री राम हो, किन्ही भी शब्दोमे कह लो, प्रभुके नाममे, प्रभुकी उपासनाके प्रसगमे नाम की मान्यता नही है, नामका जिक्र नही है, नामका सम्बन्ध व्यवहार अवस्थासे है। हम जब सही स्वरूपमे निरखना चाहते है प्रभुको तो वहा नाम नही है। जो निर्दोष हो और सर्वगुण-सम्पन्न हो ऐसा प्रभु ही हमारा सच्चा देव है। उसकी श्रद्धा हो।

**सत् शास्त्र और सद्गुरु**—सच्चे देवके प्रसगसे जो उपदेश हमे प्राप्त होते है वे सच्चे शास्त्र है। जिसमे निर्दोष होने और गुणसम्पन्न होनेकी कला लिखी है, उपाय बताया है वही सच्चा शास्त्र है। और उस उपायपर जो अपनी शक्तिको न छिपाकर चल रहे है, उस मार्ग पर बढ रहे है, निर्ग्रन्थ, निरारम्भ ज्ञानरत होकर जो इस आत्मतत्त्वके विकासमे लग रहे है वे हमारे सच्चे गुरु है।

**कार्यसिद्धिमे देव शास्त्र गुरुका आश्रयण**—देखो किसी भी काममे सफलता पानेके लिए देव, शास्त्र, गुरुका सहारा लिए बिना काम नही चलता। ये धर्मके देव हैं, धर्मके शास्त्र है, धर्मके गुरु है। ससारके काम भी कोई किए जायें तो उनमे भी उस कामके देव, उस कामके शास्त्र और उस कामके गुरु—इन तीनका सहारा वहाँ भी लेना होता है। मान लो आप व्यापारमे कुशल बनना चाहते है तो आपकी दृष्टि किसी न किसी ऐसे व्यक्तिपर जरूर रहती होगी जो कुछ व्यापारमे बहुत ऊँचा कार्य करने वाला है और विशेष धनी है। जिसको दृष्टिमें लेकर आपके चित्तमे यह बात रह सकती है कि मुझे ऐसा बनना है। जैसे धर्मीपुरुष

धर्मके देवको दृष्टिमे लेकर यह भावना करता है कि मुझे यह देव बनना है। यो ही एक धनार्थी धनके प्रसगमे किसी समृद्धिशालीको अपनी दृष्टिमे रख रहा है। जिसका केवल एक सोचना ही सहारा हैं मुझे ऐसा बनना है और फिर उस प्रकारकी विधिया लिखे कागजात पुस्तक अध्ययन वे सब व्यापार या धनसञ्चयके कर्तव्यमे शास्त्र हुए और फिर जिससे रोज काम पड सकता है, जो अपने निकट अपनेसे कुछ बडे लोग है वे उस विषयके गुरु हुए। कोई-सा भी काम करो, देव, शास्त्र, गुरु ये तीन बातें हर काममे आ पडती है।

**भोजनविधिमे भी पूर्णसाधक साधनावचन व उस्तादकी आवश्यकता**—किसीको रोटी बनाना सीखना है तो उसकी नजरमे कोई एक व्यक्ति ऐसा जरूर रहता है जो सबसे बढिया रोटी बना लेता है। देखो इस जैसी रोटी बनाना है—यह ध्यानमे रहता है। अब किसी की किसीपर निगाह रहे। और फिर वह कैसे रसोई बनाई जाय उसके शब्दोको भी सुनता है—भाई एक घटा पहिलेसे आटा गूमकर रख लो और फिर बनाते समय उसको एक बार मसल लो। उसे बहुत गीला होना चाहिए जो कि पीछेसे पुन गीला करनकी जरूरत न पडे। यो पो लो, यो तवापर डालो। पहिले पर्तको जल्दी उठा लो, दूसरे पर्तपर कुछ ज्यादा आँच लगना चाहिए, फिर उठाकर दहकती हुई आगपर डाल दो। उसे जल्दी ही पलटते जाओ ताकि कोई छिद्र न हो जाय। किसी छिद्रसे हवा निकलने लगे तो उसे चिमटेसे दबा दो। जो कुछ बतावेंगे वही उस विषयके शास्त्र हो गए। और वचन भी मिल जाये, व नजरमे चाहे रोटी बनती भी देखी है कि यो बनती है, पर कोई उस समय बनानेकी प्रक्रिया न सिखाये तो कैसे वह बनायेगा ? तो जो रोटी बनाना सिखाने वाला हुआ वह गुरु हो गया। तो देव, शास्त्र, गुरुके बिना किसी काममे पूरा पडता है क्या ?

**संगीतशिक्षरणमें संगीतके देव शास्त्र गुरुका आश्रय**—किसीको सगीत सीखना है तो सगीत सीखने वालेके चित्तमे कोई एक ऐसा व्यक्ति नजरमे रहता है कि मुझे ऐसा बनना है, इस प्रकारका बाजा बजाने वाला बनना है, इस तरहका गायन करने वाला बनना है। वह उसके सगीतका देव हुआ और सगीतकी विधिया जिन किताबोमे लिखी है—सा रे गा मा पा धा नी सा, सा नी धा पा मा गा रे सा, सरेगा, रेगामा, गामापा, पाधानी, धानीसा आदिक अनेक प्रकारके सरगम स्वरोका और उसमे यह तीब्रसे बोलना यह मदसे बोलना इस प्रकारके सकेत लिखे हो, आरोह अवरोहकी प्रक्रियाएँ लिखी हो या कोई मुखसे बतावे तो वे सगीतके शास्त्र हुए। इतनेपर भी मुहल्लेका गानेका सिखाने वाला अवश्य होना चाहिए। उस देवको कहाँसे लायें, शायद जिन्दगीभर भेंट भी न हो सके, काम तो उस्तादोसे पडेगा, वही उसका गुरु हुआ। तो जरा-जरासी लौकिक बातें भी जब देव, शास्त्र, गुरुके बिना सफल नही हो पाती भला तो मोक्ष पाने जैसा इतना महान कार्य और उसे स्वच्छन्दतासे पा लें, यह कैसे हो सकता

है ? मोक्ष तो मोक्षके ही ढगसे चलकर पाया जा सकता है ।'

**धर्मफलसिद्धिमे धर्मके देव शास्त्र गुरुका आलम्बन**—धर्मके देव, धर्मके शास्त्र, धर्मके गुरु–इनका शुद्ध श्रद्धान होना आवश्यक है । यह एक पहिली बात धर्मपालनके लिए कही जा रही है । इसके अतिरिक्त अपना आचरण साधारणतया त्याग और उदारताका होना ही चाहिए । विशेष तपश्चरण न कर सके, त्याग न कर सके, बडी उदारता न पा सकें, लेकिन एक साधारण उदारता त्याग तपश्चरण जिसमे मोटे पाप तो न हो, इतनी बात तो होना आवश्यक ही है । यो हम सत्य श्रद्धान और साधारणतया भले चारित्रका पालन करके हम अपने जीवनमे उन्नतिके लिए बढे । जो हम करते है उसका परिणाम हमे अवश्य भोगना पडेगा । हम भले कार्य करेंगे तो भला फल पायेंगे, बुरे कार्य करेंगे तो बुरा फल पायेंगे । जैसे कर्म करते है उसके विपाककालमे उसके अनुरूप फल भोगना होता है, ऐसा जिनेन्द्रदेवके शासन मे सभीने पढा है ।

**प्राकरणिक शिक्षा**—भैया ! इन पाये हुए समागमोपर, इन परिजन कुटुम्बीजनोपर मोह मत करो, विश्वास मत करो, इन्हे ही सर्वस्व मत मानो, क्योकि ऐसा माननेसे कुछ सिद्धि न होगी, दु खी होना पडेगा ? जिसका सयोग हुआ है उसका वियोग नियमसे होगा । सयोगके समयमे जितना मौज माना गया उससे कई गुणा अधिक दु ख वियोगके समय भोगना पडेगा । इसलिए सब दशावोमे समान वृत्तिसे रहे और अपने यथार्थश्रद्धान, यथार्थज्ञान, यथार्थआचरण रखकर अपने इस दुर्लभ नरजीवनको सफल बनाएँ और शक्तिकी धारा हमारी वृद्धिगत बनी रहे, ऐसी सावधानी अपनी वर्ते इसमे ही कल्याण है, क्योकि करनीका फल अवश्य भोगना पडेगा । हम शुभ और शुद्ध कार्योंमे अपना उपयोग लगायें ।

कम्मेण विणा उदय जीवस्स ण विज्जदे उवसम वा ।
खइय खओवसमिय तम्हा भाव तु कम्मकदं ॥५८॥

**कृत्रिमता व अकृत्रिमता**—द्रव्यकर्मके बिना अर्थात् द्रव्यकर्मकी किसी अवस्थाका सन्निधान हुए बिना आत्माका उदय, उपशम, क्षय और क्षयोपशम भाव नही होते है, इस कारण इन भावोको कर्मकृत कहा गया है । जीव अपनी सत्ताके कारण अपने आप एक ज्योतिस्वरूप है, प्रतिभासस्वरूप है, और इस प्रतिभासस्वरूपताके कारण स्वय आनन्दमय है । जब इस प्रतिभासस्वभावमे उपयोग आता है, तब शान्तिका अभ्युदय रहता है । अन्य उपाधिकी किसी अवस्थाके कारण कुछ नवीन बात जगती है, स्वभावसे विपरीत बात बनती है तो इस जीवके ये भाव कृत्रिम कहलाने लगते है । पदार्थमे जो स्वभाव पडा है वही बात उसमे जगे वह अकृत्रिम है । जो बात नही है वह उत्पन्न हो तो वह कृत्रिम है । तो जीवमे एक चैतन्यस्वभाव तो अकृत्रिम है, शाश्वत है, निरपेक्ष है, अपनी ही गाठकी बात है और औदयिक भाव

ये कर्मकृत है। ये भाव जीवमे जीवके कारण स्वभावसे नही होते, कर्मका उदय हुए बिना क्रोधादिक कषायें नही जगती, इस कारण ये औदयिक है।

**पराधीन कार्यमे अरुचिकी प्रकृति**—भैया! आप सबकी ऐसी प्रकृति है कि जो बात पराधीन होती है उसमे आप दिल नही लगाते, उसकी चाहमे अधिकार नही समझते और इसी कारण व्यापार आदिक मामलोमे आप यह तसल्ली रखा करते हैं कि इस मामलेमे हम कही दूसरेके आधीन फस तो न जायेंगे? हमारे हाथके तो नीचे रहेगे न सब काम? ऐसी प्रकृति पडी हुई है। मेरे आधीन मेरा सब ऐश्वर्य रहे, उसमे आप सन्तोष मानते है और जो बात परके आधीन बन जाय। जैसे बिना लिखा-पढी करे उसे आप हजार दो हजार रुपये दे दें तो आप अब परके आधीन हो गए। उसकी मर्जी आये तो बताये कि मैंने लिया, न मर्जी आये तो न बताए। ऐसी भी बात की जा सकती है। आप लिखा लेते है अथवा कुछ मावजा रख लेते है तो सन्तोष करते है, अब अपने अधिकारकी बात है। भला यह बतलावो कि ये औदयिक भाव, ये विषयकषाय, ये विकार, ये मसूबे, ये सब आपके आधीन बातें है या पराधीन है? सब पराधीन बाते है। जैसा उदय हो, जैसा भवितव्य हो, सुयोग हो, होता है, आपके आधीन उसमे कुछ नही है। लेकिन कोई पराधीन बातोमे ही बैठे-बैठे सन्तोष माना करे तो उसे लोग बुद्धिमान नही कहते। ऐसे ही इन पराधीन भावोमे जो लोग सन्तोष माना करें—मै बहुत पुण्यवान हू, मैं बहुत उत्कृष्ट हू, बुद्धिमान हू, चतुर हू, यो कोई सन्तोष किया करे तो उसे फिर कोई ज्ञानी पुरुष बुद्धिमान कह सकेगा क्या?

**कृत्रिमताके सन्तोषका धोखा**—ये औदयिक भाव कर्मोके उदयके बिना नही हुआ करते। यद्यपि कर्मोका द्रव्यकर्मका गुण, द्रव्यकर्मकी पर्याय कुछ भी इस जीवमे नही पहुचती है। कर्मोकी परिणति और गुणोका कुछ भी इस जीवमे सम्बन्ध नही है फिर भी ऐसा निमित्त-नैमित्तिक योग है कि कर्मोके उदयका निमित्त पाकर इस जीवमे ये विषयकपायोके परिणाम हो जाते है। इनसे जो अपनी पोजीशन मान लेता हो, उसमे सन्तुष्ट होता हो, वह सब उसके लिए धोखेकी बात है। ये भाव कर्मकृत कहे जाते है।

**औपशमिक भावकी कर्मकृतता**—इस ही प्रकार जीवमे जो औपशमिक भाव है अर्थात् विषयकषायोके उत्पन्न करने वाली प्रकृतियोका उपशम होने से जो निर्मलता प्रकट होती है उस निर्मल परिणामका भी विश्वास नही है। वह निर्मलता भी निमित्त दृष्टिसे पराधीन है। जब तक कर्मोका उपशम है, कर्म दबा है, तब तक यह निर्मलता है। कर्मोका उपशम दूर हुआ कि निर्मलता नष्ट हो जायगी। यो यह निर्मलता भी पराधीनतामे आ गयी। औपशमिक भाव भी कर्मके उपशमरूप कर्मकी अवस्था हुए बिना नही हुआ करता है। अत औपशमिक भाव भी कर्मकृत कहा गया है।

**क्षायिक व क्षायोपशमिक भावकी कर्मकृतता**—कर्मोके क्षयसे उत्पन्न होने वाले परिणामका नाम क्षायिक भाव है। यह भाव भी चूँकि कर्मोंके क्षयका निमित्त पाकर हुआ है अतएव कर्मकृत है। क्षायिक भावमे जो विकास है और जो विकास चलता रहेगा वह यद्यपि पराधीन नही है किन्तु वह भाव कैसे विकसित होता है उसके उत्पादकी विधिपर दृष्टि डाल कर निहारनेसे यह क्षायिक भाव भी कर्मकृत हो गया। कर्मके क्षयका निमित्त पाकर उत्पन्न हुआ है, इसी प्रकार क्षायोपशमिक भावके कुछ कर्म दब जायें, कुछ कर्म उखडे रहे ऐसी स्थिति मे आत्माको कुछ निर्मलता है, कुछ मलिनता है, ऐसा जो मिश्रण है वह मिश्रण भी कर्मोंके क्षयोपशमका निमित्त पाकर होता है, अतएव यह क्षायोपशमिक भाव भी कर्मकृत है, पराधीन है।

**पारिणामिक भाव व स्वभावकी व्यक्ति**—केवल एक पारिणामिक भाव अनादि निधन निरुपाधि और स्वाभाविक है। मेरे पारिणामिक भावका तात्पर्य है-मेरे आत्माका जो स्वभाव है, शाश्वत भाव है। जिस स्वरूपके कारण मेरा अस्तित्व है वह स्वरूप तो अनादि अनन्त है। कभी प्रकट हुआ हो, कभी नष्ट हो जाय, ऐसी बात इसमे नही है। यद्यपि यह क्षायिक भाव पारिणामिक भावका एक शुद्धरूप है। जो पारिणामिक भावमे सामर्थ्य है, शक्ति है, स्वभाव है उसका स्पष्ट व्यक्तरूप है क्षायिक भाव। इस कारण क्षायिक भाव स्वभावका व्यक्तरूप है और वह अनन्त है, अविनाशी है। शाश्वत रहेगा फिर भी कर्मोंके क्षयका निमित्त पाकर उत्पन्न हुआ है अतएव क्षायिक भावको सादि कहा गया है, कर्मकृत कहा गया है। यदि और सूक्ष्मदृष्टिसे निहारो तो क्षायिकभावमे प्रथम समयमे होने वाला क्षय तो कर्मकृत है, पर द्वितीय आदिक समयोमे जो निर्मलता रहती है वह अब निमित्तदृष्टिसे कर्मकृत नही है। यह तो स्वभावका व्यक्तरूप है। अब इसे भी कर्मकृत समझें, क्षायिक समझें तो यह पुरानी दृष्टि लेकर समझा जा सकता है।

**जीवकी स्वभावव्यक्तिको क्षायिक कहे जानेका कारण**—अब क्षायिक कहनेका भूतपूर्व कारण यह है कि इस जीवके साथ बहुत-बहुत कर्म बधे हुए थे, उनका क्षय होनेपर ही यह क्षायिक भाव हुआ था अतएव ये सब विकास क्षायिक भाव है और कर्मकृत है। यह केवल एक उपचारकी बात है। कर्मोका क्षय हरदम नही होता रहता है। वह तो किसी क्षण हुआ था। जिस क्षण कर्मोंका क्षय हुआ था उस क्षणमे जो आत्माका विकास होता है उसे क्षायिक कह लीजिए, किन्तु वह विकास अब आगे भी सदाकाल रहेगा तो उन सब विकासोको कर्मकृत कहो, क्षायिक कहो, कर्मके क्षयसे उत्पन्न हुआ कहो तो यह सब भूतपूर्व न्यायसे नैगमनयसे कही बात है किन्तु वर्तमान बात नही है। सर्व कर्मोंसे विमुक्त हो जानेके बाद फिर यह आत्मा तो धर्म आदिक द्रव्योकी तरह अपने स्वरूपमे शुद्ध निरपेक्ष स्वच्छ परिणमता रहता

है। वहाँ कौन उपेक्षा लगाता है ? ये सब चूँकि इस जीवने पहिले अपराध किये थे उन अपराधोंकी वजहसे अब उनकी वचनकृत अशुद्धता बनाई जा रही है।

**मुक्तिव्यपदेशमे गतापराधके स्मरणकी सूचकता**—किसी मनुष्यको ऐसा कहो कि अब तो तुम जेलसे मुक्त हो और वह जेल कभी गया ही न था, तो वह उस बातको सुनकर बुरा मान जाता है। अरे बुरा क्यो मानते हो ? तुम जेलसे मुक्त हो कि नही, अलग हो कि नही। कुछ भी हो वह बुरा मान जाता है। जो कभी जेलमे गया हो वह भी बुरा मान जाता है। अरे यह मूढ यह स्मरण कराता है, सब लोगोको यह जता रहा है कि यह जेलमे गए हुए थे। ऐसे ही अब सदा ही सिद्ध भगवानको ये मुक्त है अथवा इनके क्षायिक भाव है, ऐसा कहो तो यह ठीक नही है। सिद्ध भगवान कुछ बोलते-चालते नही है। यदि बोलते-चालते होते तो वे भी खफा होकर यही कहते कि तू हमारे भक्त लोगोको यह स्मरण दिला रखा है कि ये भी पहिले पापी थे, कर्मबद्ध थे, अब ये कर्मोसे मुक्त हो गए है। अरे जब मुक्त हुए तब के क्षण गुजर गए, तक तो मुक्त कहना, क्षायिक भाव कहना ठीक था। अब तो एक शुद्ध दृष्टिसे ऐसा कहा जाना चाहिये कि अब ये सिद्धप्रभु कालद्रव्यका निमित्त पाकर अपने ही अगुरुलघुत्व गुण के पट् स्थान पतित वृद्धि हानिसे अपने ही स्वरूपमे परिणमते है।

**शुद्ध द्रव्यके परिणमनकी मूल पद्धतिकी समानता**—द्रव्योकी अपनी-अपनी विशेषता है कि धर्मद्रव्य अपने स्वरूपमे परिणम कर अपने ही ढगसे परिणाम रहे है। ये सिद्धप्रभु अपने स्वरूपमे परिणामकर अपने ही ढगसे परिणाम रहे है, मगर परिणमनकी पद्धतिमे अब जो बात आकाश आदिक द्रव्योंमे है वही बात इन सिद्ध भगवतोमें है, इस दृष्टिसे देखा जाय तो वह विकास निरपेक्ष है, क्षायिक नाम तो पहिले था। जिनका पहिले जो नाम पड जाता है वह अन्त तक कहा जाता है, यह बात अलग है। क्षायिक भावमे क्षायिकताकी बात कहना कर्मकृत समझना चाहिए। औपशमिक भावकी बात तो विशेष स्पष्ट ही है। कर्मोके उपशम होनेपर औपशमिक भावकी उत्पत्ति होती है और कर्मोंका अनुपशम होनेपर अर्थात् उपशम मिट जाने पर वह औपशमिक भाव विच्छिन्न हो जाता है, इस कारण औपशमिक भाव भी कर्मकृत ही है।

**दूर हटो परकृत परिणाम**—उदय, उपशम, क्षय, क्षयोपशमरूप, ये द्रव्यकर्मकी अवस्थायें है। और उनका निमित्त पाकर जीवमे जो भाव होते है वे भाव चूंकि जीवके स्वय स्वभावसे उत्पन्न होते नही हैं इस कारण उनको भी उन कर्मोकी ही अवस्थाएँ जान लीजिये। यह उपचार कथनसे कहा जा रहा है, किन्तु स्वभावकी बडी तीव्र रुचिके कारण कहा जा रहा है। एक अतस्तत्त्वका रुचिया ज्ञानी सत अपने आपमे शाश्वत सहज चैतन्यस्वरूपको निरख रहा है और उसका चमत्कार देख-देखकर प्रसन्न हो रहा है। इस ही बीचमे कुछ कषायभाव

की, औपशमिक भावकी कोई कुछ निगाह पहुच जाय तो उस समय उसे ऐसा लगता है कि ये गैर भाव यहाँ क्यो घुस आये ? मै इतने अद्भुत विलक्षण आनन्दमे था, केवल एक आत्मस्वरूपका अनुभव करके मैं अपनेमे आनन्दविभोर हो रहा था, निर्विकल्प चल रहा था, ये गैर कहाँसे घुस आये और ये भाव प्रभाव गैर ये किसके है ? मेरे तो नही है, मेरा तो केवल एक शाश्वत चित्स्वभाव है। देखिये स्वभावकी इतनी पवित्र रुचि जगी है कि अपने आपमे उत्पन्न हुए विकार इसे अपने आपमे तो जच नही रहे, ये आ कगे गये ? किस तरह आ गये ? कर्मोंके उदयका निमित्त पाकर आ गए, तो ये कर्मोंकी ही दशायें है, ये कर्मोंकी चीजे है, दूर हटो परकृत परिणाम। इस तरह अपने आपमे उत्पन्न हुए अपने विभावोसे एकदम परका बता देना यह ललकारनेके लिए है। तुम दूर जावो। मै तो सहज आनन्दस्वरूप अपने आपके ही ही आत्मप्रदेशोमें रहूगा। ऐसी रुचिके साथ निरखिये, एक शाश्वत चैतन्यस्वभावके अतिरिक्त अन्य समस्त भाव आपको कर्मकृत जँचेंगे।

**जिनसिद्धान्तके मर्मके अवगमकी पात्रता**—औदयिकादिक ये जीवकी अवस्थायें एक शुद्ध चित्स्वभावरूप नही है, इस ही कारण कर्मोंके उदय, उपशम, क्षय, क्षयोपशमके निमित्त से उत्पन्न हुए आत्माके परिणामोके कर्ता ये द्रव्यकर्म है। इनका कर्ता मैं नही हू। जिन सिद्धान्तका मर्म नयोकी कुशलता पाये बिना नही हो सकता और अपने आपके कल्याणकी शुद्ध दृष्टि जगे बिना नही हो सकता। सिद्धान्तका मर्म पानेके लिए ये दो बातें होनी आवश्यक हैं— एक तो निज कल्याणकी दृष्टि हो और दूसरे नयोमे बहुत कुशलता प्राप्त की हो। नयोके सम्बन्धमे कोई हठवाद न हो, एकान्त न हो तब ही इस जिन सिद्धान्तरूप अपार समुद्रके भीतर पडे हुए रत्न कर्मोंकी प्राप्ति हो सकती है। तत्त्वके कथनमे शब्द शब्दके प्रति नयोकी कैसी-कैसी छटायें चला करती है एक ही वाक्यमे पद-पदमे कि नयका मर्म पडा हुआ है, यह बात जिन्हे बोलने सुननेके साथ-साथ शीघ्र शीघ्र ग्रहणमे नही आती है वे जिनसिद्धान्तके मर्मको यथार्थतया क्या जानें ?

**धर्मपालनका उद्यम**—किसी भी एक बडे कामके लिए वर्षों तैयारी करनी पडती है। मिलेटरीमे योद्धा लोग कही आज ही भर्ती हो और आज ही काममे आ जायें ऐसा नही होता। १०-५ वर्ष वे तैयारी किया करते हैं तब उनके यह कुशलता जगती है कि वे सग्राममे अपनी कला दिखा सकें। यह धर्मका पालन ससारके सब कामोसे अधिक महान् है। यह धर्मपालन किसी बिरलेको ही तुरन्त हो ले वह बात अलग है, किन्तु यो नही हो जाता। आज मनमे आया कि आजसे धर्म करने लगे, क्या कि भाईके साथ मदिर पहुच गए। अब भादो आने -वाला है भैयाके साथ पूजनमे खडे हो गए, धर्म पाल लिया। अरे धर्मपालनके लिए सारा जीवन तैयारी तैयारीमे ही लगाना है तब किसी दिन धर्मपालनकी विधि मालूम पडेगी और धर्म

पालनका आनद अनुभवमे आयगा। इसके लिए पात्रता जगायें, उदारता जगाये, मदकषाय करें ज्ञानार्जन करें और वह भी सत्सगसे, गुरुमुखसे और मर्मज्ञ पुरुषोसे उसका अध्ययन करें। वह भी अध्ययन नम्रता, उपासना, सेवा, हार्दिक भक्ति आदिक गुण प्रकट हुए बिना नही हो सकता, क्योकि कोई भी शिष्य कोई भी विद्याका अर्थी जितनी उसमे योग्यता है पात्रता है, नम्रता है, भक्ति है उतना ही वह समझता है, अथवा यो कहने अथवा वचनोमे से अर्थ खीच लेता है।

**दृष्टान्तपूर्वक धर्मपालनके पुरुषार्थका समर्थन**—एक ब्राह्मण किसी सन्यासीके पास गया। बोला महाराज हमे कुछ उपदेश दो। हमारे कल्याणके लिए कुछ हमे बतावो। तो साधु ने कहा—ब्रह्म अस्मिका चिन्तन करो, मै ब्रह्म हू।···महाराज कुछ और बतावो। ब्रह्म अस्मि। कई बार उसने कहा कि कुछ और बतावो तो सन्यासी बोला कि अमुक गाँवमे एक पडित रहता है, उसके पास जाकर विद्या सीखो। वह उस पडितके पास पहुंचा। बोला पडित जी हमे कुछ विद्या सिखा दीजिए। तो पडितने कहा अच्छा देखता हू घरमे कोई काम बाकी तो नही रहा, क्योकि बिना कुछ सेवा कराये विद्यार्थीको विद्या ही नही आती। कोई पैसा खर्च करके किसी मिस्त्रीसे कुछ मशीनरीका काम सीखे तो वहाँ भी उसके साथ बडे विनय पूर्वक रहकर मशीनरीकी विद्या सीखी जा सकती है। तो बिना कुछ सेवा कराये विद्या न आयगी। पडित जी ने कहा—देखो तुम रोज यह गोबर डालकर गौशाला साफ कर दिया करना। यही तुम्हारा रोजका काम है और विद्या सीखना। वह बेचारा दो तीन घटे रोज गौशालाकी सफाईका काम करे और विद्या सीखे। १२ वर्ष तक इसी तरह विद्या सीखी। जब अतिम दिन बिदा होनेको हुआ तो उस ब्राह्मणने कहा—पडित जी, अब हमे दक्षिणाके रूपमें दीक्षातकी तरह एक अन्तिम शिक्षा दीजिए। तो पडित जी बोले—चिन्तन करो—ब्रह्म अस्मि तो वह ब्राह्मण बोला—पडित जी इतनी बात तो एक सन्यासीने हमे १२ वर्ष पहिले बताई थी, तो क्या मैने १२ वर्ष तक गोबर मुफ्त ही मे उठाया? पडित जी बोले—मुफ्तमे इतने दिन तुमने गोबर नही उठाया, इतनी विद्या सीखनेके लिए बिना इतने दिन इस प्रकारका श्रम किए यह विद्या आ ही न सकती थी। तो जिसे धर्मपालन कहते है वह यो ही नही कर लिया जाता, इसके लिए तो सारा जीवन ही तैयारीमें लगाना पडता है। इसके लिए महान् ज्ञानबलका प्रयोग करना पड़ेगा तब जाकर धर्मपालनकी स्थिति आती है। कर्ता भावसे रहित शुद्ध चैतन्यस्वभावकी दृष्टिमे मग्न होना यही धर्मपालन है और यह ही कल्याणकारी महान् पुरुषार्थ है।

भावो जदि कम्मकदो अत्ता कम्मस्स होदि किध कत्ता।
ण कुणदि अत्ता किंचिवि मुत्ता अण्ण सग भावं ॥५६॥

**कर्तृत्वविषयक एक आशंका**—पूर्व गाथामे जीवके औदयिक, औपशमिक, क्षायिक और क्षायोपशमिक—इन चार भावोको कर्मकृत कहा गया था। द्रव्यकर्मके उदयसे औदयिक भाव होता है अतः औदयिक भावका कर्ता द्रव्यकर्म है। इस ही प्रकार द्रव्यकर्मके उपशम, क्षय, क्षयोपशम अवस्थाका निमित्त पाकर औपशमिक, क्षायिक और क्षायोपशमिक भाव होते है, इस कारण उन्हे भी कर्मकृत कहा है। इस वर्णनको सुनकर एक आशका हो सकती है, उस ही आशका का इस गाथामे वर्णन है। यदि ये भाव कर्मकृत है तो फिर आत्मा इन कर्मों का अर्थात् भावकर्मोंका कर्ता कैसे हो जायगा? बात तो यह थी कि यह आत्मा अपने भावोको छोडकर अन्य किसीका कर्ता नही है, किन्तु तुम तो इससे विपरीत ही बात कह रहे हो। आत्माके भावोका करने वाला द्रव्यकर्मको बता दिया। अब आत्मा अपने आत्मभावको कैसे करे, यदि यह कहे कि जीवको अकर्ता रहने दो, वह अपने परिणाम भी न करे। जीवके परिणामोका करने वाला कर्म हो गया तो क्या आपत्ति है, तो यह भी फिट नही बैठता कि जीव को सर्वथा अकर्ता कह दिया जाय। ऐसा लोकमे कोई पदार्थ नही है जिसका कभी कुछ परिणमन ही न हो। जिसका जो परिणमन है वह उसका कर्ता है। जीव एक अमूर्तिक चैतन्य विशेष धर्मको लिए हुए सद्भूत पदार्थ है।

**अनुभवकी प्रामाणिकता**—यह जीव है, यह बात सब विदित होती है जब अपने आपको ज्ञानमात्र रूपमे अनुभवा जाय। जो ज्ञानप्रकाश है, ज्ञान प्रतिभास है निज स्वभावमे तादात्म्यरूप यह वास्तविक कोई सत् है इसका परिज्ञान होता है। लोग जीवके बारेमे जानना तो चाहते है बडे स्पष्ट और विस्तारमे, पर जाननेका जो उपाय है उस उपायको नही करना चाहते। इन इन्द्रियोसे अथवा युक्तियोसे उसे पहिचानना चाहते है, पर ये इन्द्रिया भी सत्य बात जाननेके साधन हैं ऐसा भले ही स्वीकार करे, पर कही-कही फेल हो जाते हैं। जो सत्य-सा दिखता है वह भी असत्य हो जाता है और इसके पश्चात् कोई युक्तियोका विश्वास करे तो युक्ति मानो सचसी लगती, पर फेल हो जाया करती है। युक्तिमे जैसा उतरता है वैसा सही नही है। एक अनुभव ही ऐसी चीज है जो पूर्ण प्रामाणिक हुआ करता है।

**इन्द्रियज ज्ञानोंमे अप्रामाणिकताकी भी संभावना**—एक ऐसी घटना हुई कि राजमहलमे राजाके पलगको सजाने वाला कोई नौकर था। जिसका केवल यही काम था कि उस महलके कमरेकी सफाई रखे और पलगको इतना बढिया सजाये कि जिसपर सोते ही नीद आ जाय। वह नौकर रोज पलग सजाया करता था बहुत कोमल सुगधित। एक दिन उसने सोचा कि मैं रोज यह पलग सजाया करता हू इतना कोमल तो आज जरा इसपर दो मिनट लेटकर देख तो लूं कि राजा किस आरामसे इस पलगपर सोते है? उस नौकरको दो मिनटमे ही नीद लग गयी। अब वह पलगपर लेटा रहा। रानी आयी, समझा कि राजा सो रहे हैं, सो वह

भी उसी पलगपर लेटकर सो रही। थोड़ी देर बाद राजा आया, यह दृश्य देखकर उसे इतना क्रोध आया, सोचा कि इन दोनोके तलवारसे सिर उड़ाकर जान खत्म कर दें। फिर कुछ विवेक किया, देखे आखिर मामला क्या है, कौन है कैसा है? कुछ परीक्षा तो करे। अब देखो न नौकरको रानीका पता, न रानीको नौकरका पता। राजाने सबसे पहिले रानीको जगाया तो जगकर वह बडे अचरजमे पडी। सोचा कि यह मामला क्या है, राजा तो अब आये है। बडे विस्मयके साथ वह चिन्ता करने लगी। राजासे पूछा रानीने विस्मयके साथ कि आप तो यहाँ खडे है यह कौन पड़ा है? यह तो मेरे आनेके पहिले इसमे पडा हुआ था। नौकरको जगाया तो वह तो राजा और रानी दोनोको देखकर डरके मारे कापता हुआ बोला महाराज भूल हुई। मेरे आज एक कुबुद्धि उत्पन्न हो गयी थी। मेरे दिमागमे आया कि बहुत दिनोसे पलग बिछा रहा हू, लेटकर देखना चाहिए कि राजा कैसे पलगपर सोते है। जब मैं इसमे लेट गया तो लेटते ही नीद आ गयी। तो अब देखो देखी हुई बात है, राजाने आँखो देखी है फिर भी क्या वह सच है जो राजाने कल्पनामे किया था? तो इन इन्द्रियोसे प्रत्यक्ष की हुई बात भी फेल हो सके, ऐसा हो जाता है।

**युक्तियोकी भी कभी अप्रमाणिकताकी संभावना**—चलो युक्तिकी बात देखो। युक्तिकी बात शायद फेल न होती हो। एक पुरुषके दो स्त्रिया थी। एक स्त्रीके एक लडका था और एकके न था। तो जिसके लडका न था उसने राजाके पास अपना मामला दायर कर दिया कि महाराज यह लडका मेरा है। राजा ने दोनो स्त्रियोको बुलाकर पूछा तो एक स्त्री कहे मेरा लडका है, दूसरी स्त्री कहे मेरा लडका है। जिस स्त्रीका लड़का न था उसका वकील चतुर था। बोला—महाराज जरा बुद्धिसे तो सोचो पिताकी जो सम्पदा होती है उस सम्पदा पर हक स्त्रीका होता है कि नही? तभी तो शायद ऐसा माना जाने लगा कि कोई पुरुष अपनी स्त्रीके नाम कोई जायदाद कर दे तो वह अलग नही समझी जाती। हाँ हाँ युक्तिमे तो उतर रहा है कि जो पतिकी सम्पदा है, पतिकी चीज है वह स्त्रीकी भी पूरी है। यह लडका इसका ही तो है। बडा विवाद चला।

**अनुभवकी प्रामाणिकताका एक दृष्टान्त**—राजाने एक दिन छोडकर दूसरे दिन इस मुकदमेको लिया तो राजाके चित्तमे निर्णय समा गया और सिपाहियोको समझा दिया हम ऐसा आर्डर देंगे, तुम यो करना, यो न करना सब बता दिया। जब दोनो स्त्री सामने आयी तो यह निर्णय दिया कि देखो तुम दोनो एक ही पतिकी स्त्री हो। जो पतिकी जायदाद होती है उसपर उसकी स्त्रीका हक होता है, इसी कारण हमारी ओरसे यह फैसला है कि इस लडकेपर तुम दोनोका हक है। ऐ सिपाहियो! इस लड़केका ठीक बीचसे पेटसे काट दो और एक हिस्सा एक स्त्रीको द दो, दूसरा दूसरी स्त्रीको। अब जिस स्त्रीका बच्चा न था वह मन

ही मन बडी खुश हो रही थी, सोचती थी कि इससे बढकर मुझे और क्या मिल जायगा ? मेरे तो बच्चा है ही नही और इसके भी बच्चा न रहेगा। और जिस स्त्रीका वह बच्चा था वह कहती है—महाराज यह मेरा बच्चा नही है, यह बच्चा इसका ही है, आप इसको ही दे दो, मुझे न चाहिए। तब राजा ने उस मना करने वाली स्त्रीको वह बच्चा दे दिया। उस स्त्रीकी यह चाह थी कि बच्चा जिन्दा तो रहे, चाहे मेरे पास रहे चाहे इसके पास। मैं तो इसकी शकल ही देख देखकर खुश रहूगी। तो अनुभवने इसको प्रमाणित किया। अनुभवमे उतरी हुई बात दिलमे आयी हुई बात प्रामाणिक होती है। कदाचित् ऐसा भी हो सकता कि भ्रममें कुछसे कुछ मान ले तो प्रमाणित नही है। ठीक है किन्तु विवेक हो तो अनुभवमे प्रमाणिकता आती है।

**यथार्थ ज्ञानके लिये विपरीताशयके परिहारकी अनिवार्यता**—अपने आत्माके सम्बंधमे यदि यथार्थ जानकारी करना है तो विपरीत अभिप्रायको दूर करना होगा, परपदार्थोसे उपेक्षा रखनी होगी। शरीर, धन, परिवार, घर, यश, नाम समस्त परतत्त्वोकी उपेक्षा करनी होगी। इतना विशुद्ध आशय बनाए बिना आत्मतत्त्वके बारेमे कुछ नही जाना जा सकता है। फिर इतनी तैयारीके बाद सहज विश्रामसे यह अपने आत्मतत्त्वको देखे तो इसे अपने आपमे अपने स्वरूपका दर्शन हो सकता है। मै ज्ञानमात्र जो एक आल्हाद और आनन्दस्वरूपको लिए हुए हू, ऐसा सहज ज्ञानानन्दस्वरूप यह निज आत्मतत्त्व अपने आपको स्पष्ट अनुभवमे आ जायगा।

**आशंकाका पुनः विवरण**—इस आत्माके सम्बधमे यह एक चर्चा रखी जा रही है, यह आत्मा अपने परिणामोका कर्ता है, यह बात आगम प्रमाणसे, युक्तियोंसे, अनुभवसे सब प्रकारसे निश्चित कर दी थी। अब यह क्या पन्ना पल्टा दिया, जीवके भावको कर्मकृत ही कह डाला और एक पारिणामिक भाव छोडा, उसे कर्मकृत नही कहा, सो उसे कार्य भी तो नही माना क्रिया भी तो नही माना, काम भी तो नही माना, फिर कृत बात कहनेकी गुंजाइश ही क्या है ? जो काम है, जो परिणाम है वह चाहे क्षायिक हो, औदायिक हो, औपशमिक हो, क्षायोपशमिक हो, उन सबको भी कर्मकृत कह डाला, तब फिर यह आत्मा किसे करेगा ? ऐसी आशका इस गाथामे रक्खी जा रही है। यदि ये औपशमिक आदिक चार भावकर्मोके द्वारा किए जाते है तो अर्थ यह हुआ ना कि जीव उन भावोका कर्ता नही है। उनके कर्ता कर्म हुए। तब जीव उन भावोका कर्ता नही। इसका भाव यह हुआ कि किसीका भी कर्ता नही, यह बात तो इष्ट है नही, सिद्धि न होगी। यथार्थ है भी नही।

**कर्तृत्वविषयक समाधान**—जीव तो अब यहाँ कर्ता रहा नही तुम्हारी शकामे। तो अर्थ यह हुआ कि जीव अपने भावोका कर्ता नही किन्तु द्रव्यकर्मका कर्ता हो गया। तो परस्पर मे जुहार हो गयी। द्रव्यकर्मने कर दिया जीवके भावोको और जीवने कर दिया द्रव्यकर्मको।

लो कैसे कलकसे बचे ? पदार्थको अकर्ता भी न रहने दिया, परिणमनसे रहित भी न रहने दिया। और बात भी कुछसे कुछ रख दिया। जीव हुआ द्रव्यकर्मका कर्ता और पुद्गलकर्म हुआ जीवके भावोका कर्ता, मगर यह बात कैसे घटित हो, क्योकि निश्चयसे यह आत्मा अपने भावोको छोडकर अन्य किसीको कर ही नही सकता, करता ही नही है। यदि एकान्त से ये रागापिक भाव कर्मो के द्वारा ही किए गए हैं तब आत्मा द्रव्यकर्मका भी कर्ता कैसे हो सकता है, क्योकि रागादिक परिणाम तो करता है कर्म, सो रागादिक परिणामोका धनी तो नही रहा यह जीव और जीवमे रागादिक परिणाम हुए बिना द्रव्यकर्म बन नही सकता तब कुछ सिद्ध न हो सकेगा। अतः यह बात जचती नही है कि द्रव्यकर्म जीवके भावोका कर्ता है।

**दार्शनिक एक पक्षकी झांकी**—इसमे एक बात और दार्शनिकताकी बतायी है। कुछ लोग ऐसा मानने है कि जीव स्वभावका कर्ता है, स्वके भावका नही, किन्तु स्वभावका कर्ता है अर्थात् जीवमे जो चैतन्यतत्त्व है, स्वभाव है उस चैतन्यका कर्ता है यह जीव, पर जीवके जो परिणमन है उनका कर्ता नही है। चेतनके परिणमन ही नही हुआ करते। ये जानन देखन, विचार, राग, द्वेष जो कुछ होते है यह जीवकी क्रिया नही है, प्रकृतिकी क्रिया है, यो साख्य सिद्धान्तके अनुसार यह पक्ष रखा जा रहा है कि जीव तो कर्ता ही नही रहा किसीका। इस ही पक्षको लेकर कुछ लोग ऐसा कहा करते है कि चेतन तो अकर्ता है, कुछ नही करता। और चेतन निर्गुण है, भेदरहित है, ये ज्ञान, दर्शन, आनन्द जो कुछ तुम समझ रहे हो ये इस चेतन आत्माके गुण नही है, ये प्रकृतिके हैं ऐसा साख्यदर्शनके अनुसार आत्माका स्वरूप बताया जा रहा है। यह आत्मा शुद्ध है, रागद्वेषसे परे है। इस समय लोग यह भ्रम कर रहे हैं कि यह आत्मा रागद्वेष करता है। रागद्वेष कर रही है और दूसरी कोई शक्ति और भ्रम हो गया है कि यह जीव रागद्वेष करता है। जिस दिन यह भ्रम मिट जायगा और जीवको निर्गुण अकर्ताके रूपमे परख लेगा तब ही कल्याण बनेगा। इस आधारको लेकर इस जीवको अकर्ता और निर्गुण कहा गया है। यह चेतन अकर्ता है, निर्गुण है, इसी कारण यह शुद्ध है, नित्य है, एक है, सर्वव्यापक है।

**अध्यात्म आशंकाका समाधान**—भैया! देखिये कहीकी बात कही जोडी गयी है उक्त अध्यात्मसिद्धान्तमे। बाते सब सही है, गलत कुछ नही है जो कुछ भी कहा जा रहा है, पर कहीकी बात कही जोडे, बस उसका एक रूप बन गया है यह। यह चौकी है इसमे चार पाये है, अगल-बगल ये चार पाटियां भी लगी है, उसके ऊपर यह पाटिया भी लगा है, यह तो ठीक है जो लगा है, मगर इस चौकी बननेसे पहिले ये सारेके सारे अवयव अलग-अलग थे या नही थे। अब उनको कोई बेढगे ढगसे जोड दे, पाटियापर पावा जोड दे, पावा पाटीकी तरफ जोड़ दे तो इस तरह जोड देनेसे चौकी बन जायगी क्या ? नही बनेगी। इसी तरह बातें तो

ये सब सही है। आत्मा अकर्ता है कि नही ? है, देख लो खूब। और ये धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य, आकाशद्रव्य और कालद्रव्य अकर्ता है कि नही ? हाँ है। इनकी बात तो जरा जल्दी समझमे आ जाती है कि ये पदार्थ अकर्ता हैं। ये कहाँ कुछ करते है ? कुछ भी नही करते है। तो क्या ये सभी पदार्थ परिणमन बिना रहते हैं ? हाँ परिणमन बिना तो नही रहते। तो वे अपना परिणमन करते है कि नही ? अरे अपने परिणमन करनेकी बात लेना फिट नही बैठती। वे पदार्थ है और उनमे परिणमन होता है। होनेकी बात सही लगती है, करनेकी क्या बात है वहाँ ? पदार्थ है, परिणम रहे है। हाँ उन पदार्थोमे यह बात ठीक घटित हो गयी और चित्तमे भी जम गयी कि ये आकाश आदिक द्रव्य परिणमते रहते है, करते कुछ नही हैं। अरे तो यही बात तो जीवकी है। ये जीव परिणमते रहते है, करते कुछ नही है।

**अकर्तृत्व और निर्गुणत्वके भ्रमका कारण व सिद्धि**—लोगोको करनेका भ्रम क्यो हो गया ? यो हो गया कि इसमे एक चेतनकी विशेषता है, समझनेकी विशेषता है। बुद्धि और आशयमे आया कि क्या है तब इसमे करनेका नाम लग रहा है। साहित्यमे किसी पदार्थका करने वाला किसी प्राणीको बताया जाय तो उसमे वह अलकार नही मानता, किन्तु वह अजीव किसी अजीवको करनेकी बात बताई जाय तो उसमे अलकार मानता है। तो इससे भी आप यह जान जायें कि अचेतनमे करनेका व्यवहार नही होता। चेतनके करनेका व्यवहार होता है, मगर पदार्थके नाते जो स्थिति अचेतनकी है वही स्थिति चेतनकी है, फिर यहाँ करनेकी बात क्यो कहते हो ? खूब परख लो, इस दृष्टिसे यह जीव अकर्ता है कि नही ? है। और निर्गुण, आत्माके जब हम शुद्ध साधारण चैतन्यस्वरूपको निरखने चलते हैं तो यह सामान्य तत्त्व जब हमारे अनुभवमे आता है तब हमारे विकल्प कुछ नही रहता, और जब विकल्प नही रहता तो कोई गुण नही है। गुणका अदाजा, गुणका प्रयोग, गुणका व्यवहार तो विकल्प अवस्थामे है। तब देखो आत्मा निर्गुण हुआ ना ? परसे विविक्त केवल स्व मात्र है ना।

**नित्य व सर्वगतत्व आदिकी सिद्धि**—देखो नित्य है ना, और सर्वगत है ना यह जीव। प्रथम तो इस लोकमे कोई प्रदेश ऐसा नही है जहाँ जीव न हो और फिर एक स्वभावदृष्टि अगर करें, जहाँ एक केवल चैतन्यस्वरूप ही दृष्टिमे आये तो वह चैतन्यस्वरूप बतावो कौन सीमामे है ? यह स्वरूप चेतन है, यहाँ तक ही है, आगे नही है। अरे उसका न कोई खास केन्द्र है, न विस्तार है, न छोटापन है, न बडप्पन है। वह तो बडीसे बडी सीमावोको छोडकर एक चैतन्यमात्र है। तब सर्वगत हुआ ना ? अक्रिय है, अमूर्त है, ये सब बातें जो साख्यदर्शनमे है वे सब सही है, मगर किसी नयसे कुछ चीज जोडना चाहे, किसी नयके कुछ चीज जोडना चाहे, यह जुडावा न करके नयविभागपूर्वक सबको एक जोड दें, बस सही बात हो जाती है। यह पूर्व पक्ष चल रहा है, इसका और विवरण अभी किया जायगा।

**नयविभागकी व्यवस्थासे स्वरूपनिर्णय**—जैसे खाटके ८ अग—४ पाया, २ पाटी, २ सीरा ये सही है, पर किसी अगको किसी अटपटे अंगके साथ जोड दिया जाय तो क्या खाट का स्वरूप बन जायगा ? पावामे पावा जोड़ दो, पाटीमे पाटी जोड दो तो खाट बन जायगा क्या ? नही बनेगा, ऐसे ही आत्मामे ये सभी धर्म है। यह आत्मा अकर्ता है, इसका जो शाश्वत स्वरूप है उसमे रग तरग नही है, फिर कर्ता किस बातका ? यह आत्मा निर्गुण है, केवल एक ज्ञानस्वभावस्वरूप है, यह आत्मा शुद्ध है, सर्वसे विविक्त केवल अपने सहजस्वभाव मे तन्मय है। यह आत्मा नित्य है, शाश्वत है, सदा रहने वाला है। यह आत्मा सर्वव्यापक है। स्वभावदृष्टिसे देखा जाय तो इस दृष्टिसे केवल वही-वही असीम नजर आता है, इसलिए सर्वगत हुआ ना ? पदार्थदृष्टिसे देखा जाय तो इस लोकमे ऐसा कोई भी प्रदेश नही बचा जहाँ अनन्ते जीव न हो। एक जीवकी तो कहानी क्या है ? यह सारा लोक जीवोसे खचाखच भरा हुआ है ना, और ये सब जातिदृष्टिसे एक ही तो है, इसलिए सब जीव है, यो कहा जा सकता है। जीव सर्वव्यापक है, यह जीव निष्क्रिय है। यह तो केवल अपने भावरूप है। निश्चयदृष्टि रखकर सब सोचते जाइये। यह जीव अमूर्त है, रूप, रस, गध, स्पर्शसे रहित है। यह जीव चेतन है, जडतासे शून्य है, स्वभावमय है। यह जीव भोक्ता है, कुछ तो परिणमता है। वहा उसका अनुभवन है। ये सारी बातें इस आत्मामे सही बैठती है, किन्तु जो धर्म जिस नयसे कहा जाने योग्य है, समझा जाने योग्य है उसको उस नयसे न समझें और जो चाहे धर्म जिस चाहे धर्मके साथ जोड बैठे तो यह तो स्वरूप न बन जायगा।

**धर्म द्वारा धर्मीकी वक्तव्यता**—इस प्रसगमे एक बात और समझना है कि कोई भी किसी धर्मीका सीधा प्रतिपादन नही कर सकता। जब भी प्रतिपादन करेगा तो किसी धर्मका प्रतिपादन करेगा किसी अशका करेगा। समग्र वस्तुको कोई कह नही सकता। जैसे आत्माके सम्बन्धमे जब यो कहा जायगा कि यह ज्ञानी है, ज्ञानमय है तो एक अश ही तो बताया गया ना ? समग्र आत्मा कहाँ कहा गया ? यह आनन्दस्वरूप है, एक ही अश तो कहा गया है। समग्र आत्मा किसने कहा है ? कहा नही जा सकता, तब समग्र पदार्थको हम समझें कैसे ? कौनसा शब्द है, कौनसा ढग है, बस वहाँ केवल एक ही अग है। जिस धर्मको हम प्रधान मानकर वस्तुके ज्ञानके लिए चलते हैं वह धर्म तो धर्मी बन जायगा और शेष धर्म धर्म बन जाते है। तो इससे भी बात यही ध्वनित हुई कि धर्मको धर्मीसे जोडा जा रहा है। यदि अट-पट रूपसे जोड दिया जाय तो वह आत्मस्वरूप न बन जायगा। किस नयसे किस धर्मको किस प्रकार समझना है, जानना है, प्रतिपादन करना है उस ही पद्धतिसे चर्चा चले तो वहाँ आत्मस्वरूप बनेगा।

**कर्तृत्वके सम्बन्धमें सिद्धान्तस्थापनसे पूर्व पक्षकी भूमिका**—यह प्रकरण चल रहा है

कर्तृत्वके सम्बन्धमे एक आशकाका। यदि रागादिक भाव या कुछ भी आत्मभाव कर्मकृत है तब फिर जीवने क्या किया ? कर्मने किया जो कुछ किया। और जैसे कि यहाँ कुछ आगमका माध्यम लेकर कहा जा सकता कि देखो जीवको ज्ञानी बनाया तो जीवके ज्ञानावरणके क्षयोपशमने बनाया। न हो ज्ञानावरणका क्षयोपशम तो कैसे ज्ञानी बने, और देखो—जीवको अज्ञानी बनाया तो ज्ञानावरणके उदयने बनाया न, न हो ज्ञानावरणका उदय तो यह जीव अज्ञानी कैसे हो ? रागद्वेष मोह ये सभी बाते कर्मने किया ना ? इस प्रकार सर्वभावोको कर्मकृत ही सर्वथा मान लिया जाय तो फिर जीवने और कुछ किया क्या सो बतावो ? कहोगे कि जीवने द्रव्यकर्मको कर दिया। यह भी बात ठीक नही है। यह आत्मा अपने स्वभावको छोडकर अन्य कुछ नही करता। अच्छा यही मान लो कि जीवका जो स्वभाव है शाश्वत अपरिणामी चिद्रूप जो तत्त्व है उसको किया। अरे उसको क्या किया ? अब इस प्रसगके सम्बन्धमे सिद्धान्त उपस्थित करते हैं।

भावो कम्मणिमित्तो कम्म पुण भावकारण होदि।
ण दु तेसि खलु कत्ता ण विणा भूदा दु कत्तार ॥६०॥

**निमित्तदृष्टि व उपादानदृष्टिसे कर्तृत्व**—ये मिथ्यात्व रागादिक भाव जीवमे कर्मके निमित्तसे उत्पन्न होते हैं अर्थात् कर्मोंके उदय होनेपर ये रागद्वेष मोह आदिक भाव होते है, और ये कर्म भावकारणक होते हैं अर्थात् जीवके रागादिक भावोका निमित्त पाकर ये कार्माणवर्गणायें कर्मरूपसे परिणम हो जाया करती है। वस्तुत जीवमे और कर्ममे परस्पर कर्तृत्व सम्बध नही है। निश्चयदृष्टिसे, उपादानदृष्टिसे जीव न कर्मका कर्ता है, कर्म न जीवका कर्ता है। इससे यह सिद्ध होता है कि जीवमे जो भाव उत्पन्न हुए हैं उनका उपादानकर्ता जीव है और कार्माणवर्गणाकी जो अवस्थायें उत्पन्न हुई हैं उनका उपादानकर्ता कर्म पुद्गल है।

**वस्तुविज्ञानका प्रयोजन विभक्त तत्त्वका परिचय**—देखिये यह प्रसग प्रयोजनभूत ज्ञातव्यतत्त्वका प्रकरण है, इष्टोपदेशमे लिखा है—जीवोऽन्यः पुद्गलश्चान्य इत्यसौ तत्त्वसग्रह। यदन्यदुच्यते किञ्चित्सोऽस्तु तस्यैव विस्तर ॥ जितने भी उपदेश होते हैं, जितने भी वर्णन हो धर्मके प्रसगमे उन सबका निचोड केवल इतना ही है कि जीव जुदा है और पुद्गल जुदा है। इसके अलावा जो भी वर्णन हो रहा हो वह सब इस ही का विस्तार है। धर्मपालनके लिए सर्वप्रथम यह ज्ञान होना आवश्यक है कि जीव जुदा है और पुद्गल जुदा है। यह मैं चैतन्य जीव जुदा हू और ये धन वैभव, परिजन, देह इत्यादि सब प्रकट जुदे है। यह जुदापन क्यो सलझना ? ताकि मोह न आये। यह ही मेरा सर्वस्व है, इस वैभवसे ही मुझे शान्ति है, इसमे ही मेरा बडप्पन है, हित है, यह कुबुद्धि न समाये—इसके लिए भेदविज्ञानकी आवश्यकता है। यह तो प्रकट भिन्न पदार्थोकी बात कही है। अब इससे और भीतर चले तो-ज्ञानावरणादिक

८ कर्म है और यह जीव है। इन दोनोंमें भेदविज्ञान करना चाहिए, जीव जुदा है और ये पुद्गलकर्म जुदे है, यह बात आप तभी तो समझ पायेंगे जब यह निर्णय हो जायगा कि जीव जीवके भावका स्वामी है। जीव जीवके भावका कर्ता है। जीव जीवके भावका अधिकारी है, और पुद्गल पुद्गलका ही स्वामी, अधिकारी एव कर्ता है।

**निमित्तनैमित्तिक सम्बंध व वस्तुस्वातन्त्र्यका परिचय**—द्वैतकी दृष्टि रखकर उपादानके रूपमे इन दोनोका सम्वध निरखा कि वहाँ निर्मोहता सिद्ध नही हो सकती। जीवभावका और कर्मभावका परस्परमे निमित्तनैमित्तिक सम्वध भी है और निमित्तनैमित्तिक सम्बंध होनेपर भी ये दोनो एक दूसरेसे अत्यन्त जुदे है, और प्रत्येक अपने आपमे अपने परिणमनमे स्वतत्र है। ये दो बाते जिनके उपयोगमे स्पष्ट निर्णीत हो जाती है वे तत्त्व मर्मज्ञ है। यदि कोई दुराशयसे किसी एक बातकी ओर ही हठ कर ले तो उसने वस्तुके स्वरूपका जलवा नही समझ पाया। प्रत्येक पदार्थ अपने आपके स्वरूपमे स्वतंत्र है और वह मलिन भी है और मलिन भावोसे परिणमेगा भी तो भी स्वतत्र होकर अपने परिणमनसे ही परिणमकर वह मलिन बनेगा। किन्तु ऐसा होनेमे कोई पर-उपाधि निमित्त हुई। पर-उपाधि निमित्त होनेपर भी निमित्तभूत उपाधिने अपने द्रव्य गुण कर्म कुछ भी उस परिणमते हुए भिन्न उपादानको कुछ नही दिया।

**नयचक्रकी साधनामे ज्ञानप्रकाश**—भैया! निमित्तनैमित्तिक सम्वन्धका और उपादान उपादेय भावका स्पष्ट निर्णय एक ज्ञानी संतमे रहा करता है। कर्म जीवके भावोका कर्ता है। जीव ही जीवके भावका कर्ता है। जीव और कर्म बिल्कुल जुदे पदार्थ है। जीव और कर्मका परस्पर एक क्षेत्रावगाह घनिष्ट सम्वन्ध है आदिक समस्त कथन जो सुननेमे विरोधी कथन जैसे लगते है वे भी नयचक्रके साधनोसे सब अविरोधी मालूम होने लगते है। यह नयचक्र एक कठिन चक्र है। इसका साधन जब तक नही हो पाता है तब तक वस्तुस्वरूपके प्रकाशन मे उसे सफलता नही मिल सकती। अज्ञान और मोहसे युद्ध करनेमे वह विजयी नही हो सकता। इस कारण इस समस्त वर्णनको नयचक्रकी साधना सहित सत् आशयके साथ सुनना चाहिए।

**जीवभाव व कर्मभावमे निमित्तनैमित्तिकता**—जीवभावका कर्ता कर्म है, क्योकि ये औदयिक आदिक जो भाव उत्पन्न हुए है वे कर्मोका निमित्त पाकर हुए है। कर्मोके उदयका निमित्त हुए विना यह जीवभाव उत्पन्न नही होता। यदि कर्मस्थितिका निमित्त पाये विना जीवभाव उत्पन्न हो जाय तो यह औदयिकभाव ही जीवका स्वरूप वन जायगा और जो जिसका स्वरूप होता है वह उससे त्रिकाल भी अलग नही किया जा सकता, तव यो इसे सदा काल रागी ही मोही ही बना रहना पडेगा और दुःखी रहना होगा। जीवका विभाव कर्मका निमित्त पाकर होता है अतएव व्यवहारदृष्टिसे कर्म जीवभावका कर्ता है और इस ही प्रकार जीवभाव द्रव्यकर्मका भी कर्ता है। कार्माणवर्गणामे जो कर्मत्वकी प्रकृति आती है वह आत्मा

के रागद्वेष भावोका निमित्त पाये बिना नहीं आती, अतएव जीवभाव द्रव्यकर्मका कर्ता है। पर साथ ही यह भी देखते जाना कि यह निमित्तनैमित्तिक सम्बध भी पर्यायका पर्यायके साथ है, द्रव्यका द्रव्यके साथ नही है। द्रव्यका द्रव्यके साथ भी सम्बध कहा जाय तो यो समझना कि चूकि द्रव्य पर्यायमय है और पर्यायको प्रधान करके द्रव्यको निरख करके कहा गया है। शाश्वत स्वभावरूपमे निरखा गया द्रव्य किसी भी द्रव्यका निमित्त भी नही है।

**निमित्तनैमित्तिक सम्बंधमे पर्यायकी मुख्यता**—जैसे घड़ा बननेमे कुम्हारके हस्त आदिककी क्रिया निमित्त है कि वह समस्त कुम्हार देह मात्र निमित्त है? अरे कुम्हारकी हस्तक्रिया चाक, डडा, मिट्टी ये सब निमित्त हैं। तो जैसे कुम्हारकी क्रिया हाथ आदिकका चलाना, इस प्रकारकी चेष्टा घटनिर्मितिके निमित्त है ऐसे ही कर्मबध होनेमे कर्मकी दशा बनने मे जीव निमित्त नहीं है, किन्तु जीवकी जो रागद्वेष मोह आदिक चेष्टायें है वे निमित्त है। इस ही प्रकार जीवके परिणाम रागद्वेष आदिक बननेमे कार्माणका द्रव्य निमित्त नही है, किन्तु उस पुद्गल द्रव्यमे जो एक कर्मत्व अवस्था आयी है और विपाक अवस्थाको प्राप्त है वह अवस्था जीवके भाव बननेमे निमित्त होती है। तो यो व्यवहारदृष्टिसे जीवभाव कर्मभावका कर्ता है और कर्मभाव जीवभावका कर्ता नही है, किन्तु निश्चयसे देखा जाय तो जीवभावका कर्म कर्ता नही और कर्मोका जीवभाव कर्ता नही। अभी यहाँ निश्चयदृष्टिको परम शुद्ध निश्चयदृष्टि नही कहा है, किन्तु कर्तापन भी देखा जाय और निश्चयदृष्टि भी लगाई जाय तो इस ढगसे निश्चयसे जीवभावका कर्ता कौन है और कर्मभावका कर्ता कौन है, ऐसी चर्चा होने पर यह उत्तर मिलेगा कि निश्चयसे जीवभावका जीव कर्ता है, कर्मभावका कर्म कर्ता है और जब परम शुद्धनिश्चयकी दृष्टि लगायी तो वहाँ यह दिखेगा कि यह जीव न जीवभावका कर्ता है, न कर्मभावका कर्ता है। यह तो अकर्ता है। यह पुद्गल न पुद्गलस्थितियोका कर्ता है, न जीवभावका कर्ता है वह तो अकर्ता है।

**निजपरिचयमे यथेष्ट विहार**—जैसे जिसका बहुत बडा बगीचा हो और उसमे उसका महल भी बना हो, वह वहाका मुख्य स्वामी हो तो वहाँ किसी भी जगह डोलनेमे शका नही रहती। कभी छतपर घूमे, कभी फव्वारेपर घूमे, कभी कमरेमे जाये। कही भी घूमने-फिरनेमे उसे कोई शका नही रहती है, अपने ही महलमे है, अपनी भूमिमे है, अपने घरमे है, ऐसे ही जिस ज्ञानी पुरुषको अपने इस चैतन्य गृहका परिचय हुआ है वह किसी भी चरणसे किसी भी नयसे जैसा चाहे विहार करे। अभी अकर्ताको समझे, अब कर्तापन समझे अब परका कर्ता समझे, जैसा चाहे अपनेको निरखे, परको निरखे, यथार्थ जाने और सब जानते हुए भी यह कही चूकता नही, इसके पैर कही फिसलते नहीं, सब कुछ यथार्थ समझ जाता है और सभी समझोमे अपनी प्रसन्नताका अनुभव करता जाता है। उस प्रसन्नताका कारण निज चैतन्य-

स्वभावकी दृष्टि है। व्यवहारसे भी कह रहे है कि यह जीव भावकर्मका कर्ता है, तो भी अन्त-रङ्गमे यह प्रतीति बनी हुई है कि यह जीव तो निश्चयत अकर्ता ही है।

**ज्ञानीका सब ज्ञानोमें मूल ज्ञान**—व्यवहारदृष्टिसे देखो तो जीवभावका कर्ता कर्म है और कर्मका कर्ता जीवभाव है, और निश्चयसे देखो तो जीवभावका कर्म कर्ता नही और कर्म का जीवभाव कर्ता नही, लेकिन साथ ही एक बात और नजरमे आये कि वे दोनोके दोनो किसी कर्ताके बिना हो नही सकते। तब यही फलित अर्थ निकला कि निश्चयसे जीवके परि-णामोका कर्ता जीव है और कर्मके परिणामोका कर्ता कर्म है। यह आत्मा स्वभावदृष्टिसे कर्मोदय रहित है, चमत्कार मात्र ही इसका परमात्मस्वभाव है, उसके विरोधी ये कर्म है अथवा जीवके विभाव है जिनकी चर्चा चल रही है। यह यथार्थतः ज्ञानी पुरुषको विस्मृत नही होता। जैसे मनुष्य प्रत्येक कार्योंमे, प्रत्येक प्रसगोमे अपने नामके लगावसे चिपके रहते है, उसे भूलते नही है। मेरा तो अमुक नाम है। इस नामका कभी भी विस्मरण नही होता, सदा ख्याल रहता है कि मै यह हू—ऐसी ही ज्ञानी पुरुषको अपने आपके उस निर्विकार चित्स्वरूपकी खबर प्रतीति बनी रहती है। कुछ भी चर्चा हो, कही भी उपयोग हो, कैसी ही परिस्थितिमे हो, निज चैतन्यस्वभावकी प्रतीति उस ज्ञानी पुरुषके सदा रहती है।

**आत्मप्रकाशमें विमोहताका अभाव**—देखो जीवगत रागादिक भावोका जीव ही उपा-दान कर्ता है और द्रव्य कर्मोंका उन वर्गणावोमे पडा हुआ जो पुद्गल है वह कर्ता नही है। यह मैं तो स्वतत्र हू, अपने ही उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यमे रहने वाला हू। यद्यपि शुद्धनिश्चयनयसे जीव अकर्ता है तो भी विचार कीजिए तो अशुद्धनयसे यह जीव कर्ता है, यह भी व्यवस्थित होता है। यो जीवके बारेमे कुछ से कुछ जो कुछ सम्भव है, विचारा जाय, चिन्तन किया जाय तो भी यह ज्ञानी जीव किसी भी परिणमनमे किसी भी चर्चामे विमोहको नही प्राप्त होता और अपने इस शाश्वत् शुद्ध चैतन्यस्वरूपकी प्रतीतिसे चिगता नही है।

**जीवका कर्तृत्व व अकर्तृत्व**—इस प्रकार इस गाथामे दो बाते सिद्ध की गई है कि निश्चयसे जीव जीवभावका कर्ता है। दूसरी बात यह सिद्ध की गई है कि शुद्धस्वभावदृष्टिसे तो जीव अकर्ता है, किन्तु सर्वथा ही अकर्ता नही समझना। यह अशुद्धनयसे अपने परिणमनोका कर्ता है। इस प्रकार जीवके कर्तृत्व और अकर्तृत्व दोनो सिद्ध किए गए है। इसको समझकर हम अपने अकर्तास्वभावी शुद्ध ज्ञानमात्र स्वरूपकी ओर झुकें। अपनेको सर्व परसे भिन्न निरख-कर इस मोह रागद्वेषके बन्धनको समाप्त करें, इस ही मे अपना कल्याण है।

कुव्व सग सहाव अत्ता कत्ता सगस्स भावस्स।
ण हि पोग्गलकम्माण इदि जिणवयण मुणेयव्व ॥६१॥

**निश्चयसे जीवकी कर्तृत्वव्यवस्था**—जिनेन्द्रदेवकी दिव्यध्वनिकी परम्परामे ऋषि सतो

द्वारा चले आये हुए ये वचन मानना ही चाहिए कि आत्मा अपने स्वभावका कर्ता होता है, अपने भावोका कर्ता होता है, पुद्गल कर्मोका कर्ता नही है। निश्चयसे जीव अपने भावोका ही कर्ता है। निश्चयमे दो शब्द है निर् उपसर्ग है और चय चयने धातुसे बना हुआ चय शब्द है। चयका अर्थ है सचय करना, इकट्ठा करना और नि का अर्थ है निकलना। जिसमे सग्रह करना खतम कर दिया गया है उसे निश्चय कहते है। ऐसी दृष्टि जिस दृष्टिमे दूसरे पदार्थोका मिलान न किया जाय उसे निश्चय कहते है। इस दृष्टिमे केवल एक ही पदार्थ देखा जाता है। लोकव्यवहारमे निश्चयका अर्थ निर्णय, यथार्थ, पक्का ज्ञान कहा करते है। यह फलित अर्थ है, शुद्ध अर्थ नही है। जैसे ज्ञानमे वही-वही पदार्थ जाना जाय, दूसरी बातोका लाग-लपेट न किया जाय, जैसा है तैसा ही समझा जाय ऐसी बातमे व्यवहारिक प्रमाणिकता ज्ञान मे हुआ करती है, इसलिए उसका नाम निश्चय रखा गया है। निश्चयका शुद्ध अर्थ है—जहाँ अन्यभावका सचय न किया जाय। निश्चय दृष्टिमे किसी दूसरे पदार्थका सग्रह नही किया जाता है। तब निश्चयदृष्टिसे आत्मा किसका कर्ता है ? यह पूछने पर दूसरा पदार्थ तो यहाँ दिख नही रहा है, तब यही उत्तर आयेगा कि यह आत्मा अपने ही भावोका कर्ता है।

**उत्पादव्ययध्रौव्यस्वरूपताके अवगमसे उपादेय मर्म**—वस्तुस्वरूपमे यही बात पडी हुई है कि प्रत्येक पदार्थ उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यस्वरूप है, ऐसा जाननेसे हमे मर्म क्या मिला कि प्रत्येक पदार्थ खुद ही खुदमे परिणमते है, किसी भी परपदार्थसे मुझमे कुछ नही आता है और न कभी किसी परपदार्थसे कोई बात मुझमे आती है। मेरा गुण, मेरी पर्याय मुझसे निकल कर किसी परमे नही जाता है, अर्थात् किसी भी प्रसगमे दूसरेका धर्म मुझमे आ जाय, मेरा धर्म किसी दूसरेमे पहुच जाय, यह बात नही हुआ करती है। इस शिक्षाके लिए वस्तुके स्वरूपका प्रतिपादन किया गया है, पर सब वर्णन तो सुनें और उसका प्रयोजन न जानें कि किसलिए यह बात कही गयी है तो यो समझिये कि प्रयोजन तीन बात अटपट हो जाया करती है। जैसे कोई प्रसग चल रहा है और उसमे कुछ अटपट बोल दिया, बिना प्रयोजनके कोई शब्द बोल दिया तो वे सारी ही बातें अटपट हो जाती हैं।

**प्रयोजनसे कथनकी सफलता**—आप कोई बात कितनी ही भली कह रहे हो, पर मेरे खिलाफ है। मुझे कुछ प्रयोजन नही है तो मुझे आपकी बात न जचेगी। चाहे आपकी बाते ठीक हो, सबको भी जच रही हो, पर मेरे को बिल्कुल अटपट जचेंगी, क्योकि उनसे मेरा कुछ प्रयोजन नही निकलता। जिसकी दृष्टिमे जो प्रयोजन हो उसके माफिक बात हो तो उसके लिए वह ठीक है, प्रामाणिक है। शास्त्रके उपदेशकी बात चल रही हो, बडे ऊँचे तत्त्वका भी व्याख्यान चल रहा हो और जिसके प्रयोजनमे केवल कमायी कमायी ही बसी है, धनकी ओर ही जिसका चित्त है, उपदेश हो चुकनेके बाद नीचे जाकर पूछा जाय—कहो भाई आज क्या

हुआ प्रवचन् ? तो बतायेंगे अजी आज तो कुछ पल्ले ही नही पडा, वहाँ तो ऐसी बातें हुई जो किसी के कामकी न थी। देखो जो खुदके काममे न आयी तो उसे किसीके कामकी नही है ऐसा बता दिया, कोई भी प्रसग हो, प्रयोजनसे वह बात मिलान खाती है तब तो वह काम की है, नही तो नही है।

**प्रयोजक प्रतिपादनकी ग्राह्यतापर एक दृष्टान्त**--एक बार किसी मुनिसे किसी सन्यासी का वादविवाद हो गया किसी तत्त्वचर्चापर, तो अन्तमे यह बात हुई कि किसी तीसरेसे पूछो। वह तीसरा जिसे सत्य बतायेगा कि यह ठीक कहता है वह सत्य है। अच्छा भाई चलो तीसरे के पास चले। जगलका मामला था। तीसरे व्यक्तिको ढूढने चले तो जगलमे भेड बकरी चराता हुआ एक गडरिया मिला। उसीको कहा कि यह है तीसरा आदमी। इसके सामने अपनी-अपनी बात रखो। जिसको यह ठीक कहेगा वही ठीक है। सन्यासीने बडे-बडे सस्कृत भाषाके श्लोकोको लेकर व्याख्यान झाड दिया। अब उसे वह बेचारा गडरिया क्या समझे ? बादमे मुनि उपदेश देने लगे। मुनि भी प्रकाण्ड विद्वान थे, किन्तु साथ ही प्रतिभाशाली भी थे। बोले देखो, घर गृहस्थीमे कुछ धर्म भी करना चाहिए, कुछ अपनी आजीविका भी करनी चाहिए। यदि किसी भेड़ बकरीके कोई बीमारी हो जाय, टांग वगैरह टूट जाय तो उसका इलाज यो करवाना चाहिए, बडे विधानसहित उस गडरियाके मतलबकी १०–५ बातें मुनि ने बता दी। गडरियाकी समझमे मुनिकी सारी बाते आ गयी। अब जब उससे पूछा गया कि किसकी बात ठीक रही तो उसने मुनि महाराजकी बातको ठीक बताया। यो ही और आगे चले, गाये चराने वाला मिला, उसे भी उसके प्रयोजनके अनुकूल दस पाँच बातें मुनिने बता दी, सन्यासीकी बातें उसे भी बेकार और अटपट-सी लगी। तो जिसका जिसमे प्रयोजन नही मिलता उसके लिए तो वे बाते बेकार और अटपट-सी जचती है।

**अवगत दृष्टिके समर्थनपूर्वक अशेष प्रतिपादन**—ऐसी ही बात दृष्टियोके सम्बधमे है। जो जैसी दृष्टिको लिए हुए है उसे उस दृष्टिकी बात समझायी जाय तो उसे समझमे आती है। यदि वह हठमे है तो पहिली उसकी बातको समर्थित करना चाहिए और फिर दूसरी बात कहना चाहिए। पहिलेसे ही किसीने उसके विरुद्ध कोई बात कह दी तो वह तो उसे सुनना ही नही चाहता। पहिले उसे यह विश्वास तो होने दो कि जो मैं जानता हू, उसे सही यह भी मानता है, यह भी ठीक है, इसका पहिले परिचय तो होने दो। परिचय हुआ करता है भावोसे भाव मिलनेका, कषायोसे कषाय मिलनेका, विचारोसे विचार मिलनेका। जिसे समझाना है पहिले उसके विचारके अनुकूल अपना विचार प्रदर्शित किया जाय तो फिर उसे अन्य कुछ बात भी समझायी जाय। यह दो नयोका आख्यान चल रहा है। व्यवहारदृष्टिसे तो आत्मा द्रव्यकर्मका कर्ता है, किन्तु निश्चयदृष्टिसे आत्मा अपने भावोका कर्ता है।

**स्वहितकी आवश्यकता**—जब तक यह जीव अपने आपके हितकी आवश्यकता न विदित करे, अपने आपको केवल अनुभवमे न लाये, परसे असम्बद्ध जैसा है अमूर्त स्वचतुष्टयात्मक तैसा अपने अनुभवमे न लाये अर्थात् निश्चयरूप अनुभवमे न लाये तब तक इस जीवको शान्तिका पथ नही मिलता। बाहरी परिग्रहोके प्रसगमे उनमे ममता रखकर जो मौज माना जाता है वह मौज नही है, आनन्द नही है, वह तो खेद है, दु ख है किन्तु मोहमे दु ख ही सुख कर मान लिया जाय तो वह सुख ही जचेगा। आत्मीय आनन्द तो केवल निजस्वभाव ही दृष्टि मे रहे, अन्यके विकल्प न आयें तो वहाँ उसे विदित होता है कि यह निश्चयदृष्टिका प्रताप है। हम अपनेको दूसरी बातोसे लदा हुआ देखा करें तो वहाँ इस आनन्दकी गध नही आ सकती है। दृश्यमान व ज्ञायमान ससारी जीव त्रिभागात्मक है। देह, कर्म, और ज्ञानादिक गुणपुञ्ज—इन तीनोका जो एक क्षेत्रावगाह है, एक ढग है, मिश्रण है, ऐसी स्थितिसे बना हुआ यह जगतजाल, मायाजाल, प्राणिसमूह यह ही जिसके लिए सर्वस्व दिख रहा है वह शान्तिका कहाँसे मार्ग ग्रहण कर सकेगा ? जो शान्त है उसका स्वरूप ही न समझें तो शान्ति कहाँसे मिलेगी ?

**नयदृष्टियोकी अनुकम्पा**—निश्चयदृष्टिकी बडी अनुकम्पा है। और व्यवहारदृष्टिकी भी बहुत बडी अनुकम्पा है। इस व्यवहारदृष्टिके पथसे चलकर हमने सब कुछ जाना, समझा और निश्चयदृष्टिका चमत्कार भी जब हम समझनेको हुए तो उसमे इस व्यवहार पथका सहारा रहा और यह व्यवहारदृष्टि कितनी कृपाशील है कि यह निश्चयदृष्टिके निकट पहुचानेपर अपना विनाश कर लेती है और इस निश्चयदृष्टिकी भी कितनी बडी अनुकम्पा है कि यह अनुभवके निकट तक पहुंचाकर खुदका विनाश कर लेती है। अन्तमे दोनो विकल्पोसे रहित जब केवल स्वभाव ही अनुभवमे रहता है तब उसे आत्मानुभूति कहते है। ऐसी पात्रता हममे तब जग सकती है जब हम वस्तुकी सीमा, वस्तुका कर्तृत्व, वस्तुका स्वरूप अपनी समझमे रखें। आगम और निगम—ये दोनो भी जहाँ एक रूप हो जायें बात तो वही प्रामाणिक है। आगम हुए शास्त्र और निगम हुआ यह अनुभव। आगमका अर्थ है जो आया, जो प्रभुकी दिव्यध्वनि की परम्परासे आचार्योसे सतोसे आये उसका नाम है आगम और जो अपने आपमेसे पैदा हो उसे कहते है निगम अर्थात् अनुभव। जहाँ अनुभव और शास्त्रका कथन—ये दोनो एक हो जाते है प्रमाणिकता तो वहाँ होती है।

**ज्ञानबललब्ध उदासीनताका महत्त्व**—कभी-कभी किसी उद्दण्ड अथवा जबरदस्त अपने घरके कुटुम्बमे से किसीसे परेशान होकर कुछ बुद्धि व्यवस्थित-सी जचने लगती है तो उपेक्षा करके कहने लगते है कि कोई किसीका नही है, सब स्वार्थी हैं, मतलबी हैं, मगर उसकी यह आवाज दु खसे निकल रही है आनन्दसे नही, इतना अन्तर है। ज्ञानी जनोकी, योगी पुरुषोकी आवाज भी ऐसी ही होती है। कोई किसीका नही है, सब अपने-अपने स्वरूपमे परिणत होते

है, यह उनकी आवाज समता और आनन्दसे निकल रही है। तभी बडे-बडे उपद्रव होने पर भी, आक्रमण होने पर भी ये योगी पुरुष खेद-खिन्न नही होते है। कोई लाठी मारे, गाली दे, आक्रमण करे, कैसा भी अनुचित व्यवहार करे उस व्यवहारको भी ये ज्ञानी सत बुरा नही मानते है, क्योकि उनकी दृष्टि ऐसी विशुद्ध जगी हुई है कि ये मेरा क्या करते है, इनका भाव है, इनका परिणमन है, इनकी कोई भी बात इनसे निकलकर मुझमे नही आती। रही निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्धकी बात तो पुद्गल और पुद्गलमे तो निमित्तनैमित्तिककी बात दूर करना कुछ कठिन है। किसीने लाठी मार दी तो वह तो शिरपर ही पडेगी, उसे कैसे दूर करे लेकिन आत्माकी बात इससे हट सकती है। ज्ञानबलसे ऐसा जान लिया कि यह शरीर जुदा है, मै आत्मा जुदा हू, परका इस आत्मामे तो कुछ नही लगा। यह तो अमूर्त ज्ञानानन्दस्वरूप है, इतना ही मात्र मै हू। लो वह उसके प्रहारसे बच गया।

**ज्ञानीका आशय**—धन्य है वह ज्ञानी जिस ज्ञानीको अपना यह शरीर भी, जिसमे बधा है कही छोडकर जा नही सकता, वह भी ऐसा पर जच रहा है, ऐसा भिन्न जच रहा है जैसे और शरीर है और चीज है, ठीक उसी प्रकारसे। कुछ यह बात सोचनेमे कठिन लग रही होगी। भला इतना भिन्न कैसे समझा जा सकता है ? वस्तुका स्वरूप जिसके निर्णयमे है, पदार्थ यह मैं उतना ही हूँ जितना मै अपनी शक्तिसे गुणोसे तन्मय हू, इससे बाहर मैं कुछ नही हू और ये शरीर आदिक पुद्गल अणु भी उतने ही है जितना कि उनका चतुष्टय है, उस से बाहर इनका कुछ नही है। भले ही ऐसा निमित्तनैमित्तिक सम्बन्ध है, परतत्रता है जिसमें इतना बन्धन बन गया है। फिर भी स्वरूप दृष्टिसे देखा जाय तो यह शरीर उतना ही भिन्न जचेगा जितने कि अन्य सब पदार्थ हैं। जैसे दूधमे पानी मिला दिया तो कितना विकट मिल गया, उसे अलग-अलग करना कठिन हो रहा है, फिर भी दूध दूधमे है और पानी-पानीमे है, दूध और पानी अत्यन्त न्यारे-न्यारे है। जब ऐसी पदार्थकी स्वभावदृष्टि जगती है तब यह बोध जगता है—ओह ! मैने अनतकाल मिथ्यात्वमे यो ही गवा दिया भ्रम ही भ्रममे, जो मेरा न कभी था, न है, न होगा, जब जब जो जो मिला उस उस समागमको मैने अपनाया और मानता रहा कि यही मै हू।

**आत्मदोषनिर्णय**—भैया ! जैसे आज यह शरीर है तो कुछ जरा अन्तरकी आवाजसे कुछ भीतरमे निर्णय करके यह तो बतावो कि भीतरमे क्या यह श्रद्धा पडी है कि यह शरीर ही मै हू ? अपनी बात खुद खुद ही समझी जा सकती है। अपना निर्णय अन्तरमे देखो—कहने की बात और होती है। कहनेको कह दिया जाता है लेकिन बाह्यमे धन वैभवका कोई नुक्सान हो या कोई त्यागका समय हो या कोई प्रसग हो उस समयमे उन विभावोमे लोभ कषाय आ जाना यह तो इस बातका द्योतक है कि उसे अभी शरीरसे मोह नही छूटा।

**कृपणोंका देहमोह**—भले ही कुछ कजूस लोग ऐसे होते है कि शरीरसे जितना चाहे श्रम कर डालें, जितनो चाहे सेवा कर डाले, जितना चाहे परोपकार कर लें, पर कभी पैसेके त्यागकी बुद्धि न जगे । क्या ऐसे पुरुषको भी यह कहा जा सकता है कि इसके शरीरसे मोह नही है ? देखो ना कितनी ही जनताकी सेवा करता है, कितना उपकार करता है, बोझ उठाता, धरता, शारीरिक श्रम करके दूसरोका दु ख दूर करता तो इसे अपने शरीरसे मोह नही है तभी तो अपने शरीरसे इतनी मेहनत लिए जा रहा है, पर यह बात नही कही जा सकती क्योकि शरीर तो वैभवसे भी अत्यन्त निकटकी चीज है । जिसे अत्यन्त भिन्न चीजमे भी लोग हैं, जो जड पदार्थ एक क्षेत्रमे भी नही है, बाहर पडे है, जिन पर कुछ अधिकार भी नही है, कहो आज है कल न रहे, पापका उदय आ जाय तो यो ही चोरी हो गयी, माल लुट गया, ऐसे कितने ही प्रसग रोज-रोज सुननेमे आते है । तो जो अत्यन्त भिन्न वस्तु है जब उसमे अत्यन्त ममता है तो यह कैसे कहा जा सकता है कि उसे शरीरमे ममता नही है ।

**योद्धाओंका देहमोह**—योद्धा लोग रणमे हँसी खुशीसे अपने प्राण गवा देते है । क्या यह कहा जा सकता है कि उन्हे शरीरमे रच भी ममता नही है ? अरे रणमे प्राण गवानेसे दिगदिगान्तरमे मेरी कीर्ति फैलेगी, लोग मुझे सही कहकर बडी सच्ची दृष्टिसे देखेंगे, यह तो हमारा देशोन्नतिके लिए कर्तव्य है, इसमे हमारी उन्नति है । यहाँ किसकी उन्नति मानी जा रही है ? इस शरीरकी, पिन्डोलेकी । तो इस शरीरकी ममताके ही कारण योद्धा लोग अपने शरीरका विनाश कर देते है तब क्या उनका शरीरसे मोह न कहा जायगा ?

**ममताकी परख**—जब तक सर्वपरसे विभक्त ज्ञानानन्दस्वरूपमात्र निजकी सुध न हो तब तक धर्मदृष्टि हुई है—यह बात कैसे कही जा सकेगी ? सभी लोग अपनी-अपनी बातमे अदाज कर लो । कितनी कुटुम्बसे आत्मीयता है, कितनी वैभवमे आत्मीयता है । शरीरकी आत्मीयताका अभी विचार न करें । पहिले अत्यन्त भिन्न पदार्थोकी छाट करलो कि मेरी इन पदार्थोंमे कितनी आत्मीयता लगी हुई है ? जब भिन्न पदार्थो मे अहकार और ममकार बना हुआ है तो यह तो पूर्ण निश्चित है कि इसको शरीरसे भी भेदविज्ञान नही जगा है । हाँ बाह्य पदार्थोंमे भी ममता न हो तब शरीरोपर प्रयोग करके देखो कि मुझे इसमे ममता है अथवा नही है । यदि बाह्य पदार्थोमे इतनी घनिष्ट आत्मीयता है तो अपने को अभी एक मिथ्यात्व की दशामे जानकर कुछ अपनेपर खेद होना चाहिए । यह व्यर्थकी दृष्टि, व्यर्थका ममत्व क्यो हो रहा है ? क्यो मैं अपनी बरबादी अपने आप ही किए जा रहा हू ? उस पर खेद होना चाहिए और उस अपराधको मिटानेके लिए जो उपाय है—सत्सग करना, ज्ञानार्जन करना इन उपायोको अविलम्ब अधिक उपयोगके साथ किया जाना चाहिए ।

**स्वरूपपरिचय**—भैया ! निर्मोहताकी झलक जब आनेको होगी उससे पहिले यह

जीवमे निश्चयदृष्टिका विज्ञान इसके उत्पन्न होगा ही। यह मै आत्मा केवल अपने भावोको किया करता हू। यह मै आत्मा जो मुझमे परिणत हुए भाव बनते है उन भावोको ही भोगा करता हू। इसी कारण यह मै अपने गुणपर्यायोका स्वामी हू, अधिकारी हू, ऐसा निज एकत्व का परिचय होने लगता है जब निर्मोहताकी अवस्था आनेको हुआ करती है। तो यह एक स्थूल उपाय सब ही जानते है। निर्मोहता वहाँ ही तो हुआ करती है जहाँ यह बोध हो जाय कि मेरा दूसरा कोई नही है, मेरा तो मात्र मैं ही हू। मैं दूसरेका आसरा तकू तो उससे कुछ सफलता मिलनेको नही है। मै अपने आपके ही मनको समझा लूँ, अपने आपमे ज्ञानबल बढा लू, अपने आपको ही सन्तुष्ट कर लू तो वह उपाय मेरी शान्तिके लिए सही है। बाह्य पदार्थो मे मुझमे कुछ आता नही है, मेरा कही कुछ नही है ऐसा स्पष्ट निर्णय रखना चाहिए।

**जगजालमे शान्तिका अनुपाय**—जरा गभीरतासे अपने हितकी दृष्टि कीजिये। जो भी समागम आज मिले है वे सब जरूरतसे ज्यादा है। मोहमे तीन लोकका वैभव भी मिल जाय तो भी वह कम है, पर व्यवहारिक दृष्टिसे देखो जितना जो कुछ भी मिला है वह सब जरूरत से कई गुणा ज्यादा है। जिनके पास आपसे बहुत कम धन है क्या उनका गुजारा नही होता है ? मान लो जितना जो कुछ आपको मिला है उससे कई गुणा कम आपके पास धन होता तो क्या गुजारा न चलता ? एक दृष्टि भर बनानेकी बात है। यथार्थ ज्ञान बनाकर अपनेमे सन्तोष मानना चाहे तो सब निभ सकेगा, किन्तु परपदार्थोंके सचयकी बुद्धि मनमे हो तो वहाँ शान्तिका मौका नही मिल सकता, चाहे वह कैसी भी स्थिति हो। क्या हो रहा है इस जमानेमे ? जो करोडपति है वे भी चैनसे नही बैठ पाते है, वे भी निर्विकल्प धर्मपालनमे नही लग पाते है। तो इस लौकिक वैभवके हिसाबसे हम क्या सोचें ? कैसे हम महान बन पायेंगे ? यह सब मायाचार है, धोखा है, इसमे कही भी शान्ति नही मिलती है। शान्ति मिलेगी तो एक शुद्धज्ञानमे, आत्मज्ञानमे, उपेक्षाभावमे। शान्तिका उपाय कोई दूसरा नही है। यह बात हमे निश्चयदृष्टिसे अधिक प्राप्त होती है, क्योकि इसमे चयका काम ही नही है। यहाँ चयदृष्टि से अपने स्वरूपको निरखा जा रहा है कि निश्चयसे यह जीव अपने भावोका ही कर्ता है। पुद्गलकर्म आदिक किसी अन्य पदार्थका कर्ता नही है। ऐसा निश्चचयदृष्टिसे आगममे ऋषि सतोने बताया है।

कम्म पि सग कुव्वदि जेण सहावेण सम्ममप्पाण।
जीवो वि य तारिसओ कम्मसहावेण भावेण ॥६२॥

**निश्चयदृष्टिसे कर्तृत्वका निर्णय**—इस गाथामे निश्चयदृष्टिसे जीव किसका कर्ता है और कर्म किसका कर्ता है, यह बात कही गयी है। निश्चयसे देखा जाय तो एक ही पदार्थमें अभिन्नकारकता दृष्टिमे आती है। परम शुद्ध निश्चयसे तो कारकताका विकल्प ही नही उठता

है, पर जहाँ कारकता भी न हो और अद्वैत दृष्टि की जाय वहाँ क्या परिस्थिति होती है, इसका वर्णन इस गाथामे है। कर्म अपने भावोंसे अपने परिणमनसे अपनेको करते है और जीव अपने परिणमनसे अपने परिणामोको करते है। उपादान दृष्टिसे जो पदार्थ जिस रूप परिणम रहा है उस ही का उसे कर्ता कहा जाता है।

**जीव और अजीव तत्त्व**—यहाँ यह समझ लेना आवश्यक है कि यह पदार्थ वस्तुत कितना है, किसका अधिकारी है, कैसा परिणमन है, कहाँ तक इसका विस्तार है–ये सब बातें निरख लेनी चाहियें। एकत्वदृष्टि कहो, उपादानदृष्टि, निश्चयदृष्टि, अद्वैतदृष्टि ये सब इस प्रसग मे एकार्थक शब्द है। यहाँ दो तत्त्व रखे गये है जिनके सम्बन्धमे निर्णय किया जा रहा है। जीव और कर्म मोक्षमार्गके प्रयोजनभूत जीवादिक ७ तत्त्वोमे मूल तत्त्व दो हैं—जीव और अजीव। शेषके ५ तत्त्व पर्यायरूप है। पर्यायरूपमे तो इन सात तत्त्वोको ही रख दिया गया है क्योकि निर्णयका प्रसग है और जीव और अजीव तत्वमे भी जहाँ इन ५ पर्यायोरूप बना करता है ऐसी दृष्टि रखी है, वहाँ शुद्ध स्वभाव नही देखा गया है, लेकिन इन सात तत्त्वो को जानकर भी प्रयोजनभूत शुद्धस्वभावका दर्शन उपादेय है। परन्तु, जिसके हम भेद करेंगे, उसकी उस रूपमे पहिलेसे भावना बनायें और जिसके भेद करने चले तो वह भी एक शुद्धरूप के देखने पर न बन सकेगा। यहाँ जीवका अर्थ जीव है और अजीवका अर्थ कर्म हैं।

**जीवाजीवविषयक पञ्च तत्त्व**—जीवमे कर्मका आना इसका, नाम आस्रव है और जीवमे कर्मका न आना, इसका नाम सवर है। जीवमे जो कर्म पहिलेसे बधे हुए है उनका एक देश छूटना इसका नाम निर्जरा है और जीवसे कर्मोका बिल्कुल जुदा हो जाना इसका नाम मोक्ष है। ये पाचो पर्यायें जैसे अभी जीव और कर्म ऐसी द्वैतदृष्टि रखकर बतायी हैं ऐसे ही केवल जीवमे भी ये पाँचो पर्यायें देख सकते है।

**जीवाजीवविषयक पञ्च तत्त्व**—यद्यपि ये पाचों पर्यायें एक दूसरेका निमित्त पाये बिना नही हुई है, लेकिन हो, फिर भी परिणमन एकका एकमे निरखा जा सकता है। जैसे दर्पणमे मुख देखा तो इस मुखके निमित्तसे दर्पणमे वह छाया पडी है, प्रतिबिम्ब पडा है, इतने पर भी मुखको नही देखे, केवल छायाको देखे, यह तो हो सकता है। या किसी वृक्षकी उसमे छाया पडी है तो हमने वृक्षको नही देखा, उसकी छायाको देखा, ऐसा तो हो सकता है। इसी प्रकार यद्यपि जीवमे ये रागादिक भाव उत्पन्न होते है कर्मोदयका निमित्त पाकर, लेकिन इन कर्मोंके विषयमे कुछ तर्क वितर्क न करें, केवल जीव भावको ही नजरमे लें तो क्या ले नही सकते ? यो ही इस जीवमे भी पाचो पर्यायें बनी आस्रव, बध, सवर, निर्जरा और मोक्ष और कर्ममे भी ये पाँचों पर्यायें बनी। तब वहाँ यह कहना होगा ना कि इस जीवमे जो रागादिक भाव आये वे आस्रव है। ज्ञानबलसे जीवमे जो रागादिक भाव न आ सके, यह सम्वर है।

जीवमे रागादिक भाव बँध जायें, इसे यह जीव ग्रहण करे, हठ करे वह बध है। जीवोमे से रागादिक भाव शिथिल हो जायें, दूर होने लगें, नाश होने लगे यही निर्जरा है और विभाव बिल्कुल न रहे इसका नाम मोक्ष है। देखो ये सब काम जीवने अपनेमे अपने परिणमनसे किया ना कि कर्मके परिणमनसे किया ?

**कर्मविषयक पञ्च तत्त्व**—अब कर्मकी बात कर्ममे देखो—कर्मद्रव्यमे कर्तृत्व आना, यह आस्रव है।कर्ममें कर्मत्व बना रहना यह बध है। कर्ममे कर्मत्व आना रुक जाय यह सम्वर है। कर्ममे कर्मत्व अर्थात् स्थिति अनुभागका खण्डन होना निर्जरा है, और कर्ममे कर्मत्वका दूर हो जाना यह मोक्ष है। यह पचपर्यायोका वर्णन तीन प्रकारसे हुआ ना, उभयदृष्टिसे, जीव-दृष्टिसे और कर्मदृष्टिसे। अब यहाँ जब व्यवहारदृष्टि लेते है तो जीवका और कर्मका परस्पर आस्रव, बध, सम्वर, निर्जरा, मोक्ष निरखे जाते है और जब निश्चयदृष्टि लेते है तो जीवमे ही जीवकी पर्याये, कर्ममे कर्मकी अवस्थाएँ ये जुदे-जुदे अद्वैतमे निरखी जा रही है।

**कर्मपरिणतिविषयक अभिन्न कर्तृकरणकर्मता**—अब कर्मोंकी विशेषरूपसे बात निरखिये कि कर्मत्व रूप बर्त रहे पुद्गल स्कध है ना, इस दृष्टिसे कर्मका कर्म ही कर्ता हुआ, कोई दूसरा उन्हे कर्मरूप नही परिणमाता। ये कार्माणवर्गणाएँ ये द्रव्य कर्मत्वरूप गमनके लिए कर्मत्वके लिए कर्मत्व दशाको पानेकी शान्तिरूपसे साधक कौन हुआ ? ये कर्म ही हुए। तो यह कर्म ही साधन बना, करण बना। निश्चयदृष्टिसे बतायें तो वहा अभिन्न साधकपना ही नजरमे आयगा। तो ये कर्म अपनेमे ही कर्मत्वरूपसे बन सकें, ऐसी शक्ति पडी हुई है। शक्तिरूपसे यही स्वय अपने आपके कर्मबँधनका कारण बन गया। अब यहाँ कर्मने क्या किया ? तो प्राप्त जो कर्मत्व परिणमन है वह कर्मत्व ही हुआ ना, कर्ममे कर्म अवस्थाको पाया, अतएव यह ही कर्म कर्म बना, कर्म कारक बना।

**कर्मविषयक अभिन्न अपादानकारकता**—अब ऐसे कार्माण द्रव्यमे कर्मत्व आये तो किस प्रकारसे आये, इसमे ढग क्या बना ? इसमे जो पहिली अकर्तृत्व स्थिति थी उसका विनाश हुआ और कर्तृत्वस्थिति आयी। यह कार्माणवर्गणा कर्मरूप बननेसे पहिले कर्मरूप न थी। अब कर्मरूप बनी है तो अकर्मत्व स्थितिका तो विलय हुआ और कर्मत्वस्थिति आयी। इस प्रसगमे हुआ क्या ? वह तो ध्रुव ही रहा ना द्रव्य। उस ध्रुव द्रव्यमे से यह कर्मत्व अब निकलनेको हुआ तो कर्मदशा उदित हुई, पर जो मूलभूत द्रव्य है यह विनष्ट नही हुआ, इस कारण उपादान भी यह द्रव्यकर्म हुआ। जैसे वृक्षसे पत्ता गिरा, हुआ क्या वहाँ ? पहिले सपत्र दशा थी वृक्षकी, अब इस वृक्षकी अपत्र दशा बनी तो अपत्र दशामे भी वही वृक्ष था और पत्ते का निकलना हुआ तब भी वहीका वही वृक्ष ध्रुव खडा है। तो जो ध्रुव रहा करे जिससे व्यक्ति होती है उसे अपादान कहते है। तो ध्रुव कौन है ? कर्मत्वसहित बननेपर वह वही

कर्म है, यो अभिन्न अपादान कारक भी कर्म हुआ।

**कर्मविषयक अभिन्न सम्प्रदानता**—यह कर्म कर्मरूपसे किसलिए परिणमा, किसके लिए परिणमा, उसे गरज क्या थी, प्रयोजन क्या था जो पडा हुआ था और बन गया। प्रयोजन क्या था? प्रयोजनकी बात, मतलबकी बात, खुदगर्जीकी बात, ये चेतन मनुष्य आदिक ढूंढा करे, कल्पनामे आयी बात, मनकी बात, लेकिन जो एक-एक साधारण प्रयोजन है जिसमे खुदगर्जीकी बात घुसी हुई है वह साधारण रूपसे प्रयोजन प्रत्येक द्रव्यमे यही है कि उस द्रव्य की सत्ता बनी रहे। प्रत्येक द्रव्यके परिणमनका प्रयोजन इतना ही है कि उस पदार्थका अस्तित्व बना रहे। न परिणमे तो अस्तित्व न रह सके। सत्ताका स्वरूप ही ऐसा है कि वह बने, बिगडे और बना रहे। तो कर्मरूप परिणाम हुआ तो क्या, वह कार्माणवर्गणा अकर्मरूप परिणमा हो तो क्या, जिस चाहे रूप परिणमे, उन सब परिणमनोका प्रयोजन द्रव्यका अस्तित्व कायम बनाये रखना है। उस समय जो कर्ममे कर्मपरिणाम रूप उत्पन्न हुआ है उस कर्मके द्वारा आश्रयमाण यह कर्म ही है, इसीलिए सम्प्रदान यह कर्म है।

**सम्प्रदानताकी स्थितिया**—सम्प्रदानताको समझनेके लिए ये दो दृष्टियाँ इसमे गर्भित है। एक तो इससे सिद्धि क्या होती है, किसलिए होती है। दूसरी बात ये कर्म किसका आश्रय करते है? आश्रयमाण कौन हुआ? जैसे यह कहा जाय कि इस धर्मात्माने गरीबके लिए कम्बल दिया तो काम क्या हुआ? कम्बल दिया। उस कम्बलने अब आश्रय किसका लिया? उस कम्बलके द्वारा आश्रयमाण कौन है? वह गरीब है। तो इसका सम्प्रदान गरीब हुआ, ऐसे ही कर्ममे जो कर्मत्वरूप परिणमन होता है वह परिणमन आश्रय किसका ले रहा है? उस ही द्रव्यका। तो वह कार्माणवर्गणा रूप द्रव्य ही उस कर्मत्वका सम्प्रदान हुआ। इसी प्रकार वह कर्मत्व जो परिणमन है वह किस आधारमे हुआ, कैसे हुआ, उसका आश्रयमाण परिणामका आधार-देखो तो वही कर्म है।

**कर्मविषयक अभिन्नाधिकरणता**—अब आधार देखिये—कर्मत्व हुआ? कर्ममे कर्मत्व हुआ। कोई पूछे कि तुमने यह प्रभुभक्ति कहा की? तो लोग यही कहेगे कि मदिर जी मे की। तो द्वैत दृष्टि वाली यो भिन्न चीज दिख रही है, उसने मदिरमे प्रभुभक्ति की, और किसी समझदारको, तत्त्वमर्मज्ञको यह दिख रहा है कि इस आत्माने आत्मामे प्रभुभक्ति की, मदिरमे नही की। प्रभुभक्तिका आधारभूत परमार्थसे यही आत्मा अधिकरण है। यो ही कर्मका जो कर्मत्व आया है उस कर्मत्वका आधार यही पुद्गल कर्म है। यो अधिकरण भी अभिन्न रूपसे यही कर्म हुआ।

**अभिन्नकारकताका एक उदाहरण**—एक साप ऐसे ही सीधा पडा हुआ था। वह अब गोल बनकर अपने आपमे समा गया अर्थात् अपना एक गोल घेरा बना लिया दोहरा तेहरा।

जैसे कि सपेरे लोग जब बीन बजाते है और सर्पका खेल करते है तो वह सांप पूरा घेरा बनाकर थोडा फन उठाकर रह जाता है। उस सापने क्या किया ? गोल बना लिया अपनेको, कुँडली बना ली, तो इस सापने किसको बनाया ? अपनेको बनाया है ? और इस सर्पने किसकी शक्तिसे ऐसा बनाया ? अपनी शक्तिसे ऐसा बनाया। किसके लिए ऐसा बनाया ? खुदके लिए बनाया, और किससे बनाया ? अपने शरीरसे बनाया। पहिले वह सीधी दशामे था, उस दशाका परित्याग करके अब यह गोल दशामे आ गया। इतनेपर भी वह शरीर वही है ना ? सो ध्रुव है यह अपादान हुआ, और यह गोल किसमे बनाया ? कहा बनाया ? अपनेमे बनाया। तो जैसे इस सर्पने अपने गोलाकार रूपमे परिणमनका काम किया तो वहां सब अभिन्नकारक है, ऐसे ही जानना कि इन द्रव्यकर्मोंने जो भी कर्मत्वरूप परिणति प्राप्त की वह कर्मने कर्मशक्तिसे, कर्मके लिए, कर्ममे कर्मसे कर्मको किया। यह निश्चयदृष्टिसे चर्चा चल रही है।

**अभिन्नकारकताका द्वितीय उदाहरण**—किसी महिलाने भोजन बजाया, कढी पकाया तो उस कढ़ीने क्या किया ? अपने आपमे अपनी शक्तिसे अपनी कचाई अवस्थाको त्यागकर एक पक्की अवस्थामे आयी। वहा महिलाने भी कुछ किया क्या ? व्यवहारमे यो ही दिखता है, पर निश्चयसे कढीको महिलाने नही पकाया। सर्वत्र यही बात है। लोग तो सभी प्रसंगोमे अपनी ही चेष्टा करते है और भ्रममे ऐसा कहा करते है कि मैंने अमुकको यो किया। भिन्न कारकमे द्वैतदृष्टिकी सृष्टि है। तो इस प्रकार अभिन्न षट्कारक रूपसे अवस्थित यह कर्म किसी अन्य कारककी अपेक्षा नही करता।

**अभिन्नकारकताके अन्य उदाहरण**—जैसे किसी पुरुषने तबला बनाया, क्या किया ? उसने हाथके थपेडे लगाये, पर उस तबलामे से जो आवाज निकली, यह तबला क्या अपनेमे आवाजरूप परिणमनेके लिए भी किसीकी अपेक्षा रखता है ? थपेड लग गयी, अब क्या यह तबला अपनी आवाज उत्पन्न करनेमे किसीकी अपेक्षा रखता है ? इसका दृष्टान्त दिया है दिव्यध्वनि। प्रभुकी दिव्यध्वनि स्वय खिरती है। किसीकी प्रेरणासे, किसीकी जबरदस्तीसे नही खिरती है। व्यवहारदृष्टिसे ऐसा लगेगा कि भव्य जीवोके पुण्यकी ठोकर लगी, ठीक है, भव्यो के पुण्योदयका भी कारण रहा, और और कुछ भी कारण ढूंढ लो, फिर भी जब प्रभुका शरीर एक दिव्यध्वनिरूप परिणम रहा है उस परिणमते हुए की स्थितिमे वह किसीकी अपेक्षा रखता है क्या ? यह मर्मकी बात अतीव सावधानीसे समझनेमे ठीक जचेगी।

**अभिन्नकारकताका एक और अन्य उदाहरण**—एक पुरुषने गाली दी और यह दूसरा पुरुष क्रुद्ध होने लगा। व्यवहारदृष्टिसे तो यो कहा जायगा कि इस गाली देने वालेने ख्वामख्वाह इसे क्रोधी कर डाला, लेकिन इस गुस्सा करने वालेने अपने गुस्सेके परिणमनमे किसीकी अपेक्षा

नही की। भले ही वहां गाली देने वाला निमित्त बन गया। इतना माननेके बाद अब यहाँ परिणमन विधिसे देखो तो इस क्रोध करने वालेने क्या क्रोध करनेके लिए किसीकी अपेक्षा की। यह तो होगा।

**जीवमे अभिन्नषट्कारकताकी दृष्टि**—इस चीजको और गम्भीर दृष्टिसे सोचनेपर यह व्यवस्थित होना है कि इस कर्मने जो कर्मत्वरूप परिणमन किया इस परिणमनमे किसीकी अपेक्षा नही की। हाथ लगा मृदगमे, इसे न तकना, यह तो दूरकी बात कही जा रही है, भीतरकी बात नही है, वस्तुके बाहरकी बात भी दिखती नही है अभी। क्योकि सब भीतरी चीजें सभी खोजी जा रही है, निश्चयदृष्टि की जा रही है, यह तो कर्मके सम्बधमे कर्मका कर्म-रूप परिणमनकी बात निश्चयदृष्टिसे कही गयी है। अब जीवके सम्बधमे ऐसी पट्कारवता देखो तो वहा भी यह नजर आयगा कि इस जीवके जीवको किया, परिणममान अपनी शक्तिसे किया, अपने लिए किया, अपनेसे किया, अपनेमे किया।

**जीवद्रव्यमें अभिन्नषट्कारकताके अवगमकी सरलता**—इस जीवद्रव्यके सम्बधमे इस षट्कारकताका वर्णन जब किया जायगा तब इसकी बात बहुत अधिक समझमे आयगी। कर्मों की बात समझनेमे कुछ हैरानी हुई होगी और हैरानी होनेका कारण यह हैं कि कर्म एक तो कुछ दिखते भी नही है, स्पष्ट समझमे भी नही आते। उसकी अपेक्षा अगर इन चौकी, चटाई, दरीकी बात कही जाती तो ठीक समझ जाते। जैसे अभी उदाहरणमे सापकी बात कही तो वह झट समझमे आ गयी होगी। ये कर्म दिखते नही है, सूक्ष्म है और फिर उस कर्ममे कुछ दौड लगाये बिना, चुपचाप उसीको कुछ कह डाला, यह बहुत गुप्त बात-सी लगी कही गयी है और चुपचाप पद्धतिसे कही गयी है, उसका कुछ भी विस्तार नजरमे नही आया, अतएव कर्ममे जो षट्कारकताका वर्णन किया है यह कठिन सा लगा है। लेकिन जीवोंके विषयमे यही सब बाते बहुत साफ-साफ समझमे आयेंगी। और वे सब बातें रुचिकर भी होगी। अत-रङ्ग भी कह उठेगा कि बात बिल्कुल ठीक कही जा रही है, यह तो इसमे गुजर रहा है। यद्यपि जीवोकी बात धर्मादिक द्रव्योकी तरह कठिन है थोडीसी कि उस जीवमे अभिन्नषट्कार-कताका बता दी जाय, लेकिन वह स्वयकी समझमे यो आयगी कि खुदकी चर्चा है, खुदकी खुद के अनुभवमे है, खुदपर गुजर रही है। अतएव यह जीव यद्यपि कर्मोंसे अत्यन्त सूक्ष्म है, कर्म तो फिर भी पुद्गल है, रूप, रस, गध, स्पर्शका पिंड हैं, किन्तु यह जीव तो रूप, रस आदिसे रहित अमूर्त है, फिर भी जीवकी कोई बात कही जाय तो वह शीघ्र अपनी समझमे उतरती है। अब उस जीवद्रव्यमे से यह षट्कारकता अर्थात् जीव किसे करता है, किसके द्वारा करता है, यह कौन करता है, किसके लिए करता है, किसमे करता है? यह षट्कारकता बतायी जायगी।

**सम्बन्धनामक कारकके अभावका कारण**—यहा दृष्टिमे एक खास बात लेनी है कि इन षट्कारकोमे सम्बन्ध नामका कारक नही रखा। जैसे कहते है ना मेरा मकान, मेरी दुकान, मेरा देह, मेरा घर यह तो किसी कारकमे नही आया, क्यो नही आया ? ये सब बातें बिल्कुल झूठ है, गप्प है और गप्प वाली बातसे किसीका कोई प्रयोजन नही है। यहां तो वस्तुकी बात वस्तुको दिखाई जा रही है।

**जीवकी अभिन्नकर्तृकर्मरूपता**—जिस प्रकार कर्ममे कर्मका अभिन्नकारकपना बताया है इसी प्रकार जीवमें भी अभिन्नषट्कारकता होती है। यह जीव जो असंख्यातप्रदेशी अपनी गुणपर्यायमे तन्मय सद्भूत द्रव्य है उसमे जो भी रागद्वेष आदिक भावपर्यायें होती है, उन भाव पर्यायोके रूपसे प्रवर्तमान हो कौन रहा है ? यही जीव पदार्थ। इस कारण उन कर्मोका स्वतंत्र कर्ता होनेसे अर्थात् रागद्वेप आदिक भावकर्म प्रवर्तमान होनेसे यह जीव कर्ता है, और इस जीवमे उत्पन्न हुए विभाव इस जीवके कर्म है। इस जीवके द्वारा प्राप्त करने योग्य भाव क्या है ? इस जीवने क्या पाया ? जीवका विभाव जो पाया जाता है, जिसे पा लिया गया हो उसको कर्म कहते हैं। यों जीव ही कर्ता है, जीव ही कर्म है।

**परके कर्तृत्वकी असंभवता**—अपने आपमे इस मर्मको घटाते हुए सुननेसे स्पष्ट हो जायगा, यह मैं जो इस देहपिंडके भीतर गुप्तरूप विराजमान हू, बडे सुरक्षित मजबूत किलेमे रहता हुआ पुरुष जैसे सुरक्षित है, ऐसे ही यह मैं निश्चयसे तो अपने स्वरूपके किलेमे बैठा हुआ सुरक्षित हू और देहमे रहता हुआ भी अतः सुरक्षित हू, ऐसा यह मैं कर किसे रहा हूं ? अपनी-अपनी बात सोचो। जिसमे जैसे भाव हो रहे है, जिसकी जैसी विचित्रता है अपने उन भावोको कर रहा हू। इसके आगे और क्या कर रहा हू ? शास्त्र सुनने बैठे हो तो वहां भी अपने आपमें जो भी पक्ष और विकल्प हुए है उन विकल्पोको बना रहा हू। ये वचन आदिक तो उनका निमित्त पाकर निमित्तका निमित्त परम्परा रूपसे ये वचन निकल जाते है, इन वचनोंका मै कर्ता नही हू। ये तो जिह्वा, ओठ, कंठ आदिकका निमित्त पाकर ऐसे हो ही जाते हैं। यदि कोई वैज्ञानिक ऐसा ही मुह, ऐसा ही लचीला ओठ, कठ, जिह्वा आदि बना ले और उनको इस तरह प्रेरित करे कि बटन स्टाप वगैरा भी लगा सके तो सम्भव है कि वहांपर भी वचन निकल जायेंगे। वह तो पुद्गल पुद्गलका निमित्तनैमित्तिक सम्बंध है। न बन सकनेकी बात और है। इन वचनोका मैं कर्ता नही हू और कभी किसी भावुकतामे कुछसे कुछ हस्त उठायें, इशारा करें, इन सब क्रियावोका भी कर्ता मैं नही हूं। केवल एक अपने भावोंका कर्ता हूं, विकल्प कर रहा हूं।

**अपने ही कर्तृत्वकी युक्तता**—सब अपनी-अपनी सोचते जाइए। कितना ही तृष्णावश वैभव संचयका विचार किया जा रहा हो, वहां भी आप वैभवका कुछ नही कर रहे है।

केवल एक विकल्पका विस्तार बनाया जा रहा है। किसी भी परिस्थितिमे कोई जीव किसी अन्य द्रव्यका करने वाला नही होता। निमित्त पाकर अन्य द्रव्योमे कुछ परिणति हो जाती है तो उपचारसे उसे कर्ता कह दिया जाता है। वस्तुत जिस परिस्थितिके रूपसे जो प्रवर्तमान हो वही कर्ता कहलाता है और उस द्रव्यमे जो परिणति चल रही हो वही कर्म कहलाता है। यो प्रत्येक पदार्थ अपनी ही अवस्थाके करने वाले है और उनका कर्म उनकी अवस्थामात्र है। इन विभावोको इस जीवने किया किस शक्तिके द्वारा ? वह शक्ति भी किसी दूसरे द्रव्यसे खीचकर प्रयोग की गई हो, ऐसा नहीं है। किन्तु जो भी विभाव हो रहा है उस विभावपर्याय रूपसे गमन करनेकी परिणमनकी शक्तिरूप यह स्वय जीव है। इस जीवने राग किया। किसे किया ? जीवकी ही किसी दशाको किया। किस शक्तिके द्वारा किया ? जीवमे ही ऐसी परिणमनकी शक्ति है उसके द्वारा किया। यो इन विभावोके करनेका करण भी यह जीव स्वय है।

**वस्तुगतता**—भैया ! यह चर्चा बडी सावधानीसे सुननेकी है। कही नयकी दृष्टि चूक न जाय। हालांकि ये विभाव द्रव्यकर्मके उदयका निमित्त पाकर ही हो पाये हैं। केवल एक जीवमे ही उपाधि बिना, परसम्पर्क बिना होता हो ऐसा नही है। फिर भी जब निश्चयदृष्टि लगाते है तो वहा यह दिख रहा है कि ये सब स्वतत्ररूपसे प्रवर्तमान होकर जीवके द्वारा हो रहे हैं। इसमे परका सम्पर्क नही है। किसी घरके ही बच्चेको किसीने पीट दिया और वह बच्चा रो रहा है तो क्या वह मारने वालेकी शक्तिसे रो रहा है ? वह अपनी ही शक्तिसे अपने ही आपमे अपना परिणमन कर रहा है। भैया ! निश्चयदृष्टिसे जितना तत्त्व तकना है उतने तत्त्वको देखनेके लिए कही बाहर अगल-बगल भाकनेकी जरूरत नही है कि कौन उपाधि है, कौन निमित्त है ? इस तरहके विकल्पोको उपयोगमे अभी स्थान न दें। वस्तुमे वस्तुगत बात देखी जानेको निश्चयदृष्टि कहते हैं और वस्तुमे वह भाव स्वभाव तो न था, किन्तु हो गया, यो अगल-बगल तक कर निर्णय करनेका नाम व्यवहार दृष्टि है।

**जीवमे अभिन्नकरण कारकता**—यह जीव ही स्वय अपने परिणमनमे साधकतम है। जैसे कोई मनुष्य बिना हाथ लगाये पद्मासनसे बैठ गया तो बतावो इस पद्मासनका करने वाला कौन है ? यह मनुष्य, और किया किसे ? अपने अगको। किसके द्वारा किया ? अपनी शक्ति और किसलिए किया ? इसमे सुख दु ख आदिक जो परिणमन होते हैं वे खुदके लिए होते है, और किससे किया ? इस देहसे। पद्मासन न लगाये तब भी यह देह ध्रुव है, लगाये तब भी यह देह वही की वही है। इस ध्रुव देहसे एक पद्मासनकी अवस्था बन गयी। और किसमे बनी ? यह काम इस देहमे ही तो हुआ, यहा कोई दूसरा कर्ता नही, कर्म नही, करण नही, सम्प्रदान नही, अपादान नही, अधिकरण दूसरा नही। एक मोटा दृष्टान्त है। यो ही जीवके भाव परिणमनका करने वाले दूसरे कर्म करण आदिक तो नही है। यह जीव अपने

ही उस प्रकारके पर्यायरूप परिणमनकी शक्तिसे पर्यायरूप परिणमनको किया करता है।

**नयोके अविरोधका ज्ञानधाम**—जैसे जिन दो भाइयोमे बडा घनिष्ट प्रेम है। किसी एक कामको करते जा रहे है। वहा किसीसे कही कुछ क्रिया हो गई, कुछ काम कम बन रहा तो दूसरे भाईको भी विरोध नही है, अविरोध रहते है, इसे कहते है हिल-मिलकर एक कार्यको पूरा कर लेना। कोई प्रधानतासे कर रहा, कोई गौण रूपसे कर रहा, फिर भी चित्तमे मलिनता नही है। ऐसे ही वस्तुस्वरूपके प्रतिपादनमे ये निश्चय और व्यवहारनय दोनो कार्य कर रहे है। हितमार्गमे मोक्षमार्गमे यह निश्चयनय कुछ अधिक रूपसे कार्य कर रहा है, पर अविरोध है, और किसी-किसी प्रसगमे यह व्यवहारदृष्टि भी उस निश्चयदृष्टिके लक्षणका पोषण कर देती है। जैसे अय परकृत विभावो तुम अलग हटो, ऐसा साहस इस व्यवहारदृष्टिने कराया है, और अन्त मे सहज ज्ञानानन्दस्वरूप रहो, यह भीतरसे निश्चय साहस दे रहा है।

**मूढतामे मूर्च्छाका भार**—यह जीव केवल अपने ही परिणमनका कर्ता है। अब सोच लीजिए—जितना मूर्छाका भार बना रक्खा है और इतना ही नही किन्तु उसमे इतना पक्षपात बढ़ गया है कि ये ही परिजन कुटुम्ब २-४ जीव ये ही सब कुछ मेरे है, और ये विभाव वैभव जो कुछ पाया है वे सब मेरे है। ये जायेंगे कहासे ? इन्हे कौन छुडा लेगा ? रजिस्ट्री आफिसमे दर्ज है, म्यूनिसिपल्टीमे नाम चढ़ा है। मैं इन दुकान मकान आदिका मालिक हू, ये तो मेरे ही बनकर रहेगे। ऐसी कुछ भीतरमे जो दृष्टि जमी है ना अथवा यह पुरखोसे चला आया है, इसे कौन छिना लेगा, यह तो मेरा ही बनकर रहेगा। मेरा जो वैभव है वह सब बैंकमे जमा है। बैंकमें अपने निजी तालेमे रखा है, हम सब कुछ बड़ी सावधानीसे बडा पक्का काम किया करते है। भाई यह सब ठीक है। पर यह तो बतावो कि शरीरपर भी कुछ आपका पक्का काम चल सका है या नही ? जायगा कहा यह देह ? मै ठीक समयपर पथ्यका भोजन देता हू, कसरत करता हू, भूखसे कम खाता हू। जायगा कहा यह देह ? अरे ये सब कल्पनाकी बाते है। सब कुछ चला जायगा। धीरे-धीरे जाय या एकदम ही एक सेकेण्डमे चला जाय। रहेगा क्या ?

**धर्मदृष्टि बिना मनुष्योकी पशुओसे अविशेषता**—यह जीवद्रव्य समस्त पदार्थोंसे निराला अत्यन्त स्वतत्र तत्त्व है। इस निज तत्त्वपर दृष्टि न जाय और बाहरी मोह ममतामे ही उपयोग फसा रहे तो वह कौनसी जिन्दगी है ? पशुवोमे, मनुष्योमे और कौनसी विशेषता है ? आप कहेगे यशकी विशेषता है। पशुवोमे यश नामवरीकी बात तो नही है, मनुष्योमे तो है। अरे ऐसी यश नामवरी पशुवोमे भी चला करती है। ये पशु लोग जानते है, यह बडा है, यह समर्थ है, यह धनीको ज्यादा प्यारा है। इसका वे पशु भी अन्दाज रखते हैं। कोई बलवान जानवर हो, पुण्यवान जानवर हो तो दूसरे जानवर उसके आगे नीची गर्दन करके

उसका सम्मान करते है। वहा पर भी ये सब चीजें चल रही हैं जो मनुष्योमे चलती है। अन्य कौनसी विशेपता है मनुष्योमे ? आहार, निद्रा, भय, मैथुन ये सब मनुष्य भी करते है, पशु भी करते हैं। सारी वातें तो समान है। विशेपता किस वातकी है ?

**पशुओसे मनुष्यमे विशेषता**—विशेपता यही है मनुष्यमे कि देहसे भिन्न अपने अन्तस्तत्त्वको पहिचाने और इस ही परिचयमे, इस ही के उपयोगमे अपनी दृष्टिको स्थिर रखे, इससे ही है मनुष्यकी विशेपता है। और यही काम न किया जाय तो फिर निर्णय कर लो, कैसी जिन्दगी है और यहाँ दो चार पुरुषोने कुछ भला कह दिया, कुछ प्रशसा कर दी तो कौनसा लाभ लूट लिया सो तो मनमे निर्णय बनावो ? ससारके क्लेश घट गए कि आत्मामे पवित्रता बढ गई, कि कुछ शान्ति मिल गई या भविष्य अपना निर्वाध बन गया, या इस ही भवमे ये हमारे हो गये, या ये शरण सहाय वन जायेंगे, कौन सा लाभ लूट लिया सो तो बतावो ? इन वातोमे एक भी वात नही मिली, उल्टी ही उल्टी सारी वातें हुईं। जितनी दगा मित्र दे सकता है उतनी और कोई गैर व्यक्ति नही दे सकता।

**वातोंकी मित्रता**—मित्रता होती है वातोंसे। वातोके सिवाय और मित्रताका क्या उपाय है ? भली बात कहे, रुचिकी वात कहे, मन लगनेकी वात कहे लो मित्र हो गए। मित्रतामे और क्या देर लगती है ? तो जितनी मित्रता बनेगी उस मित्रताके बीचमे जरा भी प्रतिकूल काम हो जायगा तो बस विमुख हो जायगा और विमुख हो तो विमुखताका और ताता वढता जायगा। उस तातेमे जो बिगाड गैर नही कर सकते वह बिगाड मित्र कर डालते है। इस लोकमे भी लाभ क्या लिया ? शान्ति कहा रही ? वह प्रशसा करने वाला तो अपने विकल्पोकी चक्की चलाकर चला गया। उसने तो उतनी बात ही कही और आपको उसको खुशी रखनेके लिए बडा श्रम करना पडेगा तो आप तो टोटेमे ही रहे ना। और परलोकका भी कौनसा सुधार है ? स्त्री है, संतान चाह रहे, धन जोड रहे, और और चाह रहे, यह सब नामके लिए चाहते है। ये व्यर्थमे क्यो विडम्बनाएँ की जा रही है।

**जीवकी अभिन्नसम्प्रदानकारकता**—देखो यह जीव जीवके भावोका ही कर्ता है, अपनी शक्तिसे ही किया गया है और जो कुछ भी बात गुजरी, परिणमन हुआ उस परिणमन का प्रयोजन यह जीव स्वय है। उत्पन्न हुए विभाव पर्यायरूप कर्मके द्वारा आश्रयमाण कौन है ? लो क्रोध हुआ। इस क्रोधका फल किसे मिलेगा ? मिलेगा क्या, मिल तो रहा ही है। जिस समय क्रोध कर रहे है उस ही समय तुरन्त क्रोधी फलको पाता जा रहा है, क्षोभ, बेसुधी सक्लेश तुरन्तके तुरन्त मिल रहे हैं। फल मिलनेमे एक सेकेन्डकी भी देर नही है। तो जो पर्यायें बनती है उन कर्मोंका फल पाता कौन है ? यह ही करने वाला। लोग कहते हैं जो करेगा सो भरेगा। ठीक है। इसमे और सुधार कर लो। जो करेगा वह उसी समय

भरेगा। आगे पीछे अन्तरकी बात नही है। तो उस विभाव कर्मके द्वारा आश्रयमाण यह जीवपदार्थ स्वयं है। अतएव यही सम्प्रदान है।

**जीवमें अभिन्नापादानकारकता**—जो पर्यायें हुई दूसरी समय विलीन हो गयी, यों अनन्त पर्यायें विलीन होती चली जाती है। उन पर्यायोका विलय होनेपर भी ध्रुवताका आलम्बन जिसमे है, यही उपादेय हुआ। समुद्रमे नवीन नवीन लहरे उत्पन्न होती है, विलीन हो जाती है। उत्पन्न होने और विलीन होनेपर भी यह समुद्र वही का वही रहा। ये सब बातें जैसे वहाँ भिन्न दिखती है ऐसे ही सब कुछ इस जीवद्रव्यकी पर्यायें भी विलीन हो गयी, पर रहा जीवद्रव्य वही। सब अभिन्नता दृष्टगत होती है। यही आत्मा अपादान है, यह सब लीला किसी आधारमे हुई है। रागद्वेष आदिक विभाव होना या जो भी विभाव हो, साधारण प्रकरणमे विभाव या स्वभाव व्यक्ति न देखो। कुछ भी हो, भावमे पर्यायोका आधार कौन है? यही जीवद्रव्य।

**जीवमे अभिन्नषट्कारकताके समर्थनमे समुद्रका दृष्टान्त**—समुद्रमें लहरें उठी। उठीं वायुके निमित्तसे। उपाधि वायु है, लेकिन बार-बार अब इसे रटना नही है, वायु उपाधि है, वायु उपाधि है। समझ लो। उसका विरोध न करके उसको एक जगह आसन दे दो। आप यहाँ विराजिए। आपकी बात बिल्कुल ठीक है। वायुके निमित्तसे समुद्रकी तरगे उठी, ठीक है, विराजिए, अब चलो वस्तुमे पाई जाने वाली कलायें देखिये। इस समुद्रमे लहरे उठी, इन लहरोको समुद्रने किया, क्योकि उन लहरोंरूपसे प्रवर्तमान यह समुद्र है और समुद्र ही उस रूपमे पेश हुआ, प्रवर्तमान हुआ। अतएव समुद्र ही कर्म हो गया और यह सब समुद्र उस समुद्रकी स्वय शक्ति है ना इससे हिल जाता है। नही तो हवाके चलनेपर यह लोहेका गाटर क्यों नही जरा भी हिल जाता? उसमे इस तरहकी योग्यता ही नही है। समुद्रकी ही वह शक्ति है। अपनी ही शक्तिसे अपने ही करणसे वह रूपक बन रहा है और ऐसा लहराता हुआ समुद्र लहलहा रहा है, उसमे वह परिणमन होना अवश्यभावी है, जो होना है वह हो रहा है, उस सत्त्वका फल है और उन लहरोकी स्थितिका आश्रीयमाण कौन है? उन लहरों ने आश्रय किसका लिया, वही सम्प्रदान है। आपके हाथमे कोई वस्तु है, और किसी दूसरे योग्य व्यक्तिको आप दे रहे है तो देनेके मायने क्या है? यह वस्तु अब इसका आश्रय करेगा। तो वस्तु जिसका आश्रय करे बस वही सम्प्रदान है। यों इससे जीवकी दृष्टिमे सम्प्रदान जीव ही हुआ। समुद्रकी दृष्टिमे समुद्र सम्प्रदान है और उसमे लहर निकली, फिर भी वह ज्योका त्यो है, वही अपादान है, यही अधिकरण है। ऐसे ही जीवमे जीव भावका अभिन्न षट्कारक घटित होता है। यह जीव अपने ही परिणमनके किसी अन्य कारककी अपेक्षा नही रख

**अभिन्न षट्कारकताके अवगमका प्रयोजन**—इतनी सब बातें बतानेका निष्कर्ष यह

है कि यह निर्णय रख लीजिए कि कर्मका कर्ता जीव नही है। ज्ञानावरण आदिक द्रव्यकर्मका कर्ता वही है, जीव नही है। जीवके भावोका कर्ता जीव है, कर्म नही है। जीव ही जीव भावोसे स्वतत्रया प्रवर्तमान हुआ है ऐसा समझकर हम अपनेको अन्य सर्व पदार्थोंसे न्यारा निरखे और इस निज अतस्तत्त्वमे उपयोग लगाकर तृप्ति और सन्तोषका अनुभव करे। यह कर सके तो हमने कुछ शरण पा लिया और यही न कर पाये तो जैसे अनन्त काल व्यतीत किया जिस चक्रमे उस ही प्रकार उसी चक्रमे समझ लीजिए कि आगे भी रहेगे। इससे बचना अपना कर्तव्य है और इससे बचनेके लिए अर्न्तज्ञान ही नितान्त आवश्यक है।

कम्म कम्म कुव्वदि जादि सो अप्पा करेदि अप्पाण।
किध तस्स फल भु जदि अप्पा कम्म च देदि फल ॥६३॥

**अभिन्नषट्कारकताके विरुद्ध एक आशंका**—पञ्चास्तिकायकी ६२वी गाथामे अभिन्न-पट्कारक पद्धतिसे यह बताया गया था कि यह अशुद्ध आत्मा अपने ही अशुद्ध षट्कारक रूपसे परिणमता हुआ परिणमनको करता है और इसी तरह शुद्ध आत्मतत्त्वका श्रद्धान ज्ञान और अनुष्ठान होनेसे अभिन्न षट्कारकरूपसे परिणमता हुआ अपने शुद्ध परिणमनको करता है और कर्म अपने ही अभिन्न पट्कारकरूपसे अपने आपकी स्थितियोको किया करते है। ऐसी चर्चा सुननेके बाद शिष्यको एक शका हुई है कि यदि कर्म कर्मको करता है और आत्मा आत्माको करता है तो यह आत्मा कर्मोंके फलको कैसे भोगेगा और ये कर्म भी आत्माको कैसे फल दे सकेंगे, फिर तो यह कोई झगडा ही न रहना चाहिए था, जो यह ससार बना है, इतना जग-जाल है, व्यर्थकी भ्रमणायें है, विकारोका नाच है, ये सारी विडम्बनाएँ तो सामने रखी है। ये तो तब ही हो पायेंगी जब आत्मा कर्मको करे और कर्म उसे फल दे और आत्मा उसका फल पाये। ये सब बाते मानी जानेपर ही यह ससारकी व्यवस्था बन सकती है।

**अभिन्नषट्कारकतापर शंकाका साराश**—यहाँ शकाकारके कथनका साराश इतना है कि कर्म और जीव यदि ये एक दूसरेके कर्ता नही है तो प्रथम तो यह बात है कि यह जीव फल कैसे पायगा? कुछ करेगा ना अटप्ट दूसरेको, तभी तो फल मिल पायगा, और फिर यह कहा जाय कि अजी फल देने वाला दूसरा है। तो उसमे भी यह आपत्ति आती है कि जब किया ही कुछ नही तो दूसरा फल भोगने लगे। कुछ भी वस्तु व्यवस्था न बनेगी। सब अनवस्थितता हो जायगी। तब वास्तवमे मामला है क्या? कैसे यह ससार बन गया। कैसे ये विडम्बनाएँ चल उठी? यदि एकान्तसे अर्थात् जीवके भावके निमित्तकी बात न कह कर अथवा निरपेक्ष होकर जीव भावके निमित्त बिना यदि यह कर्म कर्म है, यह द्रव्य कर्म कर्मरूप बनता है और यदि आत्मा आत्माको ही करता है द्रव्यकर्मको नही करता है तो जिसने कोई कर्म नही किया फिर कर्मका फल वह कैसे भोगेगा और जीवने जो कर्म नही किया वह कर्म

जीवको फल कैसे देगा ? ऐसो आशका होनेपर आचार्यदेव समाधान देंगे । वह समाधान चूकि भूमिका पूर्वक कहनेके पश्चात् ही समझमे आ पायगा, इसलिये कुछ सिद्धान्त सूत्र कह रहे हैं—

ओगाढगाढणिचिदो पोग्गलकायेहि सव्वदो लोगो ।
सुहुमेहिं वादरेहिं य णंताणंतेहि विविहेहि ।।६४।।

**कर्मफलव्यवस्थाके प्रसंगमें भूमिकारूप सिद्धान्तप्रदर्शन**—यह समस्त लोक सर्व ओरसे पुद्गल स्कधोसे अत्यन्त भरपूर भरा हुआ है । ये पुद्गल काय नाना प्रकारके है—कोई सूक्ष्म, कोई वादर, अनेक अवगाहना अनेक शक्ल सूरतोके अनन्त पुद्गल कायोसे भरा हुआ यह लोक है । पुद्गल कायमे यहाँ मुख्यतया कार्माणकाय लेना । ५ शरीरोमे कार्माण शरीर भी है और अन्य भी अनन्तानन्त पुद्गल परमाणुके चार शरीर भी है । इन चार शरीरोमे जितने है परमाणु उन चार शरीरोसे भी कई गुणित उन कर्मयोग्य पुद्गलोसे यह लोक भरा हुआ है । यह सिद्धान्त सूत्र बताया जा रहा है । इसमे से अर्थ यह निकाल लेना अपने प्रयोजनका कि इस जीवको कर्म कहीसे खोजकर लाना नही पडता ।

**जीवके प्रदेशोमें विस्रसोपचित कर्मका भी उपचय**—प्रथम तो इस जीवके साथ अनन्तानन्त कार्माणपुद्गल स्कध ऐसे घेरे पड़े है जो अभी कर्मरूप तो नही है, किन्तु जीव जहाँ जायगा वहाँ जायगा वहाँ वह भी सब जायगा, और मरनेपर भी कार्माणस्कध जीवके साथ जायेंगे वे, अभी जो कर्मरूप नही हुए है, किन्तु कर्मरूप होनेकी योग्यता रखते है, इनका नाम है विस्रसोपचय । विस्रसा उपचय । विस्रसा मायने प्रकृत्या उपचय मायने ढेर रूपसे । ऐसे कार्माणद्रव्य जो कर्मरूप तो नही है, पर कर्मरूप बननेकी योग्यता रखते है । ऐसे एक-एक कार्माण द्रव्य जीवके साथ ऐसे लगे हुए है कि मरनेके बाद एक भव छोडकर दूसरे भवमे जायेंगे । यो समझ लो कि बँधे हुए कर्मोकी ही तरह ये भी लग बैठे है । फर्क इतना है कि बँधे हुए कर्म कर्मरूप है और वे कर्मरूप नही है ।

**विस्रसा उपचयकी एक मोटी झांकी**—कभी देखा होगा किसी बागमे जगलमे घूमते चले जायें तो कभी-कभी सिरके ऊपर सैकडो छोटी-छोटी मक्खी भिनभिनाती है और वे इस रूपमे सिरके ऊपर आ जाती है कि आप जहाँ जायें वहाँ ये मक्खियां भी आ जाती है । आप दौड लगायें तो वे भी दौड लगाती हुई सिरपर चलेंगी । आप कही ,बैठ जायें तो वे भी वही भिनकनी रहेगी । वे मक्खियाँ आपमे आपके कुर्ताकी तरह नही चिपटी हुई है तो भी वे आपके साथ-साथ जा रही है । उन मक्खियोमे आपने क्या कर दिया, पर उनकी प्रकृति है । ये अनत विस्रसोपचय कार्माणद्रव्य जो अभी कर्मरूप नही हुए, फिर भी जीवके साथ लगे हुए है । जीव अशुद्ध विचार करे, सकल्प-विकल्पमे मस्त रहे तो कर्म कहीसे लाना नही पडता, हमारे साथ ही बँधे पडे है । जहाँ परिणाम खोटा हुआ कि वे ही परिणाम कर्मरूप बन जाते है ।

**कार्माणद्रव्यप्रदर्शक सिद्धान्त सूत्रसे प्रयोजनीभूत वक्तव्य**—इस सिद्धान्त सूत्रसे यह बात लेना है—कोई एक अलगसे नियत आत्मा हम लोगोको दड देने वाला हो तब तो फिर उस प्रभुसे अनन्त बार चूक होती रहती। अनन्तानन्त जीव है, जिनमे से अनन्त भी मोक्ष चले जाये तो भी अनन्तानन्त रहते है और अनन्तकालसे मोक्ष चले जा रहे है फिर भी अनन्तानन्त है। आजकी ही स्थिति देख लो, कितने जीव समझमे आते है। इन सबको दुःख देने वाली यदि कोई प्रकृति नही है। ओटोमेटिक सिस्टम न हो तो व्यवस्था नही बन सकती है। वह ओटोमेटिक सिद्धान्त यह है कि जीवने परिणाम किया, वह अपने आपके परिणामोका निमित्त पाकर इसमे कार्माण व ंणा कर्मरूप हो गई और उनमे प्रकृति स्थिति प्रदेश अनुभाग भी बन गया।

**कर्मत्वपरिणमनपर एक दृष्टान्त**—आप भोजन करते है तो भोजन पेटसे बँध गया ना? यही तो भोजनका आस्रव है और बंध गया। तुरन्त तो नही निकल भगता। अब उस भोजनमे ऐसा विभाग हो जाना कि इतना अश खून बनने योग्य है, इतना पसीना बनने योग्य है, इतना मल बन जायगा, इतना मूत्र बन जायगा, इतना भोजनका अश हड्डी बन जायगा और इतना यह अन्य अन्य धातु बन जायगा, यह प्रकृति विभाग तुरन्त ही हो जाता है। हड्डी चाहे कितने ही दिनोमे बने। वह परमाणु चाहे कितने ही दिनोमे हड्डी रूप हो, लेकिन ऐसी प्रकृतिका विभाग तुरन्त हो जायगा और उनमे स्थितिका भी विभाग है। भोजनके जो परमाणु हड्डी रूप बन गये वे पचासो वर्षों तक ठहरेंगे। जो मूत्र रूप बन गये वे तीन चार घटेमे ही निकल जायेंगे। तो उनमे सबकी स्थिति भी बँध गयी। कौन स्कध कितने दिनो तक रहेगा? और उनमे अनुभाग भी बध गये। जो हड्डी रूप बन गए उनमे ताकत ज्यादा है। जो पसीना, रुधिर, मल, मूत्र बन गए उनमे शक्ति भी निश्चित हो गयी। अब विपाक आयगा अवसरपर। यो ही उनमे प्रदेशका बध तो है नही। इसे कौन करता है? पेटमे अन्न पहुचने के बाद विभाग हो जाया करते है। यह ओटोमेटिक सिस्टम रहा कि नही? आप कोई पेटमे नौकर तो भेज नही देते कि जावो तुम्हे ऐसा ऐसा कार्य करना है।

**कर्मफल**—यो ही जब उन कर्मोका उदयकाल आता है, विपाक काल आता है तो वहाँ भी कुछ प्रभाव होता है। डालीमे फल लगा है। वह फल पककर जब झडता है तो झडते समय डालीमे भी कुछ न कुछ प्रभाव आ ही जाता है, डाली हिल जाती है। यो ही ये चिरकालसे बँधे हुए कर्म जब निकलनेको होते है अर्थात् जब इनका उदय होता है तब इस जीवमे विभाव परिणामरूप प्रभाव पडता है। तत्त्वकी बात बडी सावधानीसे सुननेकी होती है। लो यो जीवने कर्म बांधा और कर्मोने फल दिया, इतने पर भी जीवने जोवमे ही स्वय कुछ किया और जीवने जीवमे ही कुछ भोगा। कर्मने कर्ममे ही कुछ किया, कर्मने कर्ममे ही

कुछ भोगा।

**यथार्थज्ञानकी उदारता**—अहा, कैसा स्वच्छ ज्ञानका प्रताप है ज्ञानी पुरुषका कि उसकी सब कुछ बातें जिसकी एक-एक किरण लेकर लोग लड़ा करते है, विवाद करते है, ज्ञानीके ज्ञानमे सब एक साथ समाया हुआ है। इस ज्ञानीके उपयोगमे ज्ञानियोका और अज्ञानियोका दोनोका स्थान है। कितना उदार है यह ज्ञानी कि ज्ञानियोकी बातका भी समर्थन करता है और एकान्त हठवादियोका भी समर्थन करता है। भगवानको एक जगह प्रमाता कहा है स्वयभूस्तोत्रमें। हे प्रभो! तुम प्रमाता हो। प्रमाताका सीधा अर्थ है प्रमाण करने वाले और प्रमाताका दूसरा अर्थ है उत्कृष्ट माता। हे प्रभो! तुम सबसे बडी माता हो। जैसे माता अपने बच्चेके हितरूप अनुशासन करती है, ऐसे ही हे नाथ! आपने इन समस्त अज्ञानी बच्चोके हितके लिए हितरूप अनुशासन किया है।

**तीर्थंकरका प्रमातृत्व**—किसी कविने तो यह कल्पना की है कि जब कोई पूछे कि तीर्थंकरके शरीरमे सफेद खून क्यो होता है? अतिशयमे बताया गया है कि तीर्थंकरके शरीर में सफेद खून होता है, अपन लोगोका लाल खून है। किन्तु शायद डाक्टर भी बतायेंगे कि अपन लोगोके भी लाल और सफेद दोनो खून है। लाल और सफेद दोनोका मिश्रण खूनमे मिलता है। सफेद खून जब कम होता है तो इसमे विकार आने लगता है, रोग बढ़ने लगता है। सफेद खून रोगहारी है। खैर, तीर्थंकरके सफेद खून क्यों होता है? तो कविकी कल्पना है कि मा को एक बालकपर तीव्र अनुराग है तो उस बच्चेके अनुरागके कारण जब सफेद दूध निकल आता है तो तीर्थंकरको जिनके कि जगतके सारे जीवोसे अनुराग है, करुणा है उनके सारे शरीरका खून अगर सफेद हो जाय तो इसमे क्या आश्चर्य है?

**तत्त्ववेदीकी उदारचेतस्कता**—तत्त्वज्ञानका अधिकारी प्रमाता जीव इतने विशाल उदार हृदय वाला है कि उसको किसी भी दार्शनिकपर रोष नही आता। उस दार्शनिकको योग्य दृष्टिसे उसकी बात समझाकर दूसरी भी बात हितके लिए आचार्यदेव बता देते है और इतनेपर भी कोई हठवादी दार्शनिक हठ ही करे, न माने, रोष करे, झगडा करे तो भी वह सत पुरुष तत्त्ववेदी मध्यस्थ हो जायगा, पर विसम्वाद न करेगा, क्योकि वह जानता है कि किसीके साथ विसम्वाद करनेसे हमारा ही नुक्सान है, हमारे ही विकल्पोकी सृष्टि बनेगी। हम ही उसका फल भोगेंगे। ज्ञानी तो बहुत पटु जीव है जिसकी पटुताके कारण न दूसरेका विनाश हो, न स्वयका विनाश हो।

**आशङ्का और सिद्धान्तस्थापन**—प्रकरण यह चल रहा है, इस शकाका समाधान चल रहा है कि आत्मा आत्माका ही कर्ता हो, कर्म कर्मका ही कर्ता हो तो आत्मा कर्मका फल कैसे भोगेगा, क्योकि आत्माने तो कर्मोको किया ही नही और यदि बिना किए हुए फल मिलने लगे

तो सब अव्यवस्था हो जायगी और इसी तरह कर्म आत्माको फल कैसे दें, उसने तो कर्म किया ही नहीं। जिसने नही किया उसे कर्मफल देने लगें तो बड़ी अटपट व्यवस्था बनेगी। सब अव्यवस्था हो जायगी। ऐसी अव्यवस्था हो जाय कि कहो पापीको पापका फल न मिले और उस पापका फल सिद्धपर थोप दिया जाय। इस शकाके उत्तरमे समाधान आगे आयगा। उससे पहिले इस गाथामे यह सिद्धान्तसूत्र रक्खा है—जैसे काजलकी डिबिया जिसे रोज-रोज इस्तेमालमे लाया जाता है वह काजलसे भरपूर होती है, ऐसे ही यह लोक सूक्ष्म और बादर अनन्तानन्त पुद्गलोसे खचाखच भरा हुआ है और उसमे ये कर्म योग्य पुद्गल भी खचाखच भरे है।

**प्रत्येक संसारी जीवके प्रदेशोंमें कार्माण द्रव्यका बृहत् उपचय**—देखो एक जीवके साथ अनन्त तो कर्म वर्गणाये कर्मरूप बँधी हैं और उस ही जीवके साथ अनन्त कार्माण वर्गणाये ऐसी भी पडी है जो कर्मरूप नही है, पर उसके साथ चिपकी है और वह एक जीव चाहे तिलके दाने के असख्यातवें भागकी अवगाहनाका हो उस जीवमे भी अनन्तानन्त कर्मवर्गणायें पडी है और जिस जगह वह छोटा जीव है उस जगह ऐसे अनन्त जीव भी पडे हुए है और उनमे भी एक एकके साथ अनन्त कार्माणवर्गणायें भरी है। फिर ३४३ घनराजू प्रमाण लोक मे अदाज तो करो। कोई शुमार है। इन कार्माणवर्गणावोको कहीसे लाया नही जाता। ज्यो ही जीवमे खोटा परिणाम हुआ ये कार्माणवर्गणायें कर्मरूप बन जाती है। जहाँ आत्मा है वहाँ ही ये कार्माण वर्गणाके योग्य पुद्गल जो अनन्तानन्त है बिना लाये हुए है। बस बात इतनी होती है जिस समयमे जीवके विभावपरिणाम होते है तो वे कर्मरूपसे उपस्थित हो जाते है इस ही का नाम आस्रव है।

**कर्मसिद्धान्तसे ग्राह्यदृष्टि**—इस सिद्धान्तमे भी यह दृष्टि अपनायें कि यद्यपि ये कार्माणवर्गणायें व आत्मा एक क्षेत्रमे दूध और पानीकी तरह ठहरे हुए है तो भी ये भिन्न है। आत्मा एक स्वतत्र तत्त्व है और ये सब कार्माणवर्गणायें अचेतन है, हेय हैं। इनसे आत्माका कुछ हित नही है। इन सब कर्मोंसे भिन्न शुद्ध ज्ञानमात्र ही जिसका एक स्वभाव है ऐसा यह परमात्मतत्त्व ही हमे ग्रहण करने योग्य है। धर्मपालन करना है तो उस ढगकी पद्धति अपनानी होगी अन्यथा कष्ट भी भोगा और धर्म भी न मिला। हम इतने समागमोंके बीच पडे है, ये भिन्न विभाव, ये शरीर, ये कार्माण वर्गणायें, ये रागादिक भाव, अनेक परतत्त्वोंके बीच पडे है फिर भी मैं इन परतत्त्वोरूप नही हूँ। मैं तो केवल उस सहजस्वभावरूप हूँ जिसकी अनुकम्पासे इनकी भी कदर हो रही है। एक मूलभूत सहजस्वभावको निकाल दीजिये फिर तो सारा मामला बिखर जायगा। मैं केवल सहज ज्ञानानन्द स्वभावमात्र परमात्मतत्त्व हूं। मेरा शरण, मेरा सार, मेरा सर्वस्व मेरा यह सहज स्वरूप है, अन्य कुछ नही है, ऐसी दृढता

पूर्वक श्रद्धान हो तव उसमे धर्मपालन बनेगा। सत्सग ज्ञानार्जन द्वारा इस प्रतीतिको मजबूत वनायें, यही हम लोगोका एक प्रधान कर्तव्य है।

अत्ता कुणदि सहाव तत्थ गदा पोग्गला सभावेंहि।
गच्छंति कम्मभाव अण्णोण्णागाहमवगाढा ॥६५॥

**कार्माण द्रव्यका प्रयोग**—पूर्व गाथामे यह वताया गया था कि कर्म होनेके योग्य पुद्गल इस समस्त लोकमे इस तरह व्यापी है जैसे अञ्जनचूर्णसे भरी हुई डिब्वीमे कालिमा पूर्ण रूपसे व्याप्त है और वह सर्वत्र पड़ी हुई है। यह प्रथम सिद्धान्त सूत्र इसलिए कहा गया है कि उस सिद्धान्तको वतानेके वाद अव यह सुगमतया दर्शाया जा सकता है कि इन भरे हुए कर्मयोग्य पुद्गलोका होता क्या है ? जहाँ ये कर्म पुद्गल पडे है वहाँ ही सर्व जीव है और जहाँ यह ससारी जीव है वहाँ उनसे सम्वधित विस्रसोपचयरूपसे कर्मरूप पुद्गल पडे हुए हैं तथा अन्य भी पुद्गल है। यह जीव केवल अपने भावोका कर्ता है। उन भावोका निमित्त पाकर वहां पर अवस्थित कर्म योग्य पुद्गल अपने ही स्वभावसे वे कर्म अपनी ही प्रकृतिसे कर्मभावको प्राप्त होते है और वे जीवमे अन्योन्यावगाह रूपसे निश्चित हो जाते है।

**कर्मोको खीचकर लाकर वांधनेकी आवश्यकताका अभाव**—कही कोई यह कहे कि यह जीव अपने परिणामोसे कर्मोको खीचता है, इसका अर्थ यह नही है कि अपनेसे बाहर पडे कर्मोको खीचता है, किन्तु अपने ही प्रदेशमे विस्रसोपचयके रूपमे अवस्थित इस कर्म योग्य पुद्गलको कर्मरूप बना लेता है, यह व्यवहारदृष्टिका कथन है, यह उसका भाव है। कदाचित् कोई वाहरके भी कर्मयोग्य पुद्गल अपनी परिणतिसे जैसे स्थानान्तरित होते रहते है, ऐसे ही यह आत्मप्रदेशोंमे आ जाय तो वह भी कर्मरूप हो सकता है, किन्तु यह जीव वाहरसे कर्मोंको लाकर फिर कर्मरूप वनाता हो, ऐसी वात नही है।

**संसारी जीवकी अनादिबन्धनबद्धता**—यह आत्मा ससार अवस्थामे अनादिकालसे बन्धनमे बद्ध है। कोई यह शका करे कि यह जीव तो वडे शुद्ध स्वरूप वाला है। इसने ऐसा क्या अपराध किया कि इसमे कर्म बँध गये ? तो उसका समाधान इतना है कि यह अपराध की शुरुआत किसी क्षणसे नहीं है, किन्तु जवसे जीव है तवसे ही यह अपराध बना हुआ है। जीव है अनादिसे। प्रत्येक सत् अनादिसे है। केवल जीवकी ही क्या वात है ? सभी पदार्थ अनादिसे है। जबसे यह जीव है तवसे ही अपराधमय है। पहिले यह निरपराध हो, पीछे अपराध आया हो, ऐसी बात नही है, क्योंकि यदि यह निरपराध था, धर्म आदिक द्रव्योकी तरह विशुद्ध था तो अपराध आनेका कोई कारण ही नहीं है। क्या ऐसा नहीं होता कि कोई शुरूसे ही ऐसा हो ? और पश्चात् उपायोसे उस दोषको दूर कर दिया जाता हो।

**अनादिबद्धतापर एक दृष्टान्त**—तिलके दानेमे तेल कहांसे आया ? तिलका दाना

निकल चुका, फिर उसमे तेल भरा जाता हो, क्या ऐसा है ? अरे तिलका दाना जबसे बनना शुरू हुआ तबसे ही उसमे किसी न किसी रूपसे तेल भी शुरू है। दाना भी कमजोर है, तेल भी कमजोर है। जब वह दाना पुष्ट होता है तब वह तेल भी पुष्ट होता है। तिलमे तेल कबसे है ? जबसे तिल है, और उस तिलसे तेल जब निकाला गया तो तेल अलग हो गया, तिल अलग हो गया। ऐसे ही इस जीवमे रागादिक विभाव परम्परा और यह द्रव्यकर्मकी परम्परा कबसे है ? जबसे यह जीव है तबसे है, फिर भी उसे ज्ञान और वैराग्यके बलसे बाह्यपदार्थोंसे हटकर केवल निज अन्तस्तत्त्वमे उपयोग जमाये और इस उपयोगकी स्थिरता रखे तो कर्म और रागादिक विभाव दूर किये जा सकते है।

**जीवकी अनादिबद्धताका अन्तःकारण**—यह जीव अनादिसे बन्धनमे बद्ध है। इसका कारण यह है कि यह अपने अस्तित्वका, चैतन्यस्वभावका त्यागी हो रहा है उपयोग द्वारा। जीव अपने स्वभावको कभी त्याग नही सकता। प्रत्येक पदार्थका स्वभाव पदार्थमे शाश्वत होता है। लिये रहो। जब ज्ञानमे नही है कि मेरा स्वरूप तो चैतन्यमात्र है तब तो इसका त्याग हुआ ही समझलो। अपने पारिणामिक शुद्ध चैतन्यस्वभावको तजता हुआ यह जीव अनादि कालके बन्धनसे बद्ध चला आ रहा है और इस बद्धताके कारण अनादिसे ही मोह रागद्वेषके स्नेहसे परिणमता चला आ रहा है। जैसे कहते हैं—चिकने घडेपर पानी नही ठहरता ऐसे ही जो जीव रागद्वेष मोह विभावकी चिकनाईसे चिकने है वहाँ ज्ञान वैराग्यरूपी जल नही ठहरता है। यह जीव ऐसे ही मलिन भावोसे परिणमता चला आ रहा है। वह जब और जिस समय मोह रूप, राग रूप अथवा द्वेषरूप अपने परिणामोको रचता है तब उस समयमे परिणामोको निमित्त मात्र करके जीव प्रदेशोमे परस्पर अवगाहरूपका प्रवेश करके अपनी ही प्रकृतिसे यह पुद्गल कर्मरूपताको प्राप्त हो जाता है। निमित्तनैमित्तिक सम्बन्ध और समग्र वस्तुवोके परिणमनकी स्वतन्त्रता—इन दोनोका यथार्थ परिज्ञान जो करे वही तत्त्व का मर्मज्ञ है। किसी एक पक्षके एकान्तको ही माने और दूसरी दृष्टिके विषयका निषेध करे तो वहाँ मर्म नही पाया जा सकता।

**निश्चय एकान्तमे अनिष्टापत्ति**—एक निश्चयदृष्टिसे निरखनेपर यह विदित होता है कि यह जीव अपनी ही परिणमन शक्तिसे अपने लिए अपनेमे अपने रागादिक परिणमनमे स्वय परिणमता हुआ, स्वतत्र होता हुआ यह रागादिक परिणमनका कर्ता है। जान तो लिया यह, किन्तु इसकी ही हठ हो और यह बात विदित नही हो कि ये रागादिक परिणाम परउपाधिका निमित्त पाकर हुए है। जब तक यह भी श्रद्धा न हो तब तक उन रागादिक परिणामोको छोडनेका उत्साह कैसे जगेगा ? जब यह दृष्टिमे रहता है कि ये रागादिक विभाव परउपाधिका निमित्त पाकर आये है, मेरे घरकी निजी गाठकी वस्तु नही हैं और यह दु.खकारी है तो यह

पुद्गल कर्मके उदयका निमित्त मात्र पाकर जीवमे जीवकी शक्तिमे जीवके लिए जीवरूप भाव को बनाता रहता है। निमित्तनैमित्तिक सम्बध और स्वतन्त्रताका ज्ञान—ये दोनो ज्ञानमे एक साथ बने रहते है। हाँ प्रतिपादन नम्बरवार हो पाता है।

**वस्तुस्वातन्त्र्यकी झाकी**—रसोईघरमे खिचडी बनानेके लिए चूल्हेपर पानीकी बटलोही धर दी, पानी तेज गर्म हो गया, अधन हो गया। आदहन—चारो ओरसे जिसमे दहन आ जाय उसे कहते है अधन। पानी गर्म हो गया, यह पानी आगका सन्निधान पाकर आगका निमित्तमात्र करके अपनी शक्तिसे अपने आपको गर्म कर बैठा। जहाँ उस पानीके परिणमनको निरखते है वहाँ तो यही बात मिलेगी कि यह पानी अपनी शक्तिसे अपने आपमे अपने आपको गर्मरूप कर लेता है, किन्तु ऐसा अपने आपको गर्म बना लेनेका काम परउपाधिके बिना नही कर पा रहा तो अग्निको परउपाधिका मानना आवश्यक हुआ। है उपाधि तिसपर भी यह अग्नि अपनी गर्मी, अपनी पर्याय, अपना गुण अपनेको बाहर निकाल-निकालकर पानीमे फेंकता हो और फिर पानी गर्म हो रहा हो, ऐसी बात नही है।

**अग्निका जलादिमे गमनका अभाव**—खाली चूल्हेमे जितनी लकडी आधा घटा तक जलती है ठीक उतनी ही नाप तौलकी लकडी पानीकी बटलोहीकी चूल्हेमे रखें तब भी जलती है। वह आधा घटेमे जल सकने वाली लकडी पानीकी बटलोही रखनेपर कहो १० ही मिमट मे जल जाय और बटलोही न रखे तो आध घटे तक जलेगी, ऐसा अन्तर देखा है क्या ? यदि यह अग्नि अपनी गर्मी निकालकर इस पानीमे डालकर पानीको गर्म करती होती तो उसका अर्थ यह था कि बजाय आधा घटेके वह १० मिनटमे ही जलकर खाक हो जाती, पर टाइम उतना ही रहता है अग्निका जितना कि बटलोही धरी है तब, नही धरी है तब। और शायद यह भी सम्भव है कि बटलोही धरकर भी ५-७ मिनट और देर तक वह लकडी जले। तो जहाँ यह भी निरखा जा रहा है कि अग्निका निमित्त उपाधि पाकर पानी गर्म हो रहा है वहाँ यह भी निरखा जा रहा है कि अग्निका सब कुछ अग्निमे ही रहता है, अग्निसे बाहर अग्नि की गर्मी निकलकर नही भगती। और वहाँ केवल अग्निको निमित्तमात्र करके यह पानी अपनी शक्तिसे अपनेमे अपनेको गर्मरूप बना लेता है।

**अग्निके प्रसगमे निमित्तनैमित्तिक प्रसार**—यहाँ आप एक शका उठा सकते है कि अग्नि यदि यहाँसे ५-७ हाथ दूरपर है, उसकी गर्मी ५-७ हाथ दूर तक लगती है तो ५-७ हाथ दूर तक तो अग्निने अपनी गर्मी फेंकी या नही। जब होली जैसी आग रहती है तो लग-भग २० हाथ तक गर्मी फेंकती है। तो क्या अग्निने अपनी गर्मी फेंकी नही ? उत्तर यह है कि अग्नि अपनी गर्मी फेकती नही है। कितनी भी अग्नि जल रही हो, अग्नि जितनेमे है उतनेसे बाहर उसकी गर्मी नही फिकती है। होता क्या है कि जैसे अग्निका सन्निधान पाकर

बटलोहीका पानी गर्म हो गया, ऐसे ही अग्निका सन्निधान पाकर उस अग्निके पासके जो और स्कध है उन्हे आप सूक्ष्म कह लो, क्योकि आँखोसे दिखते नही है अथवा बड़े बडे नही दिखते, पर है स्थूल वे सब। तो अग्निका सन्निधान पाकर अग्निके निकटके स्कध गर्म हो गए। वे स्कध अपने आपके उपादानसे गर्म हुए है और उनका निमित्त पाकर निकटके स्कध गर्म हो गए, यो गर्म होते-होते ये १०-२० हाथ दूर तकके भी स्कध गर्म हो जाते है।

**शब्दपरिणमनसे स्वातन्त्र्यकी झांकी**—जैसे ये आवाजके तरग, ये शब्द वहीके वही आपके कानमे नही आ रहे जो हम मुखसे बोल रहे है, क्योकि जो हम शब्द बोल रहे है वे शब्द यदि किसी एक महाशयके कानोमे पहुच जाये तो बाकी पचासो महाशय तो बिना सुने ही बैठे रहेगे। आपके शब्द केवल एक व्यक्तिके कानमे चले गए, बाकी लोग क्या करे ? अरे ये शब्द सिर्फ एक ही दिशाको जाते, आपके आगे पीछे सभी तरफ बैठे हुए लोग ये निकले हुए शब्द कैसे सुन लेते है ? ये निकले हुए शब्द सिर्फ किसी एक व्यक्तिके पास नही पहुचते। इस लोकमे सर्वत्र भाषावर्गणायें भरी है और जब शब्द बोले जाते है तो उन शब्दोका निमित्त पाकर पासकी भाषावर्गणायें भी उसरूप परिणम जाती है। ये भाषावर्गणायें हम आप सभीके चारो ओर भरी पडी है। जो भी शब्द बोले गए है वे उनका सन्निधान पाकर ये भाषावर्गणायें उन शब्दोरूप परिणम जाते है और सब लोग उनको सुन लेते है। यहाँपर भी निमित्तनैमित्तिक सम्बध और वस्तुकी स्वतत्रता—इन दोनोका परिज्ञान एक साथ कर लिया जाता है।

**निमित्तनैमित्तिक सम्बंध और स्वतंत्रकर्तृत्वका अविरोध**—एक ही घटना क्या, सारी घटनाएँ ऐसी ही हो रही है। जो घटनाएँ स्वभावके विरुद्ध है उन सब घटनावोकी यही पद्धति है। चाहे वे पुद्गलकी घटनाएँ हो, चाहे जीवकी घटनाएँ हो, पर उपाधिको निमित्तमात्र करके प्रत्येक पदार्थ अपनी ही उपादान शक्तिसे स्वय स्वतत्र होता हुआ उन घटनावोरूप परिणम लेता है। यहाँ इस ही सिद्धान्तको प्रसगमे घटाते हुए बता रहे है कि यह जीव तो अपने भावो का कर्ता है और उस सम्वधमे आत्मा शरीरके ही अवगाह क्षेत्रमे अवस्थित कार्माणवर्गणाके योग्य पुद्गल स्कध अपने ही उपादान कारणसे कर्म पर्यायरूप परिणमन लेता है। ऐसा निमित्त-नैमित्तिक सम्बध और कर्मका कर्ममे स्वतत्र कर्तृत्व जीवमे जीवका स्वतत्र कर्तृत्व—ये सब निर्विरोध सिद्ध हो जाते है, यह बात शकाके उत्तरमे कही जा रही है। जब यह शका उठायी गयी थी कि जब कर्म कर्मका कर्ता है, आत्मा आत्माका कर्ता है तो कर्मका फल आत्मा कैसे भोग सकता है और ये कर्म आत्माको फल कैसे दे सकते है। इस सम्बधमे सिद्धान्तसूत्र कहा जा रहा है। अब इसके आगेकी बात अगली गाथामे कही जायगी।

जह पोग्गलदव्वाण बहुप्पयारेहि खधणिव्वत्ती।
अकदा परेहि दिट्ठा तह कम्माण वियाणाहि ॥६६॥

**कर्मोकी आठ मूल प्रकृतियां**—जीवके साथ बन्धनको प्राप्त हुए कर्ममे कितनी विचित्रता होती है, जिसका वर्णन किया जाना अशक्य है, फिर भी थोडा दिग्दर्शन करनेके लिए कुछ बताया गया है। ये कर्म ८ प्रकारकी प्रकृति वाले है, कोई ज्ञानका आवरण करने वाले है, कोई दर्शनका आवरण करते है, कोई सुख दु खके कारण है। कोई श्रद्धा और चारित्रको बिगाडने वाले है, कोई शरीरमे रोकते है, कोई शरीरकी रचनाके कारण है, कोई ऊँच नीचके व्यवहारके हेतुभूत है, और कोई अभीष्ट विषयमे विघ्न डालने वाले है।

**कर्मप्रकृतियोकी विविधता**—ये प्रकृतियाँ ८ कही है, किन्तु ८ ही न जानना। जैसे ज्ञानावरणमे ५ प्रकारके ज्ञानको ढाकनेकी प्रकृतियाँ है, वहाँ भी केवल ५ न जानो, मतिज्ञान के ३३६ भेद है। इन ३३६ प्रकारसे होने वाले ज्ञानोपर ये आवरण करते है। यो ३३६ प्रकृतियाँ हुई और मतिज्ञानकी ३३६ ही प्रकृतियाँ न जानो, किन्तु जितने पदार्थोंका ज्ञान किया जा सकता है और न हो तो उतने मतिज्ञानावरण है। भटज्ञानावरण, पटज्ञानावरण, स्वानुभूत्यावरण आदि अनेक प्रकारके होते है। जितने मतिज्ञान हो सकते है उतने ज्ञानावरण नाम लेते जावो। तब समझ लीजिए श्रुतज्ञानावरण कितने है? अवधिज्ञानावरण, मन पर्यय-ज्ञानावरण, केवलज्ञानावरण कितने है? कितनी विचित्रता है? ऐसे ही ऐसे सभी कर्मोंमे जानना। यह तो हुई प्रकृतिकी बात।

**कर्मस्थिति व अनुभागोकी विविधता**—स्थितिकी विचित्रता देखो—कौन कर्म अधिकसे अधिक कितने काल तक बन्धनमे रह सकता है? जघन्यमे कितना और मध्यममे कितना? स्थितियोकी विचित्रता देखो, अनुभागोकी विचित्रता देखो। कमसे कम कोई एक अनुभाग रहता है, फलदानकी शक्ति, जिसका कुछ व्यक्त असर भी नही हो पाया और है शक्ति अनुभाग और अधिकसे अधिक इतना अनुभाग है कि यह जीव जड सरीखा अचेतन हो जाय और अनुभागकी डिग्रियाँ कितनी है? इसमे इसीसे अन्दाज कर लो, जैसे कोई ज्ञानी जीव किसी कर्म प्रकृतिकी स्थितिका खडन कर रहा है। मानो किसी कर्मकी १० करोड वर्षकी स्थिति काटना है तो उसमे जो उद्यम होगा तो ऐसा अन्दाज लगा लो कि मानो १ दिनमे करोड समय होते है। होते तो असख्यात है पर मान लो। अब करोड समयकी स्थितिको तोडना है तो उस तोडते हुएके प्रसगमे यह पद्धति बनती है कि मानो १० लाख अनुभागकी डिग्रियाँ खतम हो तब एक समयकी स्थिति खतम होनेका मौका मिलता है। यह बात ऐसी अदाज करानेके लिए कही जा रही है कि स्थितियोमे जितना मालूम होता है उनसे अनन्त-गुणाफल देने की डिग्रियाँ होती हैं। अनुभागकी विचित्रता देखो।

**निषेकोकी विविध पिण्डरूपता**—निषेकोकी विचित्रता देखो—कर्म बधते है—मानो एक समयमे ६३०० परमाणु बधे कर्मोंके। माननेकी बात है, बधते तो अनत है। उन ६३००

परमाणुवोकी स्थिति मान लो ६४ समय हुए तो १६ समय तक तो वे कर्म उदयमे आ नही सकते। यह आबाधाकाल है। अब उन ४८ समयोमे पहिले समयमे आने वाले प्रथम निषेक के परमाणु मान लो ५१२ आये तो दूसरे समयकी स्थितिके निषेक आयेंगे ४८०, तीसरे समयमे उससे भी ३२ कम, इस तरह ८ समयोमे ३२ कम लेते जाइए। जब ८ वा समय आयगा तो १६, १६ कम चलेंगे। ऐसे ८ × ६ = ४८ मे ८ गुणहानि हानि हुई और नाना गुणहानि हुई। तो अन्तमे कितना समय मिला उदयमे आनेके लिए? अन्तिम ८ समय के परमाणुवोका जोड है १०० और एक एक कम हो गये तो अन्तमे कितने हो गये? बिल्कुल थोडे परमाणु आये, लेकिन जो अधिक परमाणु उदयमे आये उनमे फल देनेकी शक्ति कम है और जो निषेक कम परमाणुवोका बना, उसमे उन ५१२ वालोसे कई गुणी अनुभाग शक्ति है। आज विज्ञान सिद्धान्त भी यही कहता है कि जितना छोटा एटम बनेगा उतनी शक्ति बढेगी। कैसी कैसी विचित्रताए है और शरीर-रचनाको देखकर लोगोकी आदत चाल-चलन व्यवहार इच्छा निरखकर यह बात अधिक स्पष्ट हो जाती है कि कर्म भी कितने विचित्र हुआ करते है? इतनी विचित्रता कर्मोंमे किसने उत्पन्न की है? इस आशकाका उत्तर इस गाथामे किया गया है।

**अकृत रचना**—जिस प्रकार बहुतसे पुद्गलद्रव्योका बहुत प्रकारसे जो उनकी रचना हो रही है वह किसी भी परके द्वारा नही की हुई देखी गई है, इसी प्रकार कर्मोकी भी बात जानना। करना किसका नाम है? जीवने भाव किया। उन विभावोका निमित्त पाकर कार्माण वर्गणा यदि कर्मरूप बन गईं तो इसमे करना क्या हुआ? जीवने उनमे क्या किया? वे हो गईं निमित्त पाकर स्वय कर्मरूप। यह बात यहाँ भी घटा लो। कुम्हारने घडा बनाया, कुम्हार जीव कितना है भीतर निरखो। उस जीवने इच्छा की, और अपने प्रदेशोमे इच्छाके अनुकूल योग हलन-चलन किया, इतने तक ही तो वह करने वाला हुआ, इसके आगे कुछ नही किया। अब ऐसा यहाँ हो बैठा तो ऐसा ही निमित्तनैमित्तिक सम्बध है कि शरीर भी हिल उठा और उस अनुकूल फिर उस प्रसगमे फसी हुई मिट्टी भी घडेरूप परिणम गई। कुम्हारने वहाँ क्या किया? जीवकी भीतरकी रचना निरखकर सोचियेगा सब। कोई लोग विवाह-बारातमे फटाका छुडवाते है। उस फटाकामे ऊपरी हिस्सेमे फटाका घालने वालेने आग धर दी, इतना भर ही उसने किया, वस्तुतः उसने इतना भी नही किया, पर व्यवहारसे मान लो कि उसने आग धर दी, इसके बाद फिर उस फटाकेका जो कुछ भी हुआ वह फटाका घालने वाले पुरुषने नही किया, वह फटाका अपने आप ही चल गया। वह घालने वाला पुरुष उस फटाकेसे चिपककर फोडता हो, ऐसा नही है।

**अन्यके द्वारा परमे अकर्तृत्व**—भैया! सभी बातोमे घटा लो, आप हम किन्ही भी

बाहरी पदार्थोंमे कुछ नही करते, पर मान रखा है सब कुछ कि यह मैंने किया, इसने किया। इस ही विकल्पका तो सारा विवाद है परस्परका। घरमे, समाजमे, देशमे, दुनियामे मैंने किया, इसने किया, इसी बातका सारा विवाद है, और किया कुछ नही है। बात कुछ नही है और झगडा इतना बढ गया है। अच्छा यही देख लो अपनी सृष्टिमे, इस जीवको बडे विचित्र विचित्र शरीर मिलते रहते है। मगरमच्छ, केचुवा, हाथी, घोडा, कीट, पतिंगे, न जाने किस-किस तरह के विचित्र शरीर इस जीवके है ? इन विचित्र शरीरोको किसने बनाया, जीवने क्या किया, जरा भीतरी दृष्टिसे इसपर विचार तो कीजिए। जीवने कुछ नही किया। उसने तो केवल मिथ्याभाव किया, परको यह मैं हू, इतना माननेका भाव किया।

**भावात्मक अपराध**—क्यो जी, परधनके प्रति यह मेरा है ऐसा मनमे कोई माने और आपकी चीज न छीने, आपको न छेडे तो आप उसे बडा अपराधी तो नही मानते। विकल्प कर रहा है, सोच रहा है सोचने दो। आपकी चीज छीने झपटे तो आप उसे डाटेगे। लेकिन यहाँ तो देखो—केवल भाव ही किया और कुछ किया नही, न कर सके, लेकिन दण्ड इतना मिला है कि ऐसे विचित्र शरीरोमे फसना पडा है, और इतना ही नही, शरीरोको छोड-छोड-कर विचित्र नये-नये शरीरोको धारण करता रहेगा, यह कितना बडा झगडा है ? लोग तो हवेली बन गई, बढिया आँगन बन गया, बैठक बन गयी, तो बडा सन्तोष मानते है, अब हमने सब कुछ कर लिया, अब हम निरापद हो गये। अरे यह शरीरोंके मिलते रहनेका झगडा तो अभी लगा हुआ है। अभी खैर नही है। चाहे महल बनवा लो, चाहे बडे-बडे मिल कार-खाने खोल लो, पर अभी खैर नही है। इतना बडा झगडा, इतनी बडी विपदा इस जीवपर पडी हुई है केवल एक मिथ्या कल्पनायें बनानेके अपराधमे।

**भावापराधका कठोर दण्ड**—कोई न कुछ सा अपराध करे और उसे आप दड दे दे तो लोग आपका नाम धरते है, न कुछ सी बात पर इसे पीट दिया, यह कितना बडा आपने अन्याय किया, आप बडे जालिम हो, यो धिक्कार देते है और यहाँ तो किसीने कुछ छीना नही, कुछ नही किया, अपने ही भीतरमे ऐसा भाव होने लगा कि यह शरीर मैं हू, इतनी सी बातका इतना कठोर दड मिला कि इस लोकमे कोई प्रदेश ऐसा नही बचा जहाँ यह जीव अनन्त बार पैदा न हो चुका हो ? तब समझ लीजिए कि यह छोटासा अपराध नही है, यह सर्वाधिक महान अपराध है इस जीवके क्लेशके लिए। परद्रव्योको ऐसा स्वीकार करना कि यह मैं हू, लो यही महान अपराध हो गया। जिसके फलमे यह महती विपदा भोगनी पडी है, कहा सन्तोष करते हो ? किस कार्यकी सिद्धिमे तुम सन्तुष्ट होकर अपनेको कृतार्थ मानते हो ? निजस्वरूपकी सुध न हो, दृष्टि न हो तो सब बेकार जीवन है।

**कर्मोंकी प्राकृतिक विचित्रता व एक दृष्टान्त**—यह कर्मोंकी विचित्रता न किसी दूसरे

जीवने की और न खुद मैने किया। जो मुझमे बँधे हुए कर्म है उनकी विचित्रता मैने उत्पन्न नही की। मुझे तो इनका पता भी नही रहता, मुझे तो ये दिखते भी नही। हा आगमबलसे हम आपने जान लिया है, पर जब आगम न हुवा था तबकी बात सोचो। कुछ कर्मोंकी बात जानते थे क्या? हम उनमे कुछ नही करते, वे होते है अपने आप। हा हम निमित्त अवश्य है। जैसे सध्या कालके समय अथवा प्रात काल चन्द्र अथवा सूर्यका सन्निधान पाकर बादल लाल पीले हो जाते है तो वह ललाई किसने किया? न इन्द्र आकर करने गया, न कोई राजा करने गया, न सूर्य, चन्द्र आदि करने गये, वह बिम्ब तो अचेतनकी भाति है, किसी परद्रव्यमे कुछ बात करनेका जिनमे आशय नही बन रहा वे तो अचेतनकी तरह है। भले ही एक इन्द्रिय जीव है ये चमकीले पृथ्वीकाय, एकेन्द्रियका जिसके लिए है उसके लिए है। यह विचित्र बादल की ललाई किसीकी बनाई हुई नही है, यह तो किसी दूसरेका योग्य निमित्त पाकर अपने आप हुई है अथवा बरसातके दिनोमे कभी-कभी बादलपर अर्द्धवृत्ताकार इन्द्रधनुष बन जाता है। उसमे कैसे सीमित रग आ जाते है, यह सब किसने किया? योग्य वातावरण पाकर स्वयमेव उसरूप परिणम गया ना।

**प्राकृतिक विचित्रतापर अन्य दृष्टान्त**—और भी देख लीजिए भैया! देहरादून मसूरी के पासकी जो बरसाती नदियाँ है उनमे कैसे विचित्र गोल-मटोल बढिया आकारके पत्थर है? उनको किसने बनाया? अरे योग्य सन्निधान होनेपर वे स्वय उस आकारमे परिणम गये। किसी ने प्रोग्राम रचा हो उनके बनानेका और फिर बनाया हो, ऐसा तो नही है। उन पत्थरोमे वह विचित्रता तो अपने आप आयी। तो जैसे ये अनेक पुद्गल स्कध अन्य कर्ताकी अपेक्षा बिना स्वय उत्पन्न हो गए है, निमित्तके सन्निधानकी बात बराबर है, पर जो परिणाम है उसके भीतरकी बात तो निरखो। निमित्तभूत पदार्थोंने स्वय अपना परिणमन तो नही किया। तो जैसे ये अनेक पुद्गलस्कधके विकल्प भेदप्रकार अन्य कर्तासे निरपेक्ष होकर, अन्य कर्ताके बिना उत्पन्न हो जाते है इस ही प्रकार योग्य जीवपरिणामका सन्निधान पाने पर ये कार्माण, ये ज्ञानावरण दर्शनावरण आदिक बहुत प्रकारोके कर्म बिना अन्य कर्ताके अर्थात् स्वय उपादान कर्तासे ही ये सब कर्म स्वय उत्पन्न हो जाते है।

**तत्त्वज्ञान**—भैया! वस्तुगत सीमाकी दृष्टि बन जाना यही तो तत्त्वज्ञान है। किसी भी परिस्थितिमे आप कही कुछ भी बाहरमे परिणाम नही करते है, अपने जीव तत्त्वको सभालो और उस ही को निरखकर देख लो, मै किसी भी परमे कुछ करता हू क्या? केवल विकल्प इच्छा योग करता हू। हम योग और उपयोगके कर्ता है, इससे आगे जो कुछ होता है अपने आप होता है। हाँ इसमे निमित्त जीवका मिथ्यात्व रागादिक परिणाम है और ये मिथ्यात्व रागादिक परिणाम जीवमे जीवके उपादानसे हुए है। ये हुए है इस ही स्थितिमें

कि यह जीव निज कारणसमयसारकी दृष्टिसे रहित है, इसके अपने सहजस्वभावका श्रद्धान नही है, प्रतिभासात्मक सच्चिदानन्दस्वभावका इस जीवको ज्ञान नही है, इस कारण जीवमे मिथ्यात्व रागादिक परिणाम उपजते रहे आये है। अब उनका तो पाया निमित्तमात्र और यहाँ कार्माण वर्गणाये योग्य पुद्गल स्वय कर्मरूप बनी तो उपादान जीवने नही किया। जीव उन कर्मोरूप नही परिणमा और यह उन परिणामोका निमित्त पाकर मूलभेद उत्तरभेद नाना प्रकृतियोमे ये कर्म परिणम गये है।

**चेष्टाओमे अकर्तृत्व**—वस्तुस्वातन्त्र्य व निमित्तनैमित्तिक सम्बधकी पद्धतिकी बात अपनी हर एक बातमे घटाते भी जाइये। यह तो कर्मोकी बात कही। हाथ उठाना, हाथ जोडना, अगुली मटकना, जिह्वा, ओठ चलाना, पलक उठाना, गिराना, कुछ भी तो चेष्टा यह जीव नही किया करता। जीव तो अत निर्दोष केवलज्ञान इच्छा और योग प्रयत्न करता है। वह प्रयत्न भी अपने प्रदेशोमे चलने चलानेरूप क्रिया। इस जीवको चाहे उपचारसे कर्ता कह लीजिए, पर इसने निजस्वरूपसे बाहर कुछ नही किया। और देखो सिस्टेमेटिक हाथ पैर हिलते, सारी बातें ढगसे हो रही है, पर जीव यह कुछ नही कर रहा है। केवल जीवके भावो का निमित्त पाकर यह सब स्वय हो रहा है। ऐसे इस जीवकी भीतरकी रचनाको ज्ञानी सत यहा बतला रहे है कि कर्मोकी यह सारी विचित्रता जीवके भावकर्मसे स्वय हुई है।

जीवा पोग्गलकाया अण्णोण्णागाढगहणपडिबद्धा।
काले विजुज्जमाणा सुहदुक्ख दिति भुजति ॥६७॥

**भोक्तृत्व अन्तराधिकार**—निकटपूर्वमे यह आशका की गयी थी कि कर्म यदि कर्मको करते है और आत्मा आत्माको ही करता है तो कर्म उसे फल कैसे देता है, और आत्मा कर्म का फल कैसे भोगता है? इस आशकामे दो भाग है—एक कर्तृत्वके विषयमे शका और एक भोक्तृत्वके विषयमे शका। कर्तृत्व सम्बधी शकाका समाधान कर दिया गया है और भोक्तृत्व-सम्बधी शकाका समाधान किया जा रहा है अथवा इस ग्रथमे पूर्वरगके बाद एक अधिकार-सूचक गाथा कही गयी थी कि यह जीव है, चेतयिता है, उपयोगविशेषित है, कर्ता है, भोक्ता है, प्रभु है, कर्मसयुक्त है आदि। उन अधिकारोमे कर्तृत्व अधिकार तो यहा समाप्त किया गया है, अब भोक्तृत्व अधिकारकी बात कह रहे है।

**व्यवहारका अविरोध**—इस गाथामे यह बात दिखायी है कि निश्चयदृष्टिसे जीव जीव का कर्ता है और कर्म कर्मका कर्ता है, फिर भी व्यवहारसे जीव कर्मप्रदत्त फलका भोक्ता होता है, इस बातका विरोध नही है। जीव और पुद्गलकाय, जीव और कर्ममे अन्योन्यावगाहग्रहणसे प्रतिबद्ध है अर्थात् इनका परस्परमे एक क्षेत्रावगाह और निमित्तनैमित्तिक बन्धन है। जब ये कर्म अपने समयपर विमुक्त होते है तो सुख दुःखको देते है और आत्मा सुख दुःखको भोगता

है। निश्चयदृष्टि और व्यवहारदृष्टिके कथनका क्या अंतर है ? इसको जरा एक दृष्टांतसे सुनिये।

**नीलरंग व भीतका सम्बंधव्यवहार**—यह भीत नीले रगसे पुती हुई है। लोग क्या कहते है कि इस नीले रगने भीतको नीला कर दिया, पर यथार्थतया यह तो बतावो कि नीले रगमे नीले रगने वह नीला रग किया या भीतमे ? नीला रग जो पहिले डिब्बीमे एक ढेलेके रूपमे था अथवा एक पाउडरके रूपमे था, अब वह नीला रग एक बहुत पानीमे आकर उस पानीका निमित्त पाकर और कूची वगैरा साधनोका निमित्त पाकर वही रग जो ढेलेके रूपमे था वह अत्यन्त पतला बनकर इतनेमे फैल गया। इस नीले रगने भीतको नीला नही किया। इस रगके भीतर भीत तो वहीकी वही है। इस रगने रगको ही नीले विस्तारमे फैला दिया, लेकिन व्यवहारदृष्टिसे तो यह कहा जा रहा है और लोग इसे बहुत ठीक मानते है कि हाँ इस नीले रगने सारी भीतको नीला बना दिया। क्या किया इस नीले रगने ? नीले रगको नीला किया, इस बानका विश्लेषण यदि करायें तो कुछ थोडासा कठिन पडता है।

**नीलका नीलमे सर्वस्व**—नीलेने नीलेको नीला किया, तो वह नीला दूसरा कुछ है क्या जिसको नीला किया और वह नीला दूसरा दूसरा कुछ है क्या, जिसने नीला किया। कोई अन्य चीज है क्या ? नही है। यह नीला रंग किसका है ? लोग कहेगे कि यह भीतका है नीला रग। क्या यह भीतका है नीला रग ? यह तो नीले रगका नीलापन है, भीतका नही है, वह नीलापन उसी नीले रगका है। इस नीले रगने अपनेको भी कुछ नही किया। यह था पहिले और भाँति, पर्यायरूपसे अब हो गया और भाँति।

**अन्यका अन्यपर मोहपरिणमनका अभाव**—अब जरा और उतरकर देखो। लोग कहते है कि इसने अपने पुत्रपर बडा मोह कर रक्खा है। क्या इस पिताके जीवमे ऐसी सामर्थ्य है कि वह इस दूसरे जीवपर मोह कर सके। किसी भी वस्तुकी कोई भी परिणति उस वस्तुके प्रदेशके बाहर त्रिकाल भी नही हो सकती। यह एक अमिट सिद्धान्त है। कही घटा लो। यह पिताका जीव जितना है। विस्तारमे उस जीवमे जो भी तरग उठेगी वह तरग उन प्रदेशोमे ही उठेगी। इसका मोहरूप परिणमन होता है तो इसके प्रदेशोमे वह मोहरूप परिणमन होता है। तब इसने अपने आपमे मोहरूप परिणामको किया और भोगा। दूसरे जीवपर मोह नही किया, न दूसरे जीवपर मोह भोगा। किन्तु कोई पूछे कि जीव तो न्यारे सभी है। इसी जीवके बारेमे इसी पुत्रके सम्बधमे अपना मोह किया, इस प्रकारका व्यवहार क्यो बना ? अन्य जीव पर क्यो व्यवहार नही बना ? उसका कारण यह है कि इस पिताके जीवके मोहरूप परिणामका आश्रयभूत यह पुत्र जीव है, इसलिये यह व्यवहार बन उठा कि इसने पुत्रपर मोह किया। कोई किसीपर मोह नही कर सकता, न प्रेम कर सकता, न द्वेष कर सकता। जो कोई जो कुछ कर रहा है अपने आपमे विकार परिणाम कर रहा है। पर मेरा जो आश्रयभूत है, जिस पर-

को विषयमे लेकर यह मोहपरिणामकी तरग उठती है, उपचार उसीपर किया जाता है कि इसने इसपर मोह किया। निश्चयसे बात ऐसी है और ऐसी ही स्वतन्त्रता कर्मकी कर्मरूप परिणमनमे है। यहाँपर निमित्तकी बात बराबर मानकर भी अतः की बात निरखनेपर अतः के नाते ही पूरे जोरसे निरखा जाय तो बात सम्मत हो जाती है।

**अन्तः स्पष्ट निर्णय**—भैया! अन्य धर्मका विरोध करके देखनेपर भी बात ठीक नही जमती और जिस दृष्टिसे देख रहे हैं, उस दृष्टिका जोर न देकर भीतरमे सशक होकर कि वह भी तो एक दृष्टि है, हम ऐसा जाननेसे कुछ रुकें, इसमे भी ज्ञानकी दृढता नही आती। हम दाहिने तरफकी भीतको देखें तो दाहिने तरफकी ही सारी बातें नजरमे आयेगी ना? और कोई ऐसी शका करे कि दाहिनी भीत ही क्यो देख रहे, यह भी तो है, अरे है ठीक है, उसे जान लिया, समझ लिया, हमको यहाँके देखनेकी अभिरुचि है। कितना अच्छा रग पुता है, कितने अच्छे चित्र लगे हैं तो हम इनको देख रहे है। पर, दृष्टिमे शका रखना और परकी दृष्टिका विरोध करना—ये दोनो तत्त्वज्ञानके बाधक है। तो यह जीव और पुद्गलकाय निश्चयदृष्टिसे अपने आपमे अपना ही परिणमन करता है, फिर भी व्यवहारदृष्टिसे देखा जाय तो यह अन्योन्यावगाहसे प्रतिबद्ध है, यह उस बन्धनमे है और जब यह पुद्गलकाय अपना समय पाकर वियुक्त होगा, निकलेगा, उदित होगा, तो यह सुख दुःखको देता है और आत्मा कर्मोंका फल प्राप्त करता है।

**जीव और कर्मका परस्पर अवगाह व बन्धन**—जीवमे मोह रागद्वेपका चिकनापन है और पुद्गल स्कधोमे भी स्वभावत स्निग्ध गुण है। यह केवल एक किसी नातेके साथ समझाने के लिए कहा गया है। कही यह बात नही है कि कर्म वर्गणाके स्निग्ध गुणके कारण जीवमे कर्मबन्ध हुआ। उनका कर्मोंकी स्निग्धताका निमित्तनैमित्तिक सम्बध नही है। वहाँ तो जीव परिणामका और उस वर्गणामे अन्त रहने वाली योग्यताका निमित्तनैमित्तिक सम्बध है, लेकिन एक बात प्रसिद्ध है व्यवहारमे—देखे हुए पुद्गल स्कधोंके बन्धनमे यह चिकना, रूखा गुणके कारण बँध जाता है, तो उस बन्धनको अलकार रूपमे भी समझनेके लिए यह कहा जाता है कि जीवमे भी द्वेपका रूखापन भरा है, रागकी चिकनाई भरी है और इस पुद्गलमे भी रूखापन और चिकनाई स्पष्ट है। लो यो बन जाता है, यह अलकारिक कथन है। तात्पर्य यह लेना कि मोह रागद्वेप विभाव परिणामोका निमित्त पाकर ये कार्माणवर्गणायें कर्मरूप हो जाती है। जैसे कि ये परमाणु परस्पर एक दूसरेमे अवगाहरूपमे प्रतिबद्ध है ऐसे ही यह जीव और कर्म परस्परमे एक दूसरेके अवगाह रूपसे प्रतिबद्ध है।

**कर्मफलोपभोग**—जब ये बद्ध कर्म जीवसे वियुक्त होते है अर्थात् जीव प्रदेशमे से ये कर्म उदित होते हैं, निकलते है तो इन कार्माणद्रव्योका कर्मत्व दूर होता है तो ये कर्म कहलाते

है उदित प्रच्यवमान । उदयमे आकर निकले हुए ये कर्मप्रच्यवमान और-और प्रकारसे भी होते है। निर्जराके रूपसे प्रच्यवमान और यही है उदितरूपसे प्रच्यवमान। तो जब उदयमे आकर ये निकलते है तो निश्चयसे यह जीव सुख दुःखरूप अपने आत्माको भटकाने वाला होता है और व्यवहारसे इष्ट अनिष्ट विषयका निमित्तमात्र होनेसे कहा जाता है कि ये पुद्गल वर्गणायें इस जीवको सुख दु खरूप फल दिया करती हैं। निमित्तनैमित्तिकताके कारण पदार्थमे एकका दूसरेमे कर्तृत्व भोक्तृत्व स्वामित्व आदि सम्बध बताया जाता है, वह सब उपचार कथन है। अब कर्म कर्मरूप परिणमते है निश्चयसे ऐसा होनेपर भी उस सम्बधमे जैसे कर्तृत्वकी बात कही थी कि जीव उनका कर्ता है इसी तरहसे यहाँ भी बात लो कि कर्म जीवको फल देते है, जीव कर्मके फलको भोगते है। जिस निमित्तसे फल मिला उस निमित्तपर यह व्यवहार किया जाता कि उसने फल दिया।

**उपादानोपादेय भाव व निमित्तनैमित्तिक सम्बंध**--गाली देने वालेने दूसरे पुरुषको यदि क्रोध उत्पन्न कर दिया तो यह उपचार कथन है कि इस गाली देने वालेने इस जीवको क्रोध उत्पन्न कर दिया। वस्तुत' बात ऐसी नही है। उस क्रोधीने अपनी क्रोधपर्यायमे अपनेको ही क्रोधी बनाया, ऐसे ही कर्मोंके उदयका निमित्त पाकर जीवने जो सुख दु ख आदिक फल भोगा है उसमे ऐसा उपचार किया जाता है कि कर्मने जीवको फल दिया है। निमित्तनैमित्तिक सम्बधको कोई खण्डित नही कर सकता। और फिर भी प्रत्येक उपादान अपने आपके स्वरूप मे अपनी योग्यतासे परिणमते है, इसका भी कोई खण्डन नही कर सकता है, और इस निर्णय मे फिर यह बात घटित हो जाती है कि जीवने जीवको ही किया और जीवने कर्मको किया। कर्मने कर्मको किया, कर्मने जीवको फल भी दिया। ये दोनो बाते जिस विशाल ज्ञानमे विरोध को प्राप्त नही होती है वह एक स्याद्वादकी कृपासे ही विशाल ज्ञान प्राप्त होता है।

**सुख दुःखकी विकाररूपता**—इस जीवमे जो सुख दु.ख परिणाम होता है ये दोनोके दोनो विकार है, इनमे से सुख उपादेय है और दु ख हेय है, ऐसा निर्णय न करो, ये सुख दु ख दोनो ही हेय है। ससारके सुख आकुलता बिना नही भोगे जाते है। निराकुलता रूप तो एक आत्मीय सहज आनन्द है। उससे विपरीत आकुलताके उत्पादक ये हर्ष विषादरूप बाह्य इष्ट अनिष्ट विषयोकी प्रीति रूप जिसका विपरीत रस है, आत्मीय शान्तिसे विरुद्ध जिसका रस है, ऐसे सासारिक सुख दु ख यह जीव अपने स्वरूपकी दृष्टि पाये बिना भोगता चला आ रहा है।

**आत्मवैभव**—सबमे उत्कृष्ट वैभव क्या है ? आत्मदृष्टि। इसके मुकाबले बाहरमे कुछ और भी वैभव है क्या ? एक अपना साहसपूर्वक निर्णय कीजिए। जहाँ अपना उपयोग ... विश्राम को प्राप्त होता है वही तो एक सर्वोत्कृष्ट ग्रहण करनेकी चीज है। बाह्य वैभव जड़

सम्पदा ये सब पौद्गलिक ठाट-बाट इनमे फसकर इस जीवको चैन मिलती हो तो अपने अनुभवसे सोचो। और कभी कुछ थोडी बहुत चैन मिले तो समझिये कि बहुत बडे क्लेशसे हटकर कुछ कम क्लेशमे आये है। वस्तुत वह चैन नही है। जैसे किसीको बहुत बुखार हो, मान लो १०४ डिग्री बुखार है और उतरकर १०० डिग्री बुखार रह जाय तो वह कहता है कि अब मुझे चैन है। वस्तुत चैन नही है, अभी तो दो डिग्री बुखार है, पर वह कहता है कि अब हम चैनमे है। इस ही प्रकार ये ससारके जीव विपयोकी लालसासे दु खी होते जा रहे है। कदाचित् कोई किसी विपयमे लालसा कम हुई तो उस प्रसगमे यह व्यवहार किया जाता है कि मुझे कुछ शान्ति मिली है। वस्तुतः शान्ति तब ही है जब इच्छावोका अभाव हो जाय। ये इच्छाये इस जीवको चैन नही उत्पन्न करने देती है। किसी समय किसी क्षण इन विकारोसे उपेक्षा भाव कर देवे और उस उपेक्षा भावके कारण अपने आपके स्वरूपकी स्मृति जगे, जगेगी ही तो उस स्वरूपके अनुभवमे जो आनन्द उत्पन्न होता है वास्तविक आनन्द वह है।

**अन्त कल्याण**—अब यदि आप गृहस्थीके जालमे फसे है तो लोगोकी जानमे तुम फसे ही बने रहो, नही तो लोग तग करेंगे। कोई ऐसा उपाय रचेंगे लोग कि वे आपको हैरान करेंगे। तो तुम सब लोगोकी जानमे फसे तो बने रहो, लेकिन भीतरमे गुप्त होकर अपना काम कर जावो। इसी उपायमे खैर है और उपायोमे तो विपत्ति है। दूसरा उपाय करना हो तो फिर एकदम प्रकट चौडेमे आकर करो, गृहस्थीमे रहकर और बडी ऊची विरागताकी बाते, परिवारके लोगोको जनाये तो घरके लोग तो यही समझेंगे कि ऐसा कहनेकी इनकी आदत है, है कुछ नही। और इससे लाभ क्या? अपना काम अपनी समझमे गुप्तरूप से ही अपने अन्तरङ्गमे करते जाइये। इसे कौन रोकता है? अभेदभासना, स्वरूपदृष्टि सब कुछ उत्सुकता बनाये रहे और इस ही ओर अपना कदम बढाते रहे, बाहरके जीवोमे अधिक पडनेसे कुछ लाभ नही है। यह जीव अपने कियेका फल स्वय भोगता है और जिस प्रकार कर्मोका उदय हुआ है उस अनुरूप भोगता है। व्यवहारसे यह जीव कर्मफलको भोगता है, निश्चयसे अपने परिणामोको भोगता है। भोगनेके सम्बधमे दोनो दृष्टियोसे यह निर्णय बनाइये और विभावफल भोगनेसे बचनेका अन्तरङ्ग पुरुषार्थ कीजिए।

तम्हा कम्म कत्ता भावेण हि सजुदोध जीवस्स।
भोत्ता दु हवदि जीवो चेदगभावेण कम्मफल ॥६८॥

**कर्तृत्व व भोक्तृत्वके व्याख्यानका उपसंहार**—जीव किसका कर्ता है और किसका भोक्ता है—इन दोनो विपयोका वर्णन करके अब इस गाथामे कर्तृत्व और भोक्तृत्वकी व्याख्या का उपसहार किया गया है, जब कि निश्चय और व्यवहारनयके विभागसे यह सिद्ध हो गया

कि जीव और कर्म परस्पर एक दूसरेके उपादान कर्ता नही है। निश्चय तो एक दूसरेका उपादान कर्ता मानता ही नही है। व्यवहारनयसे भी उपादान कर्ता एक दूसरेका नही कहा गया है। इतना तो पूर्ण सुनिश्चित है। कोई द्रव्य किसी द्रव्यका उपादानकर्ता नही होता है, फिर भी यह बात भी नही टाली जा सकती है कि किसी द्रव्यमे जो विरुद्ध विभाव परिणमन होता है वह किसी परके सन्निधान बिना नही होता है, वहाँ निमित्त पाकर ही विभाव परिणति होती है।

**नयविभागसे कर्तृत्व और भोक्तृत्व**—इन दोनो नयविभागोसे यह निष्कर्ष निकला कि कर्म उपादान दृष्टिसे अपने परिणमनका कर्ता है। कार्माणवर्गणामे कर्मत्वरूप परिणमन का कर्ता निश्चयसे कर्म है और ये कर्म व्यवहारदृष्टिसे जीवके रागद्वेष आदिक भावोका कर्ता है। इस प्रकार कर्म अपना तो निश्चयसे और जीव परिणामोका व्यवहारसे कर्ता है। जीव निश्चयसे अपने भावोका कर्ता है और व्यवहारसे द्रव्यकर्मका कर्ता है। कर्ताके विषयमे एक दूसरेसे परस्पर सम्बन्ध जोड दिया गया है किन्तु भोक्ताके बारेमे किसी भी नयसे कर्मका जीव से सम्बन्ध नही जोडा जा सकता है। जैसे क्या यह कहा जा सकता है कि कर्म अपनेको भोक्ता है और यह कर्म किसी जीवके परिणामका भोक्ता है। नही, क्योकि कर्म अचेतन है और निश्चयसे भी कर्ममे व्यवहारसे भी परके भोक्तृत्वकी बात नही लादी जा सकती है।

**जीवके अकर्तृत्व व भोक्तृत्वके सिद्धान्तकी उपपत्ति**—देखो ना भैया! इसी कारण साख्यसिद्धान्तमे जीवको अकर्ता तो माना है, पर अभोक्ता नही माना है। जीव रागादिक भावोका करने वाला नही है। साख्य सिद्धान्तकी दृष्टिसे इसको निरखिये। जीव रागद्वेषादिक भावोका कर्ता नही है क्योकि रागद्वेषादिक भावोको करने वाली प्रकृति है। वह प्रकृति क्या स्वरूप रखती है? इसका स्पष्ट वर्णन तो वही नही मिलता। हाँ जैनसिद्धान्त इस प्रकृतिको एक कार्माणवर्गणाके रूपमे पुद्गलद्रव्यको एक विभाग मानता है और जैन सिद्धान्तमे प्रकृतिको व्यवहारसे रागादिक परिणामोका कर्ता कहा है। इसी मर्मके कारण एकान्ततः प्रकृति ही कर्ता है ऐसा मान लिया जा सकता है, पर जब भोगनेका प्रस्ताव आया तब उस समय कर्म को भोगने वाला नही कहा जा सकता।

**दार्शनिकतामे नितान्त निराधारताका अभाव**—भैया! एकदम गप्प कही फबती नही है। प्रकृतिको कर्ता कह दिया है रागादिक भावोका यह तो कुछ खपसा गया, क्योकि व्यवहारदृष्टिसे कर्म जीवके रागादिक भावोका कर्ता है। कुछ थोड़ी सी गुञ्जाइश देखकर हठ बनानेकी बात तो थोडी चल भी सकती है किन्तु जहा कुछ भी नही है, तिल भी नही है तो ताड कैसे प्रसिद्ध किया जा सकता है। और ऐसा प्रसिद्ध करनेमे बात यो नही फब सकती। मान लो कह दिया जाय कि ये कर्म सुख दु ख फलको भोगने वाले है। अच्छा ठीक है, पर

सुख दुःख फलका कर्म भोक्ता है तो यह कर्म ही करे कुछ उद्यम अगर इसे दु खसे बचना है। हमारा क्या उसमे बिगडा और सुनने वालोको भी रुचिकर नही हो रहा है कि कर्म रागादिक भावोका अथवा सुख दुःखका भोगने वाला है, इस पर कोई जरा भी दिलचस्पी विश्वास नही रख सकता। अतएव कर्म एक भी नयसे सुख दुःख परिणामको भोगने वाला नही है।

**कर्तृत्वका कारण**—यह कर्तृत्व जीवमे क्यो आया ? इसका कारण है सयुक्तता। अच्छे कुलके सदाचारी बालकके जैसे विरुद्ध व्यवहार करनेका साहस बन जाय तो जैसे यह बात किसी दुष्टसगके बिना नही हो पाती है इस ही प्रकार जाननहार जिसका स्वभाव है, जिसका बहुत निर्मल पवित्र कुल है ऐसा ज्ञायकस्वभाव इस आत्मतत्त्वमे विपरीत भाव आ जाय, रागद्वेष ये ही दुराचार है जीवके, तो ये दुराचार किसी परके सयोग बिना नही आ सकते है, जीवका सदाचार है केवल ज्ञातादृष्टा रहना। कोई अन्तरङ्गमे राग विरोध वाली तरग नही उठती। इसके विरुद्ध जो भी परिणमन होता है वह जीवका दुराचार है, समस्त दुराचार परप्रसगमे हुआ करते है।

**विपरीत आचरण**—लोग मानते है कि हम अपने घरमे रहते हैं, कमाते है, अन्याय नही करते, रोज ताजा बनाते है, कोई अभक्ष्य भी नही खाते, मौजसे रहते है, अपने कामसे काम है तो मै तो बडे सदाचारसे रहता हू। अरे किसी भी परपदार्थमे ममता होना, राग जगना यह जीवका दुराचार है। जब आध्यात्मिक दुराचार वाले जीवोका समूह जुड गया है तब उनके बीचमे दुराचारकी स्थूल और व्यावहारिक व्याख्या बनी है। हिसा करना, झूठ बोलना, कुशील सेवन करना, परिग्रहमे तृष्णाकी बुद्धि रखना, ममता करना—ये सब दुराचरण है तो ये तो दुराचरण है ही, पर इस आत्माके कुलकी बात तो निरखिये। इस आत्माके कुल मे क्या करना आत्माके योग्य है ? जो सिद्ध भगवान करते हैं, जो अरहत भगवान करते है वही योग्य काम है। इससे पहिले छद्मस्थ अवस्थामे और अविरत मिथ्यात्व अवस्थामे जो भी व्यवहार विचार उठता है वह इस ब्रह्मस्वरूपके विनाशके मुकाबलेमे सब विपरीत आचरण है। इस आत्माका यह आत्मा ही सर्वस्व है—इस ज्ञानका ज्ञान रखना ही सर्वोत्कृष्ट पुरुषार्थ है।

**आत्माका पितृत्व**—आत्माका पिता आत्मा, आत्माका पुत्र आत्मा। आत्माकी रमणी आत्मा, आत्माका वैभव आत्मा। यह तो स्वय प्रभु है। पिता कहते है उसे जो रक्षा करे। पाति इति पिता। पा रक्षणे धातु है जिसका अर्थ रक्षा करना है, जो रक्षा करे उसका नाम पिता है। मेरी आत्माकी रक्षा करने वाला कोई दूसरा हो सकता है क्या ? खूब हिल-मिलकर रहकर सब तो निरख लिया होगा। आपका ज्ञान काबूमे न रहे तो आप दु खी हो जाते है। आपका ज्ञान आपके सयममे रहे तो आप दु खी नही रहते। किसी पुरुषकी चित्तवृत्ति बिगड जाय, जिसे लोग कहते है पागल होना, ऐसा पागलपन आ जाय तो उसके घरके लोग रिश्ते-

दार सब कोई कितना प्यार करके समझाते है, गोदमे बैठालकर सिरपर हाथ फेरकर अपने हृदयसे लगाकर बडी प्रेमभरी बातोसे उसका क्लेश दूर करना चाहते है, पर वहाँ क्या असर होता है ? उसका तो ज्ञान बिगड गया, पागलपन छा गया, अब वह कष्टमे है । अपना ज्ञान अपनेमे विशुद्ध रहे, निर्मल रहे, मात्सर्य नही, द्वेष नही । किसी परपदार्थमे आसक्त न हो, सावधान रहे जिसमे अपने आपकी सुध बनी रहे ऐसा ज्ञान हो तो इस आत्माको खुद शरण हो गया ।

**आत्माका पुत्रत्व**—आत्माका पुत्र आत्मा है । पुत्र किसे कहा है ? वश पुनाति इति पुत्र । जो वशको पवित्र करे उसे पुत्र कहते है । जो वशको पवित्र न करे उसका नाम पुत्र नही है । उसका नाम सुत रख सकते है । सूयते इति सुतः । जो पैदा हो उसे सुत कहते है । इस मुझ आत्माका वश है चित्स्वभाव, चैतन्यस्वरूप । वश उसे कहते है जो परम्परा रखता है । मेरा आत्मा इस चैतन्यभावकी परम्परा रखता है, अन्य लौकिक वशकी परम्परा नही रखता । आज इस घरमे मनुष्य है और मरकर कही घोडा, बैल हो गये तो काहेका यह वश रहा ? क्या कभी यह जीव इस चैतन्यके अन्वयका त्याग कर सकता है ? तो इसका वास्तविक वश है चैतन्य । उस चैतन्य वशको जो पवित्र करे वह है पुत्र । तो इस चैतन्य वशको कौन पवित्र कर सकता है ? मै ही कर सकता हू ।

**जीवकी भावप्रधानता**—देखिये यह जीव एक भावात्मक भावप्रधान पदार्थ है । जैसे इन पुद्गल ढेरोको हम हाथमे लेकर फेक सकें, दिखा सकें, इस तरह इस आत्माको प्रयोगमे नही ला सकते । यह तो एक भावस्वरूप है, और इस भावमे चेतनता बसी हुई है । स्वभाव इसका एक प्रतिभास करते रहनेका है । किसने बनाया यह ? है यह अनादिसे । किसी पदार्थका स्वरूप कोई बना नही सकता । पदार्थ स्वय अपने आपमे त्रिगुणात्मक है, समर्थ है, त्रिदेवतामयी है, उत्पादव्ययध्रौव्य युक्त है । सृष्टि, सहार, सनातनता—इस प्रकार त्रिदेवतामयी पदार्थ स्वय अपने आप है । यह जीव भावप्रधाव है और चेतनाभावमे त्रिगुणात्मक है ।

**भावप्रधानताके प्रसंगमे उद्देश्यपूरक अलंकारिक कथनकी भूमिका**—इस प्रसगमे थोड़ा अलकारके ढगसे और उद्देश्यको लक्ष्यमे लेकर एक प्रकरण सुनिये—मान लो अपनी कल्पनामे कि दुनियामे केवल एक ही चीज है—सत् । यद्यपि यह सत् जाति अपेक्षा एक कहा गया है, व्यक्ति अपेक्षा नही । व्यक्तिकी अपेक्षासे तो सत् उतने होगे जितने कि परिणमन होगे । परिणमन जितनेमे हो जाता है पूरा उतनेमे एक सत् है । जैसे हमारा सुख परिणमन जितनेमे होता है उतना मै एक सत् हू । यो प्रत्येक अनुभवनके साथ व्यक्तिभेद है । लेकिन चाहे कुछ भी पदार्थ हो, जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश, काल कुछ भी हो [illegible] सत् । तो केवल एक दृष्टिसे सत्त्व जातिको निरखो तो सब एक सत् मात्र मालूम होते है ।

किसी दार्शनिकने तो एकान्तता मान भी डाली कि एक सत् ही सत्त्व है। सद् ब्रह्म है, है यह सब ठीक एक जाति अपेक्षा, पर एक बात समझानेके लिए उनकी थोडी देरकी बात मानकर इस विषयकी जानकारी बढायें।

**षडात्मकताका एक लोकदृष्टान्त**—मान लो सारे लोकमे एक ही सत् है। ठीक है रहने दो। अब यो निरखिये कि जो भी पदार्थ होता है वह सदात्मक होता है। उसमे ६ स्वरूप होते है—नाम, स्थापना, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव। जैसे एक यह चौकी है तो चौकी यह तो नाम हुआ। और इसको अपनी बुद्धिसे ऐसा मान लिया कि जो यो यो है ना वह चौकी है, यह स्थापना हो गयी और इस चौकीकी जो कुछ पूर्वापर परिणतियाँ है उन सबको लक्ष्यमे लेकर चौकी कहते हैं यह द्रव्य हुआ और चौकीका जो परिणमन है वह भाव हुआ और चौकीका जो क्षेत्र है वह क्षेत्र है, चौकीकी जो पर्याय है परिणति है वह काल है।

**षडात्मकताका प्रासंगिक रूप**—अब इसे कुछ व्यवहारिकताका रूप देने के लिए इसमे यो देखिये, नाम जो शब्द कहा गया वह नाम है। जो व्यवहार चलानेका मूल हो वह नाम है। स्थापना है, जो उसमे ठहरा दे सो स्थापना। ष्ठा गतिनिवृत्तौ एक धातु है जिसका तिष्ठति वर्तमान रूप बनता है। ठहरना उस ष्ठा धातुको स्थापना माना। स्थापना मायने ठहराना, द्रव्य मायने पिंड, पदार्थ, जैसे कि किसी चीजको उठा कर बता देते है और भाव मायने एक स्वभाव जो कि पकडा नही जाता। केवल परिणाम। और क्षेत्र, काल स्पष्ट है। सो स्वयमे अभी एक सत् माना था, वह सत् सत्तात्मक हो गया। बात आज एकदम कठिन आ गई कहनेमे, लेकिन कोई बात कठिन सुनकर भी यह श्रद्धा बनाई जा सकती है कि वस्तु के अवगममे कैसे अनोखे प्रकार हुआ करते है?

**षडात्मकतामे भिन्न-भिन्न प्रधानता**—उस एक सत्को अब छाट लो। जो द्रव्यात्मक है वह तो है पुद्गल क्योकि पिडरूप पुद्गल ही समझमे आता है। तो द्रव्यप्रधान पदार्थ है पुद्गल, क्षेत्रप्रधान पदार्थ है आकाश, कालप्रधान पदार्थ है कालद्रव्य। यह सब अलकारिकताकी बात चल रही है। केवल मर्म पानेके लिए यह कथन किया जा रहा है। कही वह सब एक ही सत् हो और उसका यह अश निकला हो और उनसे पदार्थ बना हो, ऐसा नही है। पर मर्म जाननेके लिए बात कही जा रही है। नाम उसे कहते है जो चलाये। नामका काम है चलाना। नाम बिना कोई काम चलता भी है क्या? और लोग तो यो स्पष्ट कह भी देते है कि इनका नाम अच्छा चला। तो नामका काम चलना हुआ करता है। किसी पदार्थ का नाम न धरे तो बात कैसे चले? और चलाना काम है धर्मद्रव्यका। तो नामात्मकतामे धर्मद्रव्यका सकेत हुआ। स्थापनात्मकतामे अधर्मद्रव्यका सकेत हुआ, क्योकि ठहराना है काम अधर्मद्रव्यका। अब रह गया एक भाव। क्या जीवमे चलाने ठहरानेकी प्रधानता है? क्या

अवगाह देनेकी प्रधानता है ? जीवमे प्रधानता भावकी है ।

**भावप्रधानताके वर्णनसे उपादेय शिक्षा**—इस वर्णनसे हम अपने हितके लिए क्या निष्कर्ष निकाले कि हम कल्याणके लिए, शान्तिके लिए अपने आपके भावोकी प्रधानताको सोचा करें । हम कितने लम्बे चौडे है, ऐसा सोचनेसे ज्ञानानुभूति न होगी । यह जीव वर्तमान मे कैसी परिणति रखता है ऐसा सोचनेसे अनुभव न होगा, किन्तु यह मैं जीव एक चिद्भावात्मक हू । एक उस चैतन्यस्वभावरूप अपने आपमे मग्न हो तो ज्ञानानुभूति हो जायगी । ऐसा यह अपना पवित्र वश वाला आत्मा यह अपनी कलासे वशको पवित्र रख सकता है । इस कारण यह आत्मा ही आत्माका पुत्र है ।

**आत्मवैभव**—आत्माके गुण और उन गुणोका विकास यही आत्मवैभव है । देखिये—जब कोई चिन्ता नही रहती है, कोई परपदार्थका सकल्प-विकल्प नही रहता है उस समय निज विश्रामके कारण जो प्रकाश आनन्द प्राप्त होता है वैभव तो वही है । जिन भगवानको हम प्राय पूजते है उनमे क्या विशेषता है ? यही वैभव उनमे प्रकट हुआ है । ये जगतके मनुष्य जड वैभवके पीछे लगे हुए है । उन जड वैभवकी कल्पनावोमे ही अपना उपयोग फसाये है । हमारा वैभव तो यही एक शुद्ध चैतन्यप्रकाश है, ऐसा पवित्र उत्कृष्ट होकर भी जीव सुख दु खका भोगने वाला है, इष्ट अनिष्ट साधनोका भोगने वाला है, ये सब विपरीत आचरण पर-सयोगके बिना नही हो सकते ।

**कर्ममे भोक्तृत्वका अभाव व जीवमे भोक्तृत्व**—यहाँ यह सिद्धान्त स्थित हुआ कि निश्चयसे आत्मा आत्माको करने वाला है, व्यवहारसे जीवके रागादिक परिणामोका करने वाला है । जीव भी निश्चयसे अपने भावोका करने वाला है और व्यवहारसे कर्मोंका करने वाला है । यह तो करनेकी बात समाप्त की गई, अब भोगनेका प्रस्ताव लाया जा रहा है । इसमे भोगनेकी बात कहते हुए अटक लग गई । किसका भोगने वाला कहा ? कर्म अपनेको भोगने वाला है, यह भी बात खपती नही है । यद्यपि अनुभवनकी दृष्टिसे चेतन अचेतन पदार्थ सभी अपने स्वरूपका अनुभवन करते है, पर वहाँ उस अनुभवनका अर्थ परिणमन है । परमार्थ से तो जीव सुख दुःखादिकको भोगता है, जीवके भावोको भोगता है । यह भी ठीक नही बनता । तो जैसे दोनो नयोसे कर्मोंको कर्ता कहा गया था, यहाँ किसी भी नयसे कर्मको भोक्ता नही कहा जा सकता । क्योकि चैतन्यपूर्वक अनुभवका सद्भाव कर्ममे नही है । चेतनपन होने से केवल जीव ही कर्मके फलभूत और कथञ्चित् आत्माके सुख दु.ख परिणामको भोगता है । और व्यवहारसे इष्ट अनिष्ट विषयोको कथञ्चित् भोगता है ।

**शुद्ध स्वरूपकी प्रतीति**—इस प्रकार कर्तृत्व और भोक्तृत्वके विषयमे यह सब कुछ स्पष्ट कर दिया गया है । इसमे हम यह लक्ष्य बनाये कि न तो मेरे कर्मोंका सम्बंध है

निश्चयत , और न रागादिक परिणामोसे सम्बन्ध है निश्चयत' न सुख दु ख आदिकसे सम्बध है । कोई सीधे पर है, कोई नैमित्तिक भावसे होनेसे पर है । मैं तो एक ध्रुव शुद्ध चैतन्यस्वभावरूप हू, इस प्रतीतिमे हमे शान्तिका मार्ग मिलेगा ।

एव कत्ता भोत्ता होज्झ अप्पा सगेहि कम्मेहि ।
हिडदि पारमपार ससार मोहसछण्णो ॥६९॥

**कर्मसंयुक्ततामें प्रभुता**—अब कर्मसयुक्तके रूपसे प्रभुत्व गुणकी व्याख्या की जा रही है । यह जीव प्रभु है, समर्थ है, यह कर्ता है, भोक्ता है, और प्रभुताकी व्यक्तिमे इस समय कर्मोसे सहित होता हुआ मोहसे आक्रान्त होकर इस अपारससारमे भी घूम रहा है, यह भी एक जीवकी प्रभुता है । जब यह कर्मसयुक्त रहता है तब यह प्रभु अपनी कैसी प्रभुता प्रकट करता है और जब कर्मरहित होता है तब यह अपनी कैसी प्रभुता प्रकट करता है ? जैसे किसी पुरुषमे बहुत बल है, अब उस बलका प्रयोग दूसरे जीवोके सतानेमे कर रहा है, तो भी बलका माहात्म्य तो है ही और फिर कदाचित् वहाँसे मुख मोडकर जीवोकी सतोकी सेवामे रक्षामे अपना बल लगा रहा है तो यह भी बलका माहात्म्य है । बल है इसका किस ही प्रकार उपयोग किया जाय । बलका बलत्व तो बराबर है । ऐसे ही यह जीव प्रभु है, अब यह किसी ओर लग जाय । कर्मसयोगसे लग जाय तो अपार ससारमे परिभ्रमण करे ऐसी प्रभुता पाता है और कर्मरहित हो जाय तो अनन्त आनन्द भोगे, सर्वज्ञता बने, ऐसी प्रभुता पाता है ।

**कर्तृत्व व भोक्तृत्वमे नयविभागकी दृष्टि**—निश्चयनयसे यद्यपि यह जीव कर्मका कर्ता और कर्मका भोक्ता नही है, फिर भी व्यवहारसे यह जीव कर्मका कर्ता और कर्मका भोक्ता कहा जाता है । इन दोनो नयोका कैसा समन्वय है और कैसा मर्म निरखा जा रहा है कि जहाँ इसको भी नही मना किया जा रहा है कि परसम्बधको पाकर निमित्त पाकर यह जीव रागादिक रूप और सुख दु ख आदिक रूप परिणम रहा है, और यह भी नही मना किया जा सकता है कि यह जीव स्वय अपनी योग्यताके अनुसार अपनी ही शक्तिसे रागादिक रूप और सुख दुःख आदिक रूप परिणम रहा है । रागादिक रूप परिणमनेका नाम तो कर्तृत्व है और सुख दु ख आदिक रूप परिणमनेका नाम भोक्तृत्व है । भोगा, इसका अर्थ यही है कि वह सुख रूप परिणमा अथवा दु खरूप परिणमा । इस जीवने कुछ किया, इसका अर्थ यही तो निकला कि इसने रागद्वेष मोहरूप परिणमन किया । सो इस प्रकार यह जीव कर्मसे सयुक्त होकर अपने शुभ और अशुभ कर्मोके अनुसार, पुण्य पाप द्रव्यकर्मके अनुसार, शुभ अशुभ भावोके अनुसार यह ससारमे परिभ्रमण करता है ।

**व्यक्त प्रभुता**—यद्यपि निश्चयसे यह ससारमे व्याप्त नही है । ससारभावमे नही लगा हुआ है, यह तो अनन्त ज्ञानादिक गुणोका आधारभूत है, पर वर्तमान दशाको देखा जाय तो

इस स्वभावसे विपरीत जो चतुर्गतियोका ससरण है उस परिभ्रमणमे यह जीव लगा हुआ है। इसमे जो भव्य पुरुष है उनका तो ससारका अन्त आ सकेगा, पर अभव्य जनोके ससारका अत कभी न आयगा। कैसी प्रभुता और कैसी स्वय अपने आप रचना हो जाती है कि कितने प्रकारके जीव, कैसे-कैसे शरीर, कैसी-कैसी उनकी चेष्टाएँ, कैसे-कैसे विस्तार, यह सब इस जीव के कारण ही तो रहा है। तो जोवकी कैसी प्रभुता है ? इन दोनोमे प्रभुताकी शक्ति प्रकट है, पर जब कर्मबद्ध है तो इसमे कर्तृत्व और भोक्तृत्वका अधिकार प्रकट हुआ है। प्रभुता नही तो और क्या है ? व्यक्त प्रभुता है।

**प्रभु और संसारीकी प्रभुता**—भगवान अज्ञान और विकाररूप नही परिणम सकते, वह तो अपने शुद्ध ज्ञान और शुद्ध आनन्दरूप परिणम रहे है। यह उनकी प्रभुता है। ये मिथ्यादृष्टि जीव शुद्ध ज्ञान और आनन्दरूप नही परिणमा सकते, किन्तु अज्ञान, विकार भ्रमणरूप परिणम सकते है। भगवान तो सीधा-सादा सच्चा काम कर रहे है, पर यहाँके ससारी अज्ञानी जन टेढ़ा, कुटिल, कठिन, असम्भव काम किये जा रहे है। क्या ससारी जीवो मे प्रभुता नही है ? भगवान ही मे प्रभुता है क्या ? भगवानकी प्रभुता भगवानके ढगकी है, जैसा है तैसा ज्ञानमे आ गया, निराकुल है, निर्विकल्प है, उनका सीधा काम है, और ससारी सुभटोका काम देखिये, जो बात नही है उसे होनी करना चाहते, कितनी विडम्बना, कितने प्रकारके शरीर, प्रभुता है ना इस जीवमे, तो वह जायगी कहाँ ? संसारी जीवोकी प्रभुता इस रूपमे प्रकट हुई है।

**भावसंसरण व क्षेत्रससरण**—यह जीव अनादिकालसे मोहके आवरणसे ढका हुआ है, इस कारण इसका विपरीत अभिप्राय प्रकट हुआ है। और उससे सम्यग्ज्ञानकी ज्योति अस्त-मित हो गयी है। सम्यग्ज्ञान अभी प्रकट नही है सो अज्ञानी होता हुआ यह सान्त अथवा अनन्त इस ससारमे परिभ्रमण करता है। ससार नाम है निश्चयसे विभावपरिणामका। यह जीव कहाँ डोल रहा है, इस प्रश्नका उत्तर निश्चयसे यह आयगा कि यह जीव अपने विभाव मे, उपयोगमे, कल्पनामे, रागद्वेषादिक भावोमे डोल रहा है, यहाँ ही चक्कर लगाया करता है और फिर व्यवहारसे स्पष्ट समझमे आये, ऐसा परिभ्रमण बतायें तो यह ३४३ घनराजू प्रमाण लोकमे ऐसा परिभ्रमण कर रहा है कि यहाँका कोई प्रदेश ऐसा नही बचा जहाँ यह अनन्त बार उत्पन्न न हो चुका हो। ऐसा परिभ्रमण किया, और अज्ञानके वश ही रहा हो ऐसा ही परिभ्रमण करेगा। अच्छा यह तो क्षेत्रकी दृष्टिसे समझमे आया, अब और तरहसे देखिये।

**द्रव्यसंसरण**—इस जीवने इतना परिभ्रमण किया कि उस परिभ्रमणके कालमे ये जगतके सारे उपभोग्य परमाणु जो शरीररूप बन जाते है उन परमाणुवोको अनेक बार ग्रहण किया। न ग्रहण किया हो उनका ग्रहण किया, ग्रहण किया हो उनका भी बारबार ग्रहण

किया और ऐसा भी ग्रहण किया कि उसमे कुछ ग्रहण किया हुआ भी आया, कुछ न ग्रहण किया हुआ भी आया। यहाँ एक प्रश्न किया जा सकता कि यह जीव जब अनन्त कालसे परिभ्रमण कर रहा है तो न ग्रहण किया हुआ तो कुछ रहता ही नही, फिर अगृहीतका ग्रहण कैसा ? जो कुछ ग्रहण कर रहा है वह गृहीत ही गृहीत कर रहा है। समाधानमे यह समझना कि हम जबसे उसका एक परिवर्तन लगा रहे हैं अपनी कल्पनामे उस समयसे हिसाब लगाने पर अगृहीत बन जाता है। तो यो अनन्त बार गृहीत तो एक बार अगृहीत ग्रहण किया। फिर अनन्त बार अगृहीत, फिर एक बार गृहीत, यो अनन्ते बार गृहीत हो, फिर एक बार मिश्र। उसी प्रक्रियासे एक बार मिश्र होनेके बाद अनन्त बार अगृहीत हो तो एक बार गृहीत, फिर अनन्त बार गृहीत होनेपर मिश्र, यो अनन्त मिश्र हो लेंगे। फिर और बदल लीजिए। अनन्त बार गृहीत हुआ तो एक बार अगृहीत, यो अनन्त बार अगृहीत हुआ तो एक बार मिश्र। ऐसे ढगसे सर्व परमाणुवोको नाना विधिसे ग्रहण किया। इसमे ज्ञातव्य यही बात रख लो उसमे जो परिभ्रमण बनता है, ऐसे-ऐसे अनन्त परिवर्तन इस जीवने किये।

**कालससरण**—ये सब परिभ्रमण अज्ञानके कारण है। वह अज्ञान क्या ? जो प्राय अब भी करते जा रहे हैं, यह तो मेरा ही है। है किसका ? ये कुटुम्बी जन तो मेरे ही हैं, और है किसके ? उस अज्ञानसे अब भी अनेक जीव बाज नही आते है। श्रद्धामे बसाये हैं और यह मिथ्या श्रद्धान तब तक कैसे मिटे जब तक अपने आपकी विचित्रताका इसे श्रद्धान न हो जाय। अब कालके ढगसे भी सोच लीजिए। किसी उत्सर्पिणी कालसे कल्पनामे शुरू करो। अबसे अनन्त उत्सर्पिणी पहिलेकी किसी उत्सर्पिणीसे ख्याल करो। इस जीवने उत्सर्पिणी काल लगते ही पहिले समयमे जन्म लिया। इसके बाद फिर जो उत्सर्पिणी लगी उससे किसी भी समय पैदा हो वह गिनतीमे नही है। किसी उत्सर्पिणीमे फिर दूसरे समयमे पैदा हुआ, फिर किसी उत्सर्पिणीमे तीसरे समयमे पैदा हुआ वह क्रम लेना है। बीचमे तो अनन्त बार अन्य-अन्य समयोमें पैदा हुआ उसे नही लेना है। ऐसे क्रमसे उत्सर्पिणीके जितने समय है और अवसर्पिणीके जितने समय है क्रमसे उत्पन्न हो ले। अब सोच लीजिए कितना परिभ्रमण इसका हो गया। यह तो अभी एक परिवर्तन है। ऐसे न अनन्त परिवर्तन किये है। इस जीवके भ्रमण की बात कही जा रही है, क्या यह सम्भव नही है ? सम्भव है। जब अनन्त भ्रमण हो रहे हैं तो इतनी बातमे क्या सन्देह ?

**भवसंसरण**—अब एक और नई दृष्टि लगावो—भवभ्रमणकी। जैसे नारकी जीवोकी कमसे कम आयु १० हजार वर्षकी होती है और अधिकसे अधिक ३३ सागरकी होती है। ३३ सागरमे अनगिनते करोडो वर्ष समाये हुए है। कोई जीव १० हजार वर्षकी आयु लेकर नारकी बना। नारकी जीव मरकर तुरन्त ही नारकी नही बना करता है, ऐसा नियम है, वह तिर्यंच

या मनुष्य बने, फिर नारकी हो, अब नारकी मरकर और कुछ स्थिति लेकर बने। ज्यो ११–१२ हजार वर्ष आदि अन्य अन्य प्रकार वर्षकी आयु लेकर नारकी हो, वह गिनतीमे नही है। १० हजार वर्षमे जितने समय होते है उतनी बार १० हजार वर्षकी आयु लेकर पैदा होने लगे और फिर १० हजार वर्ष एक समय अधिककी आयु लेकर पैदा हो ले, भिन्न आयुको इस क्रममे नही गिना है, यो एक एक समय बढ बढकर आयु लेकर ३३ सागरकी आयु पूरी कर ली, तब समझ लो कितना भ्रमण हुआ। यह तो एक भवपरिवर्तन है। ऐसे ही देवगतिमे लगावो, वहाँ भी कमसे कम १० हजार वर्षकी आयु है। और भ्रमण वाले जीवमे अधिकसे अधिक ३१ सागरकी आयु है। इससे अधिक आयु वाला देव नियमसे सम्यग्दृष्टि होता है। उन्हे परिवर्तनके क्रममे नही ले सकते क्योकि उनको ग्रहण करनेसे तो खेल ही भव भ्रमणका सारा मिट जायगा। ऐसे ही वहाँ भी एक-एक समय अधिक आयु ले लेकर देव भव बदले, वहाँ भी यह नियम है कि देव मरकर तुरन्त देव नही बनता। देवगतिका जीव मरकर मनुष्य अथवा तिर्यञ्च होगा, फिर वह देव हो सकता है। यो दूसरा भवपरिवर्तन हुआ। मनुष्यकी कमसे कम आयु अतर्मुहूर्त और अधिकसे अधिक आयु ३ पल्यकी है। पल्यमे असख्यात वर्ष होते है। यह आयु भोगभूमिज मनुष्यकी है। यो ही तिर्यंचकी आयु है। वहाँ भव पूरा करे। यो एक एक भवपरिवर्तन यह पूरा हुआ। ऐसे ऐसे इस जीवने अनन्त भव परिवर्तन किया।

**जीवस्वभाव व वर्तमान परिणमन**—यह जीव स्वभावत अनन्त ज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्त आनन्द, अनन्तशक्तिकी योग्यता रखने वाला है, किन्तु विपरीत बुद्धि करके मिथ्यात्व कषायमे ग्रस्त होकर परिभ्रमण कर रहा है। इसे रच भी विषाद अथवा लाज नही आती। इसको रागद्वेष मोह करनेकी ऐसी कुटेव पड गयी है। सम्यग्ज्ञान जगे तो सासारिक भ्रमण कर्तृत्व भोक्तृत्व इन व्यवहारोकी लाज आयगी। अज्ञानमे ही अज्ञानके कर्मोमे बुद्धिमानी मानी जाती है।

**अपराध और निर्लज्जताका उदाहरण**—एक घटना है कि तीन पुरुषोने मिल करके एक ही घरमे बराबरमे चोरी की। न्यायालयमे वह घटना पहुची। न्यायाधीशने सोच समझ कर उनका निर्णय दिया। एक को कह दिया कि तुझे धिक्कार है जो इस कामको किया। इतना ही दड दिया। एकको कुछ दिनोके लिए जेलमे रख दिया। और तीसरेको यह दड दिया कि इसका मुँह काला करके गधेपर चढाकर गावमे घुमाया जाय। लोगोको शका हुई कि तीनोंने एक ही अपराध किया और ऐसे भिन्न-भिन्न दण्ड क्यो दिये गए? सो सुन लीजिए जिसे धिक्कार करके छोड दिया था वह घरमे जाकर किसी टंकीमे या कुटियापे घुसकर अपना प्राण घुटाकर मर गया। इतना उसके मनमे पछतावा आ गया। अब गधे वालेकी बात सुनो—

जब मुँह काला करके गधेपर बैठाकर घुमाया जा रहा था और जब वह अपने द्वारपर पहुचा, देखा कि स्त्री खडी है तो चिल्लाकर कहता है कि पानी गरम करके रखना, थोडा और घूमनेको बाकी रह गया है। उसके लिए यह दण्ड भी कम रहा।

**अपराध, विपदा और निर्लज्जता**—अहो, इतना महान् कष्ट भोगा जा रहा है, शरीर का बन्धन परिवारका बन्धन, अनेक इष्ट वियोग, अनिष्ट सयोग, कल्पनावोके क्लेश, शरीरमे व्याधियाँ उत्पन्न हो जायें उनकी वेदनाए, और रोज-रोजकी भूख प्यासकी अलग वेदनाए, इतने कठिन दु ख भोगे जा रहे है और उन दु खोके भोगे जानेका अपराध केवल इतना है कि हम निजको निज परको पर जाननेका निर्णय और वृत्ति नही रखते। कहने सुननेमे तो बडा मामूली सा अपराध है और उसके फलमे इतना जाल! जाल भी भोगते जा रहे और इन क्लेशोका जो कारण है उस कारणको नही छोडना चाहते। यह स्थिति है ससारचरिभ्रमण करने वाले जीवोकी। जैसे लाल मिर्च खानेके शौकीन लोग लालमिर्च खाते भी जाते है, सी-सी भी करते जाते है, आँसू बहाते जाते है, फिर भी और लाल मिर्च लावो, यो माँगते है। इसी प्रकार ये ससारके अज्ञ जीव ऐसे कातिर हो गए है, ऐसे आधीन बन गए है, अपनेमे ऐसी विवशता मान रक्खी है कि एक शरीर छोडकर दूसरा शरीर ग्रहण किया और उस शरीरके प्रसगमे जो समागम मिला उस समागममे राग विरोध कल्पनाएँ की। मिटा, फिर कही उत्पन्न हुआ वहाँ रागद्वेष मोह, ऐसी विडम्बनाओमे यह जीव चक्र लगाता है और अपना जो शुद्ध प्रताप है उस प्रतापसे वञ्चित हो जाता है।

**निराकुलताके उद्यमका कर्तव्य**—हम आप सब जीव है। हम आपको ऐसी निराकुलताका यत्न करना चाहिए कि जो स्वाधीन हो और कभी मिटे नही। ऐसी निराकुलता है मोक्षमे। मोक्षका मार्ग अपनाना चाहिए। मोक्षका मार्ग है सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्रकी एकता। विशुद्ध सहज अपने सत्त्वके कारण जो मेरा स्वरूप है, स्वभाव है तन्मात्र मै हू ऐसा भीतरमे विनिश्चय होना चाहिए, और अपने उपयोगको ऐसे ही चिन्तनमे लगाना चाहिए और रतिरमण भी ऐसी ही भावनामे बनाना, यह है सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्रकी स्थिति। ऐसा होनेका जिस ज्ञानीने प्रोग्राम बनाया है उसको ऐसा होनेमे बडी बाधायें आ रही है क्योकि अनादिसे विषय कषायकी वासनामे यह रत रहा है। जब उन विषयकषायोकी वासना दूर करनेके लिये तप व्रत सयम, अध्ययन समस्त व्यवहार करता है। यह व्यवहार भी इस दृष्टिमे धर्म है और ऐसा व्यवहार करके भी ज्ञानी पुरुष अपने मुख्य लक्ष्यको भूलता नही है। मेरा सुख मोक्षमे है और मोक्ष कैवल्यमे है ऐसा निर्णय करके अपने आपमे अपने कैवल्यस्वरूपको निरखा करता है। स्वय सहज कैसा ज्ञानप्रकाशमात्र हू, उस ज्ञानप्रकाशरूप अपनेको अनुभवा करना है। बस यही शुद्धवृत्ति इस जीवके ससार-भ्रमणके

विनाशका कारण होती है ।

उवसतपीणमोहो मग्ग जिणभासिदेण समुवगदो ।
णाणाणुमग्गचारी णिव्वाणपुर वजदि धीरो ।।७०।।

**कर्मवियुक्ततामें प्रभुताका वर्णन**—जब यह जीव कर्मसे वियुक्त होता है तब इसे कैसी प्रभुता प्रकट होती है ? उस सहज प्रभुताका इसमे वर्णन है । इस प्रभुताकी चर्चामे ही जागृति और अपूर्व आनन्द मिलतो है । जो सहज प्रभुता है उसके आनन्दका कोई लोकमें उपादान नही है । प्रभुता व्यक्त होनेका प्रारम्भ होता है सम्यक्त्वसे । दर्शन मोहनीयकी तीन प्रकृतियाँ मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व, सम्यक्प्रकृति और अनन्तानुबधी क्रोध, मान, माया, लोभ—इन ७ प्रकृतियोका उपशम हो तो उपशमसम्यक्त्व होता है । क्षयोपशम हो तो क्षयोपशम सम्यक्त्व होता है । क्षय हो तो क्षायिक सम्यक्त्व होता है । आत्माके निर्मल परिणामोमे ऐसी प्रभुता है कि जैसे कहावतमें कहते है कि सिहके समक्ष स्याल हो तो रखाया हुआ मास भी उगल देता है । यो ही निर्मल परिणाम हो तो भव-भवके बाँधे हुए कर्मोंका विकट उथल-पुथल होता है और उथल-पुथल होकर वे नष्ट हो जाया करते है । यह सब करणानुयोगके ग्रन्थोसे जाना जा सकता है ।

**क्षयोपशमलब्धि, विशुद्धलब्धि और देशनालब्धि**—इस जीवको सबसे पहिले क्षयोपशमलब्धि प्रकट हुई, कुछ विशुद्ध परिणामोका निमित्त पाकर कर्मोंमे जो अनुभाग पडे हुए थे, तीव्र थी फलदान शक्ति, उससे शिथिलता हुई, वह क्षयोपशमलब्धि है, और क्षयोपशमके कारण विशुद्ध परिणाम बढे वह विशुद्धलब्धि है । फिर ज्ञानी सतोके उपदेश मिले वह देशनालब्धि है । अब सोच लो—इन तीन लब्धियोमे से दो तो हम आप सबको मिल चुकी है । हम आपका क्षयोपशम क्या बढा नही है, विशुद्धिकी क्या हम आप लोगोमे योग्यता नही है ? देशनालब्धिकी बात सबके अपने निजी विचारोकी बात है । किसीको मिल गई, किसीको नही मिली ।

**प्रायोग्यलब्धिकी विशेषता**—इसके पश्चात् प्रायोग्यलब्धि होती है । अब जरा ध्यान से सुनिये—प्रायोग्यलब्धिमें कितना अद्भुत चमत्कार हो जाता है ? परिणामोकी निर्मलताका नाम लब्धि है । इस जीवके देशनालब्धि तक बहुत कोडाकोडी सागरोके कर्मोंकी स्थिति है । जब प्रायोग्यलब्धि प्रारम्भ होती है तब उसकी अन्तःकोडाकोडी सागरकी ही स्थिति रह जाती है, और फिर उसमे भी घटती जाती है, जब सात आठ सौ सागर और घट जाती है तो इस मिथ्यादृष्टि जीवमे इतनी प्रभुता प्रकट होती है इसके कि नरकायुका बध नही होता । फिर सात आठ सौ सागर और घट जायें तब तिर्यंच आयुका बध नही होता है, इसी प्रकार पृथक्त्वसागर और घटनेपर मनुष्य तथा देव आयुके भी बध रुक जाते है । फिर पृथक्त्वसागर कम होनेपर

नरकगति व गत्यानुपूर्वी बधापसरित हो जाते है। इसी तरह ३४ तरहके बधापसरणोमे पृथक्त्व सागर बध कम होता है। इतना काम भव्य भी कर लेते है और अभव्य भी कर लेते हैं। ऐसे काम अभव्य मिथ्यादृष्टि जीव कर लें, यहाँ तक तो बल चलता है। इसके बाद अभव्यके करण-लब्धि नही चलती है, अध करण और अपूर्वकरण भी नही चलता।

**करणत्रयका सामर्थ्य**—भैया! अध करण, अपूर्वकरण व अनिवृत्तिकरण—ये तीन परिणाम कई बार होते हैं। गुणस्थानोमे जो अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरणका नाम लिया है वह चारित्र मोहके क्षय करनेके लिए लिया है। जब जीवके उपशम सम्यक्त्व होता है तब अध करण अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण हो जाते है और ये मिथ्यात्वमे हो जाते हैं। जब यह जीव क्षयोपशम उत्पन्न करता है तब अध.करण और अपूर्वकरण दो परिणाम होते हैं। वहाँ अनिवृत्तिकरण नही होता है। अब समझ लिया जायगा कि अनिवृत्तिकरण परिणाम होनेपर एकसा परिणाम हुआ करता है। क्षयोपशम सम्यक्त्वमे एकसा परिणाम क्षयोपशम सम्यग्दृष्टि जीवके नही होता। क्योकि वहाँ चल मलिन अगाढ दोप है। यहाँ अनिवृत्तिकरण नही होता। अनन्तानुबधीका विसयोजन हो तो तीन करण है दर्शनमोहका उपशम हो तो तीन करण है, दर्शनमोहका क्षय हो तो तीन करण है, सयमासयम हो तो २ करण हैं अध करण अपूर्वकरण। यहाँ भी नजर कर लो। अनिवृत्तिकरण परिणाम न होनेसे सयमासयममे भी एकसा परिणाम श्रावकका नही रहता। यह आत्मा महाव्रत धारण करे तो वहाँ २ करण होते है—अध करण व अपूर्वकरण। वहाँ पर भी विपमता होती जब चारित्रमोहका क्षय करता है तब तीन करण होते है। इन तीन करणोमे अध करण तो सातिशय अप्रमत्तविरतमे हो जाता है। अपूर्वकरण आठवें गुणस्थानमे होता है और अनिवृत्तिकरण नवमे गुणस्थानमे होता है। यहाँ आठवें नवमे गुणस्थानका नाम परिणामके नामपर ही रख दिया गया है। अध करणमे अनन्तगुणी विशुद्धि चलती रहती है। अपूर्वकरणमे अनन्तगुणी विशुद्धि, स्थितिघात, हीन स्थितिबध, अनुभागघात, प्रदेशनिर्जरा व अनेक अशुभ प्रकृतियोका शुभप्रकृतिमे सक्रमण होने लगता है।

**अनिवृत्तिकरणकी प्रगति**—जब अनिवृत्तिकरण होता है तो विकट खलबली कर्मोंमे मच जाती है। जैसे—मान लो इस समय पौने आठ बजे है और ५ मिनट बाद इसका उपशम सम्यक्त्व होगा और मान लो ३ मिनट तक उपशम सम्यक्त्व रहेगा ५० मिनटसे ५३ मिनट तक तो ५० मिनटसे ५३ मिनट तककी स्थिति वाले जितने ये ७ कर्म है सम्यक्त्व घातक इनमे जब जिसकी विसयोजना है तो वह स्थिति हटकर या तो ५० मिनटसे पहिले वाली बन जायगी या ५३ मिनटसे अगली वाली बन जायगी। वहाँ यह उपशम सम्यग्दृष्टि इतना निर्मल होता है जैसे क्षायिक सम्यग्दृष्टिके सम्यक्त्वघाती प्रकृतियोकी सत्ता नही है ना, ऐसे

ही उन तीन मिनटोकी सत्ता इसके भी नही है, तभी तो अनिवृत्त अर्थात् सदृश परिणाम रहता है। यो तो परकी बात कही गयी है।

**आत्मविकासका वैभव**—अब निजका चमत्कार देखो—सम्यक्त्वका परिणाम मिले, उससे भी बढकर और कुछ वैभव है क्या ? ये तीन लोकके हीरा जवाहरात रत्न सारेके सारे सामने आ जाये तो भी उनसे इस आत्माका क्या हित हो जायगा ? इनसे आत्माकी कोई तरक्की है क्या, शान्ति है क्या ? कुछ भी नही है। ये सारे तीन लोकके पाषाण भी इकट्ठे हो जायें तो उससे वास्तविक आनन्द नही आ सकता। किन्तु एक अपना सम्यक्त्व परिणाम जगे, अपनी दृष्टि अपने आपके सहजस्वभावको पकड ले तो उससे बढकर अमीरी जगतमे क्या है ?

**ज्ञानवैभवके महत्वका एक उक्तिमे प्रदर्शन**—एक साहित्यकारने लिखा है कि कोई राजा घमडमे आकर एक साधुके सामने छाती फुलाकर जा रहा था तो साधुने तो नही कहा पर साधुकी ओरसे कवि कल्पना करके कहता है एक श्लोकमे "अर्थानामीशसे त्व···।" हे राजन् ! तुम अर्थ अर्थात् धनका गर्व कर रहे हो, तुम्हारे चित्तमे यह अभिमान है कि मेरे ऐसा वैभव है अर्थ है, तुम अपनेको धनी मानकर महान समझ रहे हो तो तुम्हे कुछ पता है ? हम भी अर्थके भण्डार है। शब्दके अर्थ निकलते है ना। तुम्हारे अर्थ तो ये पत्थर है और हमारा अर्थ ज्ञानात्मक है। एक कविकी कल्पना है। तुम यदि बड़े-बडे रेशमी अच्छे वस्त्रोसे मौज माना करते हो, सतुष्ट हुआ करते हो तो यहाँ हम दिशावोके अम्बरसे अथवा बल्कलोसे अपने को तृप्त बनाये रहते है, और और भी बातें कहनेके पश्चात् फिर कहा कि यह निर्णय करलो कि दरिद्र कौन है और धनी कौन है ? जो सन्तुष्ट हो वह धनी है, जो असन्तुष्ट हो वह दरिद्र है।

**आगमाभ्यासकी प्रेरणा**—भैया ! अब जरा आगमके शब्दोके अर्थका संचय करिये और उन अर्थोसे सन्तुष्ट रहा करिये, इसमे अनुपम सन्तोष मिलेगा। साराका सारा तन, मन, धन, वचन सब खोकर भी यदि एक निज सहज स्वभावकी दृष्टि मिलती है तो समझो कि हमने सब कुछ पा लिया। और एक अपने सहज स्वभावकी दृष्टि खोकर बाह्यमे चाहे ६ खण्ड का वैभव भी पा लिया तो भी आपने खोया सब कुछ है, पाया कुछ नही है। यह ज्ञानी पुरुष जिसने दर्शन मोहका उपशम किया है, क्षयोपशम किया है, विपरीत आशयोसे निमुक्त हो गया है। इसी कारण इसके महती अन्तःप्रसन्नता है। यह अब निर्मम हो गया है।

**ज्ञानीकी अन्तः निर्ममता**—परपदार्थोमे यह मैं हू, यह मेरा है, इस प्रकारका आशय रखना सो विपरीत आशय है। मेरा तो मात्र मैं हूं। जो ज्ञानादिगुणमय है, अमूर्त है, निर्नाम है, केवल एक चैतन्यप्रकाशमात्र है, जिसका किसीसे व्यवहार नही चलता, ऐसा यह

मै चैतन्यप्रकाशमात्र आत्मतत्त्व हू। मै (नाम लेकर) यह नही हू। (समागमोका नाम लेकर) ये मेरे नही है। अरे देह तक भी मेरा नही है फिर अन्य कुछ वैभव तो मेरा होगा ही क्या ? यह जीव तो केवल कल्पनाजालोको गूथ कर अपना अमूल्य समय खो रहा है। लाभ कुछ भी नही उठा पा रहा है। ज्ञानी पुरुष जिनेन्द्र भगवानके आगमको पाकर, इस जैनशासनको पाकर इसका सदुपयोग करता है, मोहसे निवृत्त हो जाता है, इसके सम्यग्ज्ञानकी ज्योति प्रकट हो जाती है। अब इसके भय नही रहा। इस ज्ञानीके कैसी भी स्थिति गुजरो पर यह अन्त भय नही रखता। उसके निर्णयमे यह बात पडी हुई है कि ये सारे समागम रग ढग सब बीचकी बातें है। यह मै तो गुजर कर आगे जाता हू। मार्ग दिख गया, अतएव घबडाहट नही है।

**मार्गनिर्णयमे भी आकुलताकी निवृत्ति**—जैसे कोई मुसाफिर अँधेरी रात्रिको किसी जगलमे फस गया, रास्ता भूल गया तो अब वह कहाँ जाय, कही मार्ग ही नही सूझ रहा। एक साहस बनाकर वह वही ठहर गया, जो कुछ होगा देखा जायगा, पर जहाँका तहाँ ही वह ठहर गया। इतनेमे एक बिजली चमकी और उस बिजलीके क्षणिक प्रकाशमे उसे सामने सडक दिख गई। यह वह सडक है जिससे हमे जाना है और उस सडकसे यह पगडडी मिल रही है। एक नजरमे सब कुछ समझमे आ गया। वह बिजली क्षण भरमे ही समाप्त हो गयी फिर वही घोर अधकार छाया हुआ है, फिर भी उस मुसाफिरको रच आकुलता नही है। उसकी समझमे यह बात पडी हुई है कि वह है रास्ता, वहाँ जाना है, थोडी सी रात और गुजरनी शेष है। सबेरा होते ही इसी रास्ते से चले जायेंगे। ऐसे ही इस ज्ञानी पुरुषने सब अपना हाल जान लिया कि मै अमूर्त चैतन्यप्रकाश हू, मेरा मात्र मेरे भावोका परिणमन है। मेरा सब कुछ मै हू। मेरा भविष्य मुझमे है। इसही उपायसे हम अपने उस सहज ज्ञान और आनन्दके पदको प्राप्त कर लेंगे। सदा निराकुल रह जायेंगे। निराकुल तो मेरा स्वरूप है, सब कुछ निर्णयमे समाया है तो वर्तमानमे चाहे कितने ही झझट लगे हो, लेकिन दृष्टिमे फिर भी वह अन्तरङ्गमे तृप्त है। चाहे बहिरङ्गमे कुछ उद्वेग भी हो रहा हो।

**सम्यग्दृष्टि नारकीका अन्तः प्रसाद**—सम्यग्दृष्टि पुरुष नारकी भी हो और वह बाह्यमे बडे उपद्रव भोग रहा है। शरीरका दुःख, नारकियोसे मरने पिटनेका दुःख, जहाँ तिल तिल बराबर देहके टुकडे भी कर दिये जाते है फिर भी पारेकी तरह मिलकर फिर खडे हो जाते है, जिनकी बीचमे मृत्यु भी नही होती है और ऐसे बाहरी अनेक दुःख भोगकर भी सम्यग्दृष्टि नारकी अन्तरङ्गमे कैसा निराकुल रहता है ? इस मर्मको ज्ञानी पुरुष ही जान सकता है। सम्यग्दृष्टि नारकी भी दूसरे नारकियोको मारता पीटता, वह भी दूसरे नारकियो द्वारा मारा पीटा जाता, लेकिन सम्यग्दृष्टि नारकीको अन्त सक्लेश नही है और अन्य नारकी जो कृष्ण,

नील, कापोत लेश्या वाले है वे अंतः सक्लिष्ट रहा करते है।

**सम्यग्दृष्टि देवोकी अन्तः निर्मलता**—देवोंकी भी बात देखो–देव लोग बडे-बडे भोग साधनोके बीच रहते है। छोटेसे छोटे देवके कमसे कम ३२ देवागनाए होती है और बडे देवोके तो हजारो देवागनाएँ होती है। दूसरे उन देवोके, यहाँके मनुष्यो जैसा कोई विवाद नही है। वे खूब मनमाने भोग भोगते है। उन देवोमे भी जो सम्यग्दृष्टि देव है। वे इन भोगोके बीच रहकर भी अत्यन्त उदास रहते है। उनका झुकाव तो अपनी ओर रहा करता है। इस मर्म को ज्ञानी जन जानते है। भला बतलावो जो इस पचमकालमे कुन्दकुन्द, समतभद्र, अकलक इत्यादि ऋषि सत हो गए है। वे इस समय अब कहाँ पर होंगे, क्या कर रहे होंगे ? जिसने इन पुरुषोका चारित्र सुना है, पढा है, उनका चित्त यह कह देता होगा कि ऐसे ऋषिराजके समयमे यदि मैं होता तो उनके चरणोकी धूल अपने शिरपर लगाकर अपने जीवनको सफल समझता। कभी अवसर पाकर किन्ही-किन्ही सतोका चरित्र सुनायेगे तब यह बात घटित हो जायगी हृदयमे कि यह बिल्कुल ही युक्त बात है कि उन गुरुवोके समयमे यदि मै होता तो सब कुछ भूलकर केवल उनकी सेवा करके अपने जन्मको कृतार्थ समझता। वे कुन्दकुन्द, समतभद्र, अकलक इत्यादि क्या अब है ? अरे वे तो गुजर गए और मरण करके कहाँ पैदा हुए होगे ? अपनी रुचि और कल्पनाके अनुसार तो बतावो-? देवगतिमे वे इस समय होगे। क्या कर रहे होगे ? ठाठकी सभा लगी होगी, देव देवियाँ गान-तान कर रहे होगे। बडी धूमधामसे सगीत हो रहा होगा। सभी देव शिर हिलाहिलाकर आनन्द ले रहे होंगे और ये कुन्दकुन्द, समतभद्र, अकलक इत्यादि जीव, जो अब बडे देव है वे देव भी आनद ले रहे होंगे, मगर भीतरमे क्या गुजर रही होगी ? ज्ञानका प्रकाश होगा, सम्यक्त्वकी दृष्टि होगी और उससे हटना चाहनेकी बात मनमे सोच रहे होंगे। जबकि अन्य देवोको उसमे लगनेमे मौज आ रहा होगा। अविरत सम्यग्दृष्टि देवगतिके जीव इतने भोगके साधनोमे रहकर उससे उदास रहा करते है।

**अन्तस्तपका प्रसाद**—ज्ञानकी महिमा अनुपम है। हम आपका गुरु कहो, देव कहो, शास्त्र कहो, सर्वस्व, शरण, सार एक विशुद्धज्ञान है। उस सम्यग्ज्ञान ज्योतिको पाकर यह जीव कर्तृत्व और भोक्तृत्वके अधिकारको समाप्त कर देता है। वह अपने व्यवहारमे भी अकर्ता और अभोक्ताका अनुभव करता है। उनमे भली प्रकारसे प्रभुताकी शक्ति उत्पन्न हुई है, वह अब ज्ञानके मार्गसे ही अपनी चर्या बना रहे है। उनकी इस अतःतपस्याके प्रसादसे शुक्लध्यानके प्रकट हुआ है और वे उस शुक्लध्यानके प्रसादसे मोक्ष नगरमे पहुच जाते हैं। जहाँ कि विशुद्ध रागद्वेष रहित ऐसे ज्ञानानदस्वरूप आत्मतत्त्वका ही आलम्बन हो र. अपवर्ग नगरको प्राप्त होते है। अपवर्गका अर्थ है जहा धर्म अर्थ काम ये तीन वर्ग नही होते

हैं, अर्थात् सब झंझटोसे, विकल्पोसे मुक्त सर्वज्ञ सर्वदर्शी अनन्त आनन्दमय अवस्था को वे प्राप्त होते है। देखो ना—जब यह जीव कर्मसयुक्त था तो अपनी योग्यताका कैसा विपरीत विस्तार बनाया करता था और जब कर्मोंसे विमुक्त हुआ तो इसने अपने गुणोका अमित विस्तार अर्थात् अमित विकास विलास प्रकट किया है। यह प्रभु सर्वथा शुद्ध है और शान्ति के इच्छुक जीवोके लिए प्रतीक है। इस प्रकार यहाँ तक प्रभुताकी व्याख्यामे कर्मसयुक्तके रूप से पहिली गाथामे और कर्मवियुक्तपनेके रूपसे इस गाथामे इस जीवकी महिमा बतायी गई है।

एको चेव महप्पा सो दुवियप्पोत्तिलक्खणो होदि।
चदुसकमणो भणिदो पचग्गगुणप्पधाणो य ॥७१॥

**जीवकी एकरूपता**—अब जीवके सम्बधमे जीवकी ही विशेषताको प्रदर्शित करनेकी पद्धतिसे जीवके विकल्प कहे जा रहे है। यह जीव एक है, जैसे सब स्वर्णोमे साधारणतया पाये जाने वाले स्वर्णत्व गुणकी दृष्टिसे सब स्वर्णराशि एक है, इस ही प्रकार सब जीवोमे साधारण रूपसे पाये जाने वाले केवलज्ञानादि अनन्त गुणोके समूह रूप शुद्ध जीव जातिकी दृष्टिसे जीव एक है। जिन दार्शनिकोने एक ब्रह्म माना है उनका अभिप्राय, उनकी दृष्टि मूलमे यह रही होगी जैसे कि स्याद्वादने सग्रहनयकी अपेक्षा सर्व साधारण गुणोकी दृष्टिसे एक बताया है, फिर उस एककी घोषणाके बाद सर्व दृष्टियोसे उसे एक माना जाने लगा।

**दृष्टान्तपूर्वक जाति अपेक्षा जीवके एकत्वका कथन**—जैसे यहाँ कोई मनुष्य एक है तो वह हर दृष्टिसे एक है, करने वाला वही है, भोगने वाला भी वही है, उतने ही हम है। जैसे सभी मनुष्य जातिअपेक्षा एक है, इसी प्रकार यह जीव ब्रह्म भी जातिअपेक्षा एक है। जब सर्वत्र एक माना जाने लगा तो अनेक आशकाये उठने लगी। फिर ये जीव भिन्न-भिन्न अपना-अपना परिणमन कैसे कर रहे हैं? यह ऐसी रचना विभिन्न कैसे हो गयी है? सबके अनुभव अपने-अपने जुदे क्यो हो रहे है? जो एक होता है अनुभव भी उस समय एकमे ही होता है। तब उसके उत्तर भी अनेक प्रकारसे खोजे जाने लगे। यदि सग्रहनयकी दृष्टिसे जीवको एक मान लिया जाय तो उसमे आपत्ति नही है।

**दृष्टान्तपूर्वक जीवकी एकरूपताका समर्थन**—कोई गेहूका ढेर पडा है तो ग्राहक लोग आकर यो पूछते है कि यह गेहू किस भाव दिया है? शायद कोई बहुवचनमे नही कहता कि इन गेहुवोको किस भायमे दिया है? हालाकि गेहूके दाने करोडो रक्खे हैं, पर उन्हे एकवचन मे बोला जाता है, ऐसा क्यो है कि प्रयोजनकी दृष्टिसे, सग्रहनयकी दृष्टिसे, रूप रगकी दृष्टिसे वे एक समान है। इस कारण उनको कहनेमे एकवचनका प्रयोग होता है। ऐसे ही समस्त जीवो का जो समूह है वह स्वरूपदृष्टिसे एक है, और जो कुछ भी चमत्कार है, ढग है, पद्धति है वह सब एक है। इस कारण समस्त जीवोको कह देना कोई अनुचित नही है, पर सग्रहनयकी दृष्टि

त्यागकर व्यक्तिगत मान लिया जाय तो वहाँ आपत्ति आती है। सर्वथा एक ब्रह्म मान लेनेपर व्यवस्था बनानेके लिए अनन्त जीव मानने पडेगे। इस स्थितिमे जीवका मूल्य कुछ नही है। यह जीव इस ब्रह्मके सम्बधसे चमक रहा है। यह जीव जब ब्रह्ममे लय हो जायगा तो इसको मुक्ति हो जायगी। इस तरहसे कोई भाई जीवको मान पडे है।

**स्वभावदृष्टिसे परमब्रह्मका एकत्व**—ब्रह्म एक वह है चित्स्वभाव। ऐसा माननेके लिए भी जिनशासनके स्याद्वादसे इस पद्धतिसे प्रेरणा मिली है कि यह जीव स्वभावदृष्टिसे एक निर्विकल्प चैतन्यस्वभाव है। वह तो हुआ ब्रह्म, क्योकि स्वभावमात्रपर दृष्टि देनेसे व्यक्तियोका भेद उपयोगमे नही रहता। जैसे पीनेमे आने वाला जल। जल और जलका स्वभाव जब आप पीनेके प्रयोजनसे जलपर दृष्टि देंगे तो आपको वहाँ भिन्न-भिन्नपना नजर आयगा। यह पानी खारा है, यह मीठा है। तुम पानी कम लाये हो, तुम पानी बहुत लाये हो। यदि जलके स्वभावमे दृष्टि जाय तो स्वभाव नजर आयगा, व्यक्तियाँ नही। इसी प्रकार सब जीवोंके स्वभाव पर दृष्टि दी गई तो वहाँ एक अखड निर्विकल्प शुद्ध चैतन्यस्वभाव दृष्टिमे आया वह दार्शनिकोंका परमब्रह्म है, जैनसिद्धान्तमे भी उसे परमब्रह्म कहा है। अब इस आत्मामे जिससे व्यवहार होता है ऐसी जो परिणतियाँ है उन परिणतियोका प्रतिनिधि माना गया जीव। जिसे आत्मद्रव्य और आत्मपर्याय कहा गया है, उसे ही वहाँ परमब्रह्म और जीव कहा गया है। इन सब जीवोको एक सर्व साधारण स्वभावदृष्टिसे देखा जाय तो वह एक है महान आत्मा। यह आत्मा ज्ञानोपयोग दर्शनोपयोगसे उपयुक्त है। सर्व जीवोमे देख लो ज्ञातृत्वशक्ति और दृष्टृत्वशक्ति सबमे शाश्वत पडी हुई है। जिसको एक चैतन्यस्वभावसे कहा जाता है वह सर्व साधारण है, अत जीव एक है।

**सर्वथा एक जीवकी असिद्धि**—जो लोग सर्वथा जीवको एक मानते है उनको इस विषयमे ऐसी आशका रखनेपर कि फिर ये भिन्न-भिन्न क्यो नजर आते है? उनकी ओरसे उत्तर यह होता है कि जैसे एक ही चन्द्रमा भिन्न-भिन्न पात्रोमे, भिन्न-भिन्न थालियोमे जिनमे पानी भरा हुआ है नाना चन्द्र नजर आते है। वास्तवमे चन्द्रमा एक है, लेकिन उस उपाधिमे चद्रमा अनेक नजर आया करते है। इसी प्रकार ब्रह्म तो एक है, जीव तो एक है, पर भिन्न-भिन्न देहोमे भिन्न-भिन्न घरोमे इस जीवका प्रकाश पहुचनेसे वह भिन्न-भिन्न जीव नजर आता है। सुननेमे तो बडा भला लगता है। चन्द्र एक है और पचासो थालियोमे पानी भरा है तो पचासो चन्द्रमा नजर आ रहे है, ऐसे ही जीव एक है और ये असख्यात देह है ना, इन देहोमे उतने ही जीव नजर आ रहे है। लेकिन यह बात तभी तक सुन्दर लगती है जब तक इसपर गम्भीरतासे विचार न किया जाय। पचासो थालियोमे पचासो चन्द्रमा नजर नही आ रहे, किन्तु एक चन्द्रबिम्बका निमित्त पाकर पचासो थालोंका पानी अपने आपमे चन्द्रबिम्बके

आकाररूपसे परिणत हो गया है। उन पचासो थालियोमे उन पचासोका पानी नजर आ रहा है और वह पानी चन्द्रका निमित्त पाकर उसके अनुकूल आकाररूप परिणम गया है, पानीमे ऐसी योग्यता है। कही गोबरके पचासो उपला रक्खे हो तो उनमे चन्द्रबिम्ब क्यो नही दीखता ? अरे उनमे ऐसी योग्यता ही नही है। पानीमे वैसी योग्यता है जिससे योग्य वातावरण पाकर उस रूप परिणम जाय, तो वहाँ एक ही चन्द्रमा भिन्न-भिन्न नजर नही आ रहा है। आकाशमे रहने वाला चन्द्रमा वही एक है, यहाँ दृष्टिमे नही आता।

**जीवके एकत्वकी सिद्धिमे दृष्टान्तकी विरुद्धता**—इसे स्पष्ट समझने के लिए एक और दृष्टि डालो। जैसे किसी पुरुषके सामने १० दर्पण रखे हुए है सामने अगल बगल, तो उन दसो दर्पणोमे उस पुरुषका मुख पहुच रहा है, लोग ऐसा कहते है। क्या वास्तवमे दसो दर्पणोमे उस पुरुषका मुख नजर आ रहा है ? नही। उस पुरुषके मुखका सन्निधान पाकर वे दसो दर्पण उस मुखके आकार रूपसे परिणम गए है। पुरुषका मुख नाना रूपसे नही बन गया है। उन दसो दर्पणोमे उस पुरुषका मुख नही पहुच गया। अगर उस पुरुषका मुख उन दर्पणोमे पहुच जायगा तो वे दर्पण चेतन बन जायेंगे। उस पुरुषका मुख उन दर्पणोमे नही गया, उसका मुख उसही पुरुषमे है। उसके मुखसे बाहर उसका मुख नही जाता, फिर भी उस मुखका सन्निधान पाकर दसो दर्पण उस मुखाकाररूपसे परिणम गए है। ऐसे ही चन्द्रमा पानी रूप नही परिणमा, किन्तु पानी उन पचासो थालियोका पानी चन्द्रमाका सन्निधान पाकर चन्द्रबिम्बरूप परिणम गया है।

**सग्रहनयसे ही जीवके एकत्वकी सिद्धि**—दूसरा कोई इस प्रकार एक ब्रह्म तुम्हे कही दिखता है प्रत्यक्ष जो नानारूप परिणम जाय ? अपने अनुभवसे विचारो। अपने आपमे कोई चेतनाशक्ति वाला जीव तत्त्व अनुभवमे आता है, ऐसे-ऐसे ये सभी जीव एक-एक अलग-अलग है। सबका अनुभव उनका अपने आपके खुदमे है, फिर भी एक स्वभावदृष्टिसे सग्रहनयकी दृष्टिसे जब निरखते है तो समस्त जीवोमे पूर्ण समानता पायी जाती है उनके स्वरूपमे। इस कारण सग्रहनयसे जीव एक है।

**जीवकी द्विप्रकारता**—यह आत्मा दो प्रकारका है। इस विकल्पके प्रकरणमे इस ढग से वर्णन होगा कि जीव दो प्रकार है, तीन प्रकार है, चार प्रकार हैं आदिक। कुछ विकल्पो तक वर्णन चलेगा। यहाँ बतला रहे हैं कि जीव दो प्रकारके होते हैं—एक भव्य और एक अभव्य। अरे इसमे अभी सिद्ध तो नही आये। वे तो है अनुभय। जीव दो प्रकारके है—भव्य और अभव्य, तो मुक्त जीवोमे भूतप्रज्ञापन नैगमनयकी अपेक्षा भव्यत्व स्वीकार करना होगा, यो ये जीव भव्य अभव्यके प्रकारसे दो तरहके है। अथवा ससारी और मुक्तके भेदसे जीव दो प्रकारके है। अथवा जीवका जीवत्व दर्शनोपयोग और ज्ञानोपयोगके भेदसे दो प्रकार दृष्ट

होता है। यहां व्यक्तित्वकी दृष्टि त्याग दी गई है और उस जीवमे ही जीवके भावकी दृष्टिसे यह विविक्ता बताई गयी है।

**जीवकी त्रिलक्षणात्मकता**—यह जीव त्रिलक्षणात्मक है। एक साधारण दृष्टिमे तो उत्पाद व्यय ध्रौव्य लक्षणात्मकता पायी जानेसे समस्त पदार्थ इस त्रिलक्षणात्मकतासे युक्त है, जीव भी उत्पन्न होता है, विलीन होता है और वहीका वही रहता है। इसमे तो सभी पदार्थों की बात आ गई। जीवकी विशेषता क्या आई ? तो चलो, जीव यो विलक्षण है, कर्मचेतना, कर्मफलचेतना और ज्ञानचेतनासे सयुक्त है। कोई जीव कर्मचेतनासे तन्मय है अर्थात् मैं अमुक काम करूँ, ज्ञानातिरिक्त किसी भी भावके पदार्थके सम्बधसे करनेकी बुद्धि होनेका नाम कर्म-चेतना है और उस कर्मके फलमे जो सुख दुःख होता है उस फलको मै भोगता हू अथवा अन्य परपदार्थोंको भोगता हू। ऐसी बुद्धिका होना कर्मफलचेतना है, और मै मात्र ज्ञानस्वरूप हू, जाननमात्र हू, इस प्रकार जाननस्वरूपमे ही अपनी प्रतीति और अनुभव करना सो ज्ञानचेतना है। यो कोई जीव कर्मचेतनाप्रधानी है, कोई कर्मफलचेतनाप्रधानी है, कोई ज्ञानचेतनाप्रधानी है, कोई केवल ज्ञानमात्र है।-यह तो भिन्न-भिन्न जीवोकी बात हो गयी।

**एक जीवमे चेतनात्रिलक्षणात्मकता**—कोई बन्धु पूछे कि एक ही जीवमे तीनो बातें घटा दो तब तो उस जीवकी त्रिलक्षणता समझमे आये। चलो एक जीवमे घटावो। जैसे अवि-रत सम्यक्त्व गुणस्थान होता है उस गुणस्थानमे रहने वाला जीव अपनेको ज्ञानमात्र ही श्रद्धान करता है, तब ज्ञानचेतना हुई कि नही ? यह प्रधान है और गौणरूपसे यह जीव घर गृहस्थीमे है, अनेक कामोमे लग रहा है, उसमे भी उपयोग कभी-कभी चल रहा है ना तो लो कर्मचेतना हो गई, और उसके फलमे कभी हर्ष भी हो, कभी विषाद भी हो लो कर्मफलचेतना हो गई।

**अज्ञानी जीवकी त्रिलक्षणात्मकता**—कोई यहाँ हठ करे कि नही जी, तुमने एक खास अविरत सम्यक्त्व गुणस्थानको पकड लिया, हमे तो ऐसी बात बतावो कि मिथ्यादृष्टिके भी तीनो चेतना घट जायें और सिद्ध भगवानमे भी तीनो चेतना घट जाये। अच्छा लो, इसको भी सुनो। पहिले अज्ञानी जीवोकी बात देखो, प्रत्येक जीव ज्ञानस्वरूप है ना, वह चाहे अपनेको कुछ भी माने, पर उस माननेमे जो चेतनाएँ आती है, जोश आता है वह ज्ञानस्वरूप है तब ही आता है ना ? तो उन्होंने इस ज्ञानस्वरूपको ही तो किसी रूपमे चेता, वह चेतना तो इस ज्ञानस्वरूपकी है। है ना, क्या वह कभी रूप, रस, गध, स्पर्शको भी चेत लेता है, लो कर्म-चेतना और कर्मफलचेतना स्पष्ट ही है। चलो कुछ तान-तूनकर तीनो बाते यहाँ भी घट गयी। अच्छा सिद्ध भगवानमे बतावो। सिद्ध भगवानकी त्रिलक्षणता सुनो।

**सिद्ध भगवंतमे चेतनात्रिलक्षणात्मकता**—ज्ञानचेतना तो भगवानमे स्पष्ट है। यह प्रभु अपनेको ज्ञानरूप चेत रहे हैं, परिणम रहे है, ठीक है, ज्ञानरूप चेत रहे है ना कुछ काम कर

रहे है ना ? हाँ कर रहे है । अपनेको निरन्तर ज्ञानरूप अनुभव रहे है । यही उनका काम है ना ? इस कामरूप वे परिणाम रहे है ना, तो यही कर्मचेतना हो गई, और इस कामका फल भी उन्हे मिल रहा है कि नही ? केवल ज्ञातादृष्टा है तो ऐसे केवल ज्ञानमात्र रहनेके कार्यका उन्हे फल मिल रहा है, अनन्त आनन्द । उस अनन्त आनन्दको भोग रहे है ना, यही सिद्धका कर्मफल है तो उसे भी चेत रहे है । दो तीन बातें समझनेके प्रसगमे कर्मका अर्थ ज्ञानावरण आदिक न लेना, किन्तु प्रत्येक पदार्थ अपनी क्रियामे रहा करता है । तो सिद्ध भगवानकी जो क्रिया है, कर्म है, वह कर्म है और उसके फलमे जो फल मिलता है वह कर्मफल है ।

**विशुद्धाशयीका ज्ञानविहार**—जैसे एक ही लक्ष्य रखने वाला पुरुष घरमे पचासो जगह की व्यवस्था कर लेता है और अपने लक्ष्यसे चूका नही इसकी उसे प्रसन्नता रहती है । ऐसे ही मोक्षमार्गका लक्ष्य रखने वाला ज्ञानी पुरुष इन समस्त तत्त्वोको नाना रूपोसे जान रहा है, फिर भी यह अपने लक्ष्यमे सफल बना रहनेसे प्रसन्न रहता है, और कोई भक्त पुरुष भगवान की भक्ति करता है, उसमे सिद्ध भगवानका प्रेम है तो कभी भगवानकी बडी प्रशसा करके भक्ति करता है, कभी-कभी भगवानमे जब तीव्र भक्ति पहुचती है, उनके गुणोंके विलासकी दृष्टि पहुचती है तो कभी-कभी तो यो भी कह देता है कि क्या हुआ केवलज्ञान हो गया तो, वह तो तुम्हारा स्वभाव ही है, कौनसी इसमे वीरता हो गयी ? अरे स्वरूप वही है, जो था सो प्रकट हो गया, लो अभी तो बडा पुरुषार्थ बतला रहे थे और अब यो कहने लगे । अरे उसके यो कहनेमे भी पुरुषार्थको प्रशसा भरी हुई है ।

**भक्तिपद्धतिया व ज्ञानविहारपद्धतियां**—कभी तो यह भक्त दीनता भरे शब्दोंमे कहता है—नाथ ! बतावो, विकारोसे हटावो, मुझे इस अविकारके मार्गसे ही बढकर खीच लो अपनी ओर । मुझे अब इस ससारमे नही रहना है, कभी तो ऐसा दास बनकर प्रभुकी पुकार करता है और कभी झुझलाकर कहता कि प्रभु तुम्हारी भक्तिमे यदि कोई उन्नति नही जगती है, मेरा ठीक ठिकाना नही लगता है तो नाथ ! इसमे क्या मेरी ही बदनामी है, तुम्हारी नही है ? लोग कहेगे ना कि ये कैसे प्रभु है जो एक निष्कपट भक्तको अपनेमे समा नहीं सकते । परमात्माकी भक्तिके पचासो तरीके बना डाले, पर यहाँ दास उन सब तरीकोंमे मूल लक्ष्यको न छोडनेसे शान्त रहता है, पसन्न रहता है । कभी प्रभुसे झुझलाकर बोलनेके बाद भी यह पछतावा नही करता कि मैंने भगवानको बहुत भला बुरा कह डाला । अरे बुरा सुनाया कहाँ है, वह तो सब भक्तिके रूपमे था । यो ही तत्त्वज्ञानी पुरुष तत्त्वके सम्बधमे नाना पद्धतियोंसे सोचता है, चिन्तन करता है और उसमे वह प्रसन्न रहता है ।

**अन्य प्रकारसे जीवकी त्रिलक्षणात्मकता**—यह जीव चेतनाके प्रकारसे त्रिलक्षण वाला है अथवा ज्ञान, दर्शन, चारित्र इन तीनो रूप होनेके कारण यह आत्मा तीन लक्षण वाला है

अथवा द्रव्य, गुण, पर्याय तीन रूपोमे यह विदित होता है, अतएव त्रिलक्षणात्मक है। है जीव एक वही, पर जिसका जीवस्वरूपके परिचयपर अधिकार हो गया है वह इस जीवको नाना प्रकारसे त्रिलक्षण रूपमें देख रहा है। यह आत्मा त्रिलक्षणस्वरूप है। अब इसके बादमे ४, ५, ६, ७, ८, ९, १० के रूपमे भी वर्णन चलेगा।

ये जीव चार सक्रमण वाले है। सक्रमण, परिभ्रमण परिवर्तन—ये सब प्राय. अनर्थान्तर है। यद्यपि यह जीव शुद्ध निश्चयनयसे निर्विकार ज्ञानानन्द स्वरूप सहज सिद्ध है और सिद्धगतिके स्वभाव वाला है, फिर भी व्यवहारनयसे मिथ्यात्व, अविरत, कषायसे परिणमता हुआ यह जीव चार गतियोमे परिभ्रमण करता है। यह चार गतियोका भ्रमण इस जीवका स्वभाव नही है। इसका स्वभाव तो ऊर्ध्वगति है। जैसे अग्निकी शिखा स्वभावतः ऊपर ही चलती है इस ही प्रकार इस जीवकी विशुद्धगति ऊपरकी ओर ही होती है। वह कही तक हो, जहां तक निमित्तका सद्भाव है वहा तक ही सही, किन्तु स्वभाव है ऊर्ध्वगतिका। इस जीवका चारो गतियोमे भटकना उपाधिके सम्बन्धसे हो रहा है और अपने आपमे अपने स्वरूप की सुध न होनेसे किन्ही बाह्यमे उपयोग रखनेके कारण हो रहा है। यह जीव चार सक्रमण वाला है व्यवहार दृष्टिसे ससार अवस्थामे।

इस जीवमे ५ मुख्य गुण प्रधान है। उन ५ गुणोमे दो गुण इसके स्वभावरूपसे है क्षायिक और पारिणामिक। क्षायिक शब्दमे उपाधिके सम्बन्धसे क्षायिकताका व्यपदेश नैमित्तिकरूपसे माना गया है, किन्तु क्षायिक भावमे जो निर्मलता जगती है वह निर्मलता नैमित्तिक नही है, वह जीवके स्वभावसे उठी हुई है। और पारिणामिक तो स्वय स्वभावरूप है ही। इन दोनो भावोमे भी द्रव्यदृष्टिसे पारिणामिक भाव और पर्यायदृष्टिसे क्षायिक भाव ये दोनो स्वभावोसे सम्बन्ध रखने वाले भाव है। ससार अवस्थामे यह जीव ५ भावोसे लिपटा है।

क्या कोई जीव ऐसा भी होता है जिसमे एक भवमे ये ५ भाव हो जाते हो—औपशमिक, क्षायिक क्षायोपशमिक, औदयिक और पारिणामिक? होता है, सुनिये। क्षायिक सम्यक्त्व उत्पन्न करके जो जीव उपशम श्रेणीपर चढ़ा है उसके देखो सम्यक्त्वकी दृष्टिसे क्षायिक भाव है, चारित्रकी दृष्टिसे औपशमिक, कर्मोंका उदय चल रहा, सो औदयिक, ज्ञानावरणके क्षयोपशमसे ज्ञान चल रहा है इसलिये क्षायोपशमिक भाव है और पारिणामिक सब जीवोमे रहता ही है। कोई जीव ऐसे होते है जिनमे चार भाव होते है। जैसे क्षायिक सम्यग्दृष्टि जीव जो किसी भी श्रेणीपर नही चढा उसके औदयिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक और पारिणामिक ये चार भाव है। क्षपक श्रेणीमे रहने वाला जीव है उसके चार भाव है—द्वितीयोपशम सम्यक्त्व करके उपशम श्रेणीपर चढना हो जावे उसके चार भाव है और तीन भावोसे भरे हुए तो अनन्तानन्त जीव है। मिथ्यादृष्टि अज्ञानी इनके औदयिक भाव, क्षायोपशमिक भाव

और पारिणामिक भाव सबके बराबर बने हुए है। मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मन पर्यय-ज्ञान, कुमति, कुश्रुत कुअवधि ये सब क्षायोपशमिक ज्ञान है। अज्ञानियोके कुज्ञान होते है। सिद्ध भगवानके दो भाव है—क्षायिक और पारिणामिक। जीवके स्वभावको देखो तो एक भाव है पारिणामिक भाव। यो यह जीव ५ भावोमे युक्त है।

छक्कापक्कमजुत्तो उवजुत्तो सत्तभङ्गसब्भावो।
अट्ठासओ णवत्थो जीवो दसट्ठाणगो भणिदो ॥७२॥

ससार अवस्थामे यह जीव ६ अपक्रमोसे युक्त है। अपक्रम कहते है विरुद्धक्रमरहित गतिको, मरणके बाद जन्मस्थानपर पहुचनेकी गतिकी जो विधि है उसको। जैसे हम आप यहा गोलमटोल चल लेते है। पूरबसे उत्तरकी ओर चल दे, जहा चाहे जैसी गति कर लेते है। मरणके बाद इस जीवकी गति यथा तथा नही हो सकती। यदि पूर्व दिशामे मरे हुए जीवका उत्तर दिशामे जन्म होना है तो वह यो ही सीधा नही चल सकता। पश्चिम दिशाकी ओर बढकर मोडा लेकर उत्तरमे जायगा। मरणके बाद जीवकी गति आकाश पक्तिकी श्रेणीके अनुसार होती है। इस महा आकाशमे एक एक सूची रूप केवल एक प्रदेशकी मोटाई रखती हुई असख्यात श्रेणियाँ है। पूरबसे पश्चिमको, दक्षिणसे उत्तरको, ऊपरसे नीचे ऐसी तीन श्रेणिया है और दो छोर होनेके कारण ६ अपक्रम हो जाते है। यह ससारी जीव ६ अपक्रमोसे सहित है। यहा यह जीवके सम्बन्धका व्याख्यान समाप्त होनेको है ना, उपसहार रूपसे ये तीन गाथाएँ है अन्तमे, जिनमें दूसरी गाथामे यह वर्णन चल रहा है कि जीवके ऐसे ऐसे विकल्प हैं, उस क्रममे जीव यो ६ विकल्पोके रूपसे भी निरखा जा रहा है।

यह जीव ७ भग सहित है। देखिये कुछ भी बात हो—एक तो वह बात और एक खिलाफ बात। प्रत्येक पदार्थ अपनी खिलाफियतको लिए हुए है। कोई चीज "है" तो उसमें "नही है" यह भी मौजूद है, वह चीज है, याने वह अपने स्वरूपसे है तो परके स्वरूपसे नही है यह भी साथ लगा है। कुछ भी आप बात कहे तो उस बातमे एक प्रतिपक्ष लगा हुआ है। क्यो जी आपकी बात सच है ना। हाँ सच है। तो आपकी बात झूठ नही है यह है कि नही ? हाँ यह भी है। सत्यका सद्भाव असत्यके निषेधके साथ जुडा हुआ है, यदि झूठ नही है ऐसा नही है तो सच ही क्या रहा ? तो यो दो अग हो गए। दोनोको एक साथ बतानेका कोई वचन नही है। प्रमाणसे भले ही देखा जाय पर वहाँ लक्षण इसके अलग है। इन दोनो को एक साथ न कहा जा सकनेसे अवक्तव्य है, यो तीन धर्म हो गए। जहाँ तीन धर्म होते हैं तो उनका सयोग किया जाय तो चार प्रकारके सयोग हो जाते है, दो दो के तीन सयोग और तीनोंका एक। अस्ति, अवक्तव्य, नास्ति अवक्तव्य, अस्ति नास्ति और तीनोसे मिलकर अस्ति-नास्ति अवक्तव्य यो सप्तभंगकर सहित यह जीव है।

यह जीव पदार्थ अष्टास्रव है, ससार अवस्थामे ८ कर्मोंका आस्रव वाला है। मुक्त अवस्थामे ८ गुणोका आस्रव करने वाला है। निश्चयसे यह जीव वीतरागस्वरूप निश्चय सम्यक्त्व आदिक ८ गुणोका आश्रयभूत है—समकित, दर्शन, ज्ञान, अगुरुलघुत्व, अवगाहना, सूक्ष्मत्व, वीर्यत्व और अव्याबाधत्व। इस प्रकार ८ गुणोका आश्रयभूत है तो भी ससार अवस्थामे देखो व्यवहारदृष्टि से तो इसमे ज्ञानावरणादिक आठ कर्मोंका आस्रव बना हुआ है। इस प्रकरणमे ये एक जीवके बारेमे वर्णनके अन्तकी आखिरी चर्चायें है। जैसे कोई बडी गम्भीर समस्याको हल करनेके लिए एक बडा समूह जोडे, तो पहिले प्रयोजनभूत मुख्य-मुख्य बातोका वर्णन करके जब अन्तमे वह सभा उठनेको होती है तो थोडा सुगम दिलचस्प वातावरण ले करके समूह उठा करता है। ऐसे ही इस जीवतत्त्वके सम्बन्धमे मुख्य बातोका वर्णन करके अब कुछ विकल्पोके रूपसे इसका उपसहार किया जा रहा है।

प्रश्न—भला इतना कहनेकी कोई खास जरूरत थी क्या कि जीव क्रमसे एक भाव वाले, दो भाव वाले, ३ भाव वाले आदि है और जरूरत थी तो १० ही तक क्यो रहे, आगे क्यो नही बढे ? तो इस वर्णनमे दोनो प्रयोजन है। एक तो जीवके कुछ विकल्प बताकर यह यत्न किया है कि जीवके सम्बन्धमे कुछ और और प्रकट ज्ञान भी हो जाय और फिर मुख्य वर्णन करके एक वर्णन समाप्तिके पहिले चूलिका रूपमे वर्णन हुआ। चूलिका उसे कहते है कि पहिले कही हुई बातको भी कहना, पहिले न कही हुई बातको भी कहना और कुछ समन्वय मिलाकर उसका आखिरी कोई रूप बना देना, इसका नाम चूलिका है। यह जीव ८ गुणोका आश्रयभूत है अथवा ८ कर्मोंके आस्रवका आश्रयभूत है।

यह जीव नौ अर्थरूप है, ९ पदार्थ रूप है। जीव, अजीव, आस्रव, बध, सवर, निर्जरा, मोक्ष, पुण्य और पाप—ये ९ प्रकारके पदार्थ बताये गए है। इन ९ अर्थोंरूप जीवको देखना है। यद्यपि यह नवार्थता उपाधिके सम्बन्ध बिना नही हुआ करती है। जिस जीवने आस्रव किया, क्या अकेला ही जीव अपने आपमे अपने विभावोका आस्रव कर लेता है ? नही। कर ले तो आस्रव स्वभाव बन जायगा। यद्यपि इस नवार्थतामे पर-उपाधि निमित्त होती है, फिर भी पदार्थका यह स्वभाव अमिट है कि प्रत्येक पदार्थ केवल अपने आपमे अपनी ही शक्ति से अपना परिणमन किया करते है। सर्वत्र निहार लो। इस दृष्टिसे जीवमे आस्रवादिको देखिये।

जैसे आप दर्पणको देख रहे हो और उस दर्पणमे अपने पीछे खडे हुए कुछ बालक भी नजर आ रहे है, किन्तु उन बालकोका सान्निध्य पाकर जो दर्पणके प्रदेश थे वे बालकोंके आकाररूप परिणम गए। वह प्रतिबिम्ब उन बालकोका सन्निधान पाये बिना नही हुआ। लेकिन क्या यह जरूरी है कि हम उन बालकोका ख्याल निरन्तर बनाये रखते हुए दर्पणको

देखें ? हमे तो उन बालको की ओर दृष्टि भी नहीं करना है, केवल दर्पण देखना है, ऐसा यत्न करें तो वह दर्पण वैसा ही दिखेगा जैसा कि प्रतिबिम्बित है। यद्यपि यह बात मानी हुई है कि बालकोका सन्निधान पाये बिना वह दर्पण प्रतिबिम्बित नहीं हुआ पर देखनेकी तो आजादी है। हम केवल दर्पणको ही निहारें तो वहाँ यह जानते रहेगे कि यह दर्पण देखो ऐसा ऐसा है, ऐसा क्यो हुआ है, इस ओर हम विचार न लाना चाहें यह हमारी मर्जी है। यह है एक निश्चयदृष्टि। हम दूसरी उपाधिका सम्बन्ध नही जोडना चाहते हैं। केवल एक ही वस्तुमे उस ही वस्तुकी बात निहारनेका नाम निश्चय है। निर् मायने निकल गया चय मायने सचय जिस दृष्टिसे उस दृष्टिका नाम है निश्चय।

जीवमे विभावोका उदय हो रहा है, आस्रव हो रहा है। आस्रव मायने आना, उदय मायने निकलना। जीवमे विभावोका उदय हो रहा है, उदय निकल रहा है, ये जीवके स्वभावके ऊपरी स्थलपर विभाव आ रहे है और इस स्वभावके ऊपरी भागपर ये विभाव बँध रहे है। ऊपरी भावका अर्थ यह न लेना कि जैसे एक चीज समूची नीचे पडी है और उसके ऊपर कोई चीज रक्खी है, यह तो जितने प्रदेशोमे स्वभाव है उतने ही प्रदेशोमे विभाव है। यहाँ ऊपरका अर्थ भावात्मक लेना है अर्थात् जीवके अन्त स्वभावमे विभाव नही पडा है, किन्तु वह एक परिणमनके रूपमे आया है। यह जीवका आस्रव है।

देखो जीवमे विभावोका आना यह आस्रव हुआ, जीवमे विभावोका बाधना सो बध है। जीवने अपने उपयोगमे उन विभावोको बाँध रक्खा है। उसे यह उपयोग हटाना नही चाहता। यही बध हुआ। देखो यहाँ एक अचरजकी बात कि जीवमे जो विभाव उत्पन्न होते है वे दूसरे क्षण नही रहते है। दूसरे क्षण अन्य विभाव हुआ, तीसरे क्षण अन्य विभाव हुआ, ये विभाव क्षण-क्षणमे नाना हुआ करते है, लेकिन यह उपयोग यही समझ रहा है कि हम उसी विभावको पकडे है, वही सर्वस्व है, उन्ही विकारोको यह भ्रान्त उपयोगमे पकडे हुए है। उपयोग विभावोको कहाँ पकड सकता है ? विभाव तो एक क्षण हुआ, दूसरे क्षण मिट गया, पर उपयोग तो जिसे जान रहा है उस जाननके अनुसार तो उन सबको पकडे हुए है मानो अथवा उस विभाव सामान्यको यह जकडे हुए है ना, यही उसका एक बध है।

जब यह जीव भेदविज्ञानी होता है और इस विविक्त स्वरूपका परिचय पाता है तब यह जानता है। ये विभाव मेरे नही है, स्वभाव नही है, औपशमिक भाव हैं। उन औपाधिक भावोसे अपने स्वरूपको न्यारा कर लिया है। कैसे न्यारा किया ? न्यारा किस जगह करें ? वहाँ इसको कुछ अलग जगह ही नही है आत्मामे कि एक ओर विभाव धर दो और एक ओर स्वभाव धर दो। इस न्यारेपनमे भी वहीका वही स्वभाव है। लक्षणकी दृष्टिसे वहाँ विभावोसे आस्रवको जुदा निरखा जा रहा है। इस भेदविज्ञानसे लो अब ये विभाव किल गए,

स्वभावमे नही घुस सकें। उपयोगकी विचित्र महिमा है। हम आप लोगोकी विजय भी एक इस सम्यग्ज्ञान उपयोगसे ही हो सकती है। तो यह सवर हो गया। ऐसा सम्वर करनेके कारण अब वे विभाव कहाँ रहेगे मायाकी छाया पाये बिना ? इन विभावोसे कोई प्यार करने वाला नही रहा। तो ये विभाव जब सूखने लगते है, झडने लगते है तो यही है जीवमे निर्जरा पदार्थ, और जब यह जीव उन विभावोसे मुक्त होकर केवल एक निजमात्र रह जाता है तो यही है जीवका मोक्ष। पुण्य पाप तो आस्रवके भेद है। जो विभाव आये थे उनमे जो साता सुखके कारणभूत है वे पुण्यभाव है और जो असाता क्लेशके कारणभूत है वे पापभाव है। इस प्रकार जीवमे ९ पदार्थोकी व्यवस्था है। इस पदार्थ व्यवस्थाको हम निश्चयदृष्टिसे देखते है तो हेय तत्त्व इस जीवके साथ नही रह सकते। और यही आत्माका एक कल्याण है। यह जीव १० स्थानक है। ससार अवस्थामे इसके १० स्थान ऐसे बन जाते है जिसमे कोई जीव न छूटे और वह हो शरीरकी दृष्टिसे तो वे १० स्थान यो बनते है—पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, प्रत्येकवनस्पति, साधारणवनस्पति, दोइन्द्रिय, तीनइन्द्रिय, चारइन्द्रिय और पचेन्द्रिय। ये सब काय है और उन कायोमे एक दूसरेसे विशेषता है। शरीरकी विशेषतावोसे ससारी जीवके १० स्थान ये बताये है। पृथ्वीका जो शरीर है वह इन ९ से अलग जातिको लिए हुए है, जलका शरीर इन ९ से जुदा जातिको लिए हुए है। इसी प्रकार यह होते-होते १० अथवा ९ से कुछ विभिन्न रूपको लिए हुए है। यह जीव यो १० स्थानो वाला है। निश्चयसे देखा जाय तो इसमे ये १० स्थान नही है, एक शुद्ध बुद्ध चैतन्यस्वरूपमात्र है। अखण्ड अद्वैत चित्प्रकाशात्मक स्वभाव ही ऐसा है कि क्या करे क्या ? यह जानना बनाता नही है, यह ज्ञान करता नही है, किन्तु यह ऐसे ही स्वभाव वाला है कि इसका जाननपरिणमन चलता रहता है। यह जीव निश्चयसे शुद्ध एक ज्ञानानन्दस्वरूप है, लेकिन व्यवहारसे देखो तो यह इन १० स्थानोमे प्राप्त है। अब इन १० स्थानोंके विकल्प बढा-बढाकर कितने ही भावो, बढाते जावो, सैकडो जीवसमास बन जाते है। ये सब दस स्थान बताये गए है। एक दो तीन इत्यादि कहा करे, पर इन सबमे जीव तो वह एक अकेला ही है। जैसे कोई राजा बडी सजी-धजी सेनाके साथ किसी अन्य स्थानपर पयान कर रहा है तो लोग यह कहते है कि आज राजा तो दो मीलमे फैल कर रहा है। अरे राजा तो साढ़े तीन हाथका होगा, पर उस राजाके सम्बधसे जो कुछ ठाट-बाट होता है वह भी राजाका कहलाने लगा और यह राजा अब दो मीलका लम्बा-चौडा बन गया। ऐसे ही यह जीव तो केवल एक चैतन्यस्वभावरूप है, किन्तु इस जीवका सम्बध पाकर जो इतना ससारजाल बन गया है तो यह जीव अब उतने विकल्पोरूप कहलाने लगा है। जीव तो एक चैतन्यस्वरूप है। अब इसके बाद इस अधिकार की अन्तिम गाथा आयगी।

पयडिट्ठिदिग्रणुभागप्पदेसबधेहि सव्वदो मुक्को ।
उड्ढं गच्छदि सेसा विदिसावज्ज गदि जति ।।७३।।

**बन्धमुक्त जीवकी गति**—यह जीव प्रकृतिबध, स्थितिबध, ग्रनुभागबध ग्रौर प्रदेश-बधोसे सर्वप्रकार मुक्त होकर ऊर्द्धको जाता है। न किसी दिशावोमे जाता है ग्रौर न विदि-शावोमे जाता है। जो जीव जिस स्थानसे मुक्त होता है उसके ही ठीक सीधमे लोकके ग्रत तक चला जाता है। सिद्धलोक ४५ लाख योजन प्रमाण है ग्रौर जिस स्थानसे जीव मोक्ष जा सकता है वह स्थान भी ४५ लाख योजन प्रमाण है। ढाई द्वीपका प्रमाण ४५ लाख योजन है। इससे बाहर मनुष्योका गमन नही है। किसी भी प्रकार मनुष्य ढाई द्वीपसे बाहर नही जा सकता। कोई देव मनुष्यको ले जायें तो भी मनुष्य ढाई द्वीपसे बाहर नही जा सकता।

**ढाई द्वीपके सर्वप्रदेशोसे मुक्त होना**—इस ढाई द्वीपमे कोई भी प्रदेश ऐसा नही बचा जिस प्रदेशसे ग्रनेक जीव मोक्ष न गए हो। लवणसमुद्र, कालोदसमुद्र बडे विस्तार वाले समुद्र है वहाँसे भी जीव मोक्ष गए है। किसी बैरी देवने उन्हे वहाँ पटक दिया हो ग्रौर उस ही समय उनके शुक्लध्यान बना, घातियाकर्मोका क्षय हुग्रा ग्रौर वहीसे सिद्ध हो गए। यो समुद्र मे भी प्रत्येक प्रदेशसे यह जीव मोक्ष गया है। पर्वतोसे भी यह जीव मोक्ष गया है। हाँ मेरू पर्वतके ऊपर घटती हुई चूलिका बनी है ना, तो शका यह हो सकती है कि उस मेरू पर्वतके ऊपरी भागसे चूलिकासे मोक्ष कैसे गए होगे? उसके ऊपर तो ठहरने योग्य स्थान ही नही है। उस चूलिकाके ऊपर सिर्फ एक बालकी मोटाई बराबर हिस्सा ग्रन्तरमे है ग्रौर उसके ऊपर इन्द्रक विमान है प्रथम स्वर्गका तब इस जगहसे मुनि मोक्ष कैसे गये होगे? उसका उत्तर यह है कि कोई मुनि ऋद्धिधारी ऋद्धिबलसे उस मेरू पर्वतपर से जा रहा है ग्रौर मेरू पर्वतके ठीक बीचमे वह हो ग्रौर वहाँ ही शुक्लध्यान बना, घातिया कर्मोका क्षय हुग्रा ग्रौर वहीमे मोक्ष चले गए तो सीध तो यही बैठाना? वहाँसे भी ग्रनेक जीव मुक्ति गये है।

**चतुर्विधबन्धमुक्ति**—मुक्तिका ग्रर्थ है छूट जाना। जो छूटने योग्य वस्तु हैं परपदार्थ हैं, जिनके सम्बन्धसे यह ससार ग्रवस्था बन रही है उन पर-उपाधियोसे छुटकारा पानेका नाम मुक्ति है। वह पर-उपाधि है कर्म। कर्मोमे चार प्रकारका बन्धन है—प्रकृतिका बन्धन, ग्रमुक निषेक इस जीवको इस प्रकारके फल देनेमे निमित्त होगे। उस फलकी जाति बन जाय। जैसे ज्ञानावरण ज्ञानका ग्रावरण करे, इत्यादि। तो यो उनमे प्रकृतिका बन्धन है। ये कर्म इतने दिन रहेगे। इस जीवके साथ इतने दिन बाद उदय ग्रायगा, ऐसी उनमे स्थिति पड गयी। यह स्थितिबध है। उन कर्मोमे फल देनेकी शक्ति बन जाय, यह इतनी डिग्रीका फल देगा, यह ग्रनुभाग बध है ग्रौर उन प्रदेशोका जीवप्रदेशके साथ बन्धन हो जाय, यह है प्रदेश बन्धन। यह जीव उन चार प्रकारके बन्धनोसे मुक्त होकर ऊर्द्ध लोकमे जाता है।

**व्यवहारसे बन्धन और मुक्ति**—यद्यपि निश्चयदृष्टिसे इसके स्वभावको निरखनेपर यह प्रतीत होता है कि इस जीवमें तो यही जीव है, परपदार्थ कहाँ लिपटे हुए हैं ? स्वभाव-दृष्टिसे निरखनेपर केवल स्वभाव ही दृष्टिगोचर होता है, लेकिन केवल इतनी ही बात तो नहीं है। जो निश्चयदृष्टिसे यहाँ देखा जा रहा है, निश्चयकी दृष्टिमें निश्चयकी बात है, किन्तु यह जीव कर्मोंसे घिरा है, विभावोंका इसमें मेल है ये सब बातें भी तो चल रही हैं। उनसे यह जीव मलिन हो रहा है, सो यह मलिनता उन उपाधियोंका बन्धन मिटाये बिना दूर न हो सकेगी। जब जीव इन बंधोंसे सर्वप्रकार मुक्त हो जाता है तो स्वाभाविक अनन्तज्ञान, अनन्त-दर्शन, अनन्तआनन्द, अनन्तशक्तिसे सम्पन्न होकर यह जीव एक ही समयमें मोड़ो रहित गति से ऊर्ध्वको प्राप्त हो जाता है।

**संसारी जीवकी विग्रहगति**—जब जीव संसारअवस्थामें रहता है तो मरणके बाद जन्मस्थानपर पहुंचनेमें किसी जीवको १, किसीको २ और किसीको ३ भी मोड़े खाने पड़ते हैं। चौथा मोड खानेकी आवश्यकता नहीं रहती। इस लोकके किसी भी स्थानसे मरकर किसी भी विषम स्थानपर उत्पन्न हुआ तो भी तीन मोड़से अधिक मोड लेनेकी आवश्यकता नहीं रहती। मरणके बाद औदारिक शरीर और वैक्रियक शरीर न होनेके कारण इसकी गति यथा तथा नहीं हो पाती। आकाशकी श्रेणियोंके अनुसार गति होती है तब उन श्रेणियोंमें चलनेपर कोई स्थान ऐसा भी है कि जहाँ एक मोड कहीं-कहीं और कहीं तीन मोड लेने पड़ते हैं, किन्तु मुक्त होनेपर जीव तो जहाँसे भी मुक्त हुआ है उस ही की सीधमें जाता है। उसकी गतिमें मोडा नहीं होता। उनकी गति अविग्रहगति कहलाती है। विग्रहका अर्थ मोड भी है, विग्रह का अर्थ शरीर है। इस प्रकरणमें विग्रहका अर्थ मोड है। मोड सहित गतिको विग्रहगति कहते हैं। विग्रहरहित गतिको अविग्रहगति कहते हैं। दूसरा विग्रहगतिका अर्थ है विग्रह पानेके लिए गमन। विग्रहका अर्थ शरीर भी है। जैसे व्यवहारमें भी लोग कहते हैं उसे जिसका शरीर बड़ा तगड़ा हो कि उसका विग्रह बड़ा पुष्ट है, नया विग्रह धारण करनेके लिए जो गति होती है उसका नाम विग्रहगति है। यह सिद्धप्रभु अविग्रह होनेपर गति अविग्रह पद्धतिसे करते हैं, ये विदिशावोंमें गमन नहीं करते। जो बद्ध जीव है उसकी तो ६ गतियां हैं। कार्माणकाय-योगमें मरणके बाद जन्मके अनन्तकालमें ६ अपक्रमसे गति होती है, किन्तु मुक्त जीवके तो केवल एक स्वभावकी गति है।

**मुक्त जीवकी ऊर्ध्वगतिकी प्रथम युक्ति**—तत्त्वार्थसूत्रमें एक समाधान है इस प्रश्नका कि मुक्त जीव ऊपर ही क्यों जाता है ? और इसके दृष्टांत भी दिये हैं। एक उत्तर यह बताया है कि इन जीवोंके पूर्वका संस्कार है, प्रयोग है। जिन जीवोंने मुक्ति [illegible] और यदि लगाई थी, सिद्ध प्रभुका स्मरण भी उन्होंने ऊर्ध्वलोकमें ही अपना उपयोग लगाकर

किया था और उस सिद्ध लोकमे उनकी सिद्ध होकर रहनेकी चाह भी थी, पीछे वे निर्विकल्प होकर कर्मोका क्षय कर सिद्ध होते है तो अब वे उस पूर्वप्रयोगके कारण सीधे उस ही जगह पहुच जाते है। जैसे कुम्हार घडा बनाता है चक्रपर, तो वह चक्रको डडेसे २ मिनट खूब घुमाता है, घूमनेके बाद फिर उस डडेके छोड देता है, फिर भी दो-तीन मिनट तक वह चक्र घूमता ही रहता है, क्योकि इस चक्रको पूर्वका प्रयोग मिला है।

**मुक्त जीवकी ऊर्ध्वगतिकी द्वितीय युक्ति**—दूसरी युक्ति यह है कि मुक्त जीव चूंकि सर्वथा निःसग है। कर्मोका सग नही रहा, देहका सग नही रहा, भाररहित हो गए हैं, इस कारण उसका गमन ऊपरकी ओर होता है। जैसे जलमे कीचड इत्यादिसे भरी हुई तूँबी डाल दी जाय तो वह जलमे डूब जाती है, पर कीचड बह जानेपर वह तूबी फिर ऊपर तैरने लगती है। इस प्रकार कर्मोके भारसे सहित होनेसे यह जीव ससार-समुद्रमे गोते खा रहा है, जब सग, भार, कर्म, शरीर, विभाव ये सब दूर हो जाते हैं तो निर्भार होनेके कारण यह जीव स्वभावत ऊपर ही जायगा।

**मुक्त जीवकी ऊर्ध्वगतिकी तृतीय युक्ति**—तीसरी युक्ति है कि जब तक यह जीव बधमे बँधा हुआ है तब तक तो यह यही नीचे रह रहा है और जिस काल इस जीवके बधका छेद होता है तब ऊर्ध्वदशामे ही जाता है। जैसे एरेन्डाके बीजपर छिलका लगा हुआ है ऊपर, जब तक उसका छिलका साबुत है वहीका वही है और जब उसका छिलका टूटता है, अलग होनेको होता है उस समय यह बीज स्वभावसे ऊपर आ जाता है। फिर ऊपर जाकर नीचे गिरता है इसको दृष्टान्तमे नही लेना है, क्योकि दृष्टान्त एक देश हुआ करता है। जितना प्रयोजन होता है उतना ही अश लिया जाता है। जब जीवके कर्म, शरीर इत्यादिका सम्बध नही रहा तब यह जीव ऊपर दिशामे ही अपना गमन करता है।

**मुक्त जीवकी ऊर्ध्वगतिकी चौथी युक्ति**—चौथी युक्ति बतायी है कि जीवका इस प्रकार गमन करनेका स्वभाव ही है। जैसे अग्निकी शिखापर कोई थाली आदिका आवरण होनेसे वह यहाँ वहाँ जाय, पर निरावरण शिखाका ऊपर ही उठनेका स्वभाव है, इसी प्रकार जीवपर कर्मोका जब तक आवरण है तब तक भले ही ऊपर नीचे यहाँ वहाँ कैसा ही घूमा करे, पर जब ये सब आवरण हट जाते है तो यह स्वभावसे ऊपरको ही जाता है।

**बन्धनकी सिद्धि**—इस गाथामे सीधे रूपसे कहा तो इतना ही है कि यह जीव सर्व प्रकार बधोसे मुक्त होकर ऊर्द्धको ही जाता है, किन्तु इसमे कितनी ही स्थितियाँ भरी पडी हैं। प्रथम तो यही सिद्धान्त सिद्ध होता है कि यह जीव बन्धनसे बँधा हुआ था। कुछ दार्शनिक लोग इस जीवको बँधा हुआ नही मानते। यह जीव तो सदाशिव है, उसमे बन्धन नही पडा है। केवल एक प्रकृतिके सम्बधसे बन्धनका भ्रम हो गया है, लेकिन यह बात तो एकदम

विरुद्ध-प्रतीत होती है। अरे भ्रमसे बन्धन मालूम होता है तो यह भ्रम किसमे लगा हुआ है ? जो जाननहार है उसमे ही तो भ्रम लगा है। जो भ्रमसे न बधे हुएको भी बँधा हुआ निरख रहे है तो क्या भ्रम कम बन्धन है ? यही तो विकट बन्धन है। यह जीव बन्धनसे युक्त था, एक यह बात सिद्ध होती है।

**जीवके अस्तित्वकी पुष्टि**—बन्धनसे मुक्त होनेके बाद उसका अस्तित्व बना रहा है यह भी इस गाथासे सिद्ध होता है। कही ऐसा नही है दीपकके निर्वाणकी तरह यह आत्मा भी बुझ जाता हो। कही न रहता हो इसका नाम मुक्ति है, ऐसा नही है। यह आत्मा एक सद्‌भूत है, वह बन्धनसे मुक्त होकर भी रहता है। कहाँ रहता है वह ? सिद्ध लोकमे रहता है। वहाँ चला जाता है। बन्धनमुक्त होनेके बाद इस आत्माकी सत्ता रहती है, यह सिद्ध हो जाता है और इसकी सिद्धिके ही प्रसगसे वह ज्ञानात्मक है, सर्वज्ञ है, सर्वदर्शी है आदिक सभी चमत्कार उसमे प्रसिद्ध हो जाते हैं।

**अलख निरञ्जन**—लोग प्रभुके सम्बन्धमे यह महिमा बताया करते है कि यह अलख है, निरञ्जन है और चिदानन्दस्वरूप है, सच्चिदानन्दमय है, किन्तु इन विशेषणोका जो विस्तार है, फैलाव है उस फैलावमे जब तक रुचि नही जगती है तब तक ईश्वरका मानना, न मानना समान ही हुआ। आत्मा तो अमूर्त है तब वह इन्द्रियो द्वारा लक्ष्यमे कैसे आये ? जिसको जब लक्ष्यमे आता है तब वह उसका प्रतिपादन नही कर सकता है इस कारण यह प्रभु अलख है। भावकर्म अथवा द्रव्यकर्म व शरीर मलसे दूर हुए है वे अतएव निरञ्जन है, इसी कारण कृतकृत्य है। कुछ काम ईश्वरको करनेको नही पडा है, जहाँ कुछ करनेको पडा है वहाँ क्षोभ रहता है।

**वस्तुस्वातन्त्र्यकी प्रतीतिमे शान्तिमार्गपर गमन**—जब तक पदार्थमे स्वय उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य है ऐसी प्रतीति नही होती है तब तक हम मुक्तिके मार्गमे, शान्तिके मार्गमे बढ ही नही सकते है। अज्ञानका शल्य बहुत बडा शल्य होता है। कितनी ही भक्ति करे, कितना ही परोपकार करे, कितना ही दया दान आदिक प्रवृत्ति करे, उदारता भी दिखाये, देशके लिए अपना जीवन भी होम दे, फिर भी यदि वस्तुविषयक अज्ञान पडा हुआ है, प्रत्येक पदार्थ कितना है और वह अपने ही उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यरूपसे बना रहा करता है ऐसी स्वतन्त्रता जब तक विदित नही होती तब तक जीव परके रूपसे हटकर अपने ज्ञानप्रकाशमात्र स्वरूपमे ठहर नही सकता। और जब यह अपने स्वरूपमे न ठहरेगा, परकी ओर लगेगा तो इस जीवको प्रकृत्या अशान्ति रहेगी। इसी कारण जो शान्तिके इच्छुक पुरुष हैं वे इस ही ज्ञानमार्गमे अपना कदम बढाते हैं।

**अपनी निधिकी भूलका परिणाम**—भैया ! जो बात हम चाहते हैं वह हमारे स्वभाव

मे है, इसी समय है, भरपूर है, लेकिन घरमे गडी हुई निधिका पता न हो तो वह पुरुष दरिद्र की तरह व्याकुल रहा करता है, इस ही प्रकार जब हमे अपने स्वभावका अपनी प्रभुताका भान नही है तो किसी भी परपदार्थमे जो समस्त असार हैं भिन्न है उनमे इष्ट अथवा अनिष्ट बुद्धि करके हम अपनी कषायके अनुकूल उन्हे परिणमानेके लिए दीन बने रहा करते है। इतना साहस बने, सकल्प बने कि यह मैं आत्मा सबसे न्यारा केवल अपने स्वरूपमात्र हू, किसी पदार्थका अधिकारी कर्ता भोक्ता कुछ भी नही हू। जब तक वस्तुस्वरूपकी स्वतन्त्रताका भान नही होता तब तक मोक्षके मार्गमे हमारा कदम नही बढ सकता।

**व्यवहारकी ज्ञेयता**—यद्यपि वस्तुकी सिद्धि निश्चय और व्यवहार—दोनो नयोसे होती है, लेकिन स्थिति जाननेके लिए दोनो नय कार्यकारी है, फिर भी हम किस नयके विषयमे अपनी दृष्टि गडाये, लक्ष्य बनाये कि हम निर्विकल्प समाधिमे रत हो सकें। कुछ गम्भीर यत्न के साथ इसका निर्णय करिये। व्यवहारनय कहता है कि यह आत्मा कर्मोंसे बँधा है। ठीक है, यह बात गलत नही है, परिस्थिति ऐसी है, लेकिन साथ ही यह भी तो है कि यह आत्मा अपने ही सत्त्वके कारण केवल अपने प्रतिभास स्वरूप है। अब इन दोनोमे से हम केवल व्यवहारनयके विषयका लक्ष्य बनाकर रह जायें, देखो यह आत्मा कर्मोंसे बँधा है, कर्मके उदयसे इस जीवको सुख दुःख मिलता है और-और भी सोचते जाइए। इस चिन्तनासे आपने कौनसी निर्विकल्पता पा ली? अतएव व्यवहारनयका विषय लक्ष्यरूप बनानेके लिये नही होता, किन्तु व्यवहारनय परिस्थितिका ज्ञान कराता है। और लक्ष्यमे विघ्न विषयकषायोसे बचनेके लिए कुछ उपाय बताता है।

**निश्चयका लक्ष्य**—अब निश्चयनयके लक्ष्यपर दृष्टि करिये। कुछ भी अपनी परिस्थिति हो अर्थात् कर्मोंसे बँधे है, शरीरसे बँधे है, रागादिक भी हो रहे है, इन सब परिस्थितियोंके बावजूद भी निश्चयनयके विषयपर अपना उपयोग तो पहुचाइये। यह मैं आत्मा एक प्रतिभासस्वरूप हू, इस मुझ आत्माका प्रतिभास ही लक्षण है, यही स्वभाव है। स्वभाव स्वभाववान कुछ जुदे नही है। केवल यह चित्प्रकाशमात्र मैं हू। अनादि अनन्त सर्वसे विविक्त केवल अपने स्वरूपमात्र चित्स्वभाव हू। जरा गहन दृष्टिसे इस ओर मनन तो हो, फिर देखो मननसे आत्मतत्त्वमे कौनसी समृद्धि जगेगी? निर्विकल्प अखण्ड अन्तस्तत्त्वकी ओर इसकी दृष्टि जगेगी और यह उस ही समय शान्तिका अनुभव कर लेगा।

**करणीय कृत्य**—भैया! हम सबका यही तो काम है करनेका कि अपने बारेमे निश्चय और व्यवहारसे सभी प्रकारकी जानकारी कर लें और लक्ष्य बनायें निश्चयनयके विषयका। उसमे भी परमशुद्ध निश्चयनयके विषयका और चूंकि हम चिरकालसे विषयकषायोंके बन्धनमे बँधे चले आ रहे हैं, उनसे मुक्त होनेके लिए प्रथम व्यवहारका उपाय करें ताकि विषयकषायो

को तुरन्त रोक ले और उस अवसरमे शुद्ध ध्यानके प्रतापसे हम शांतिका मार्ग प्राप्त कर सके। यही एक मुख्य कार्य है जिससे सर्व संकटोसे मुक्त होकर हम सदाके लिए अनन्त आनन्दमे रत रहेगे।

**जीव तत्त्वके अवगमका मूल प्रयोजन**—जीवास्तिकायके व्याख्यानके इस अधिकारमे जो प्रथम गाथा आई थी उसमे ६ उपाधिकारोका निर्देश है। जीव, चेतयिता, उपयोगविशेषित, प्रभु, कर्ता, भोक्ता, देहमात्र, मूर्त व कर्मसयुक्त। इनके सम्बन्धमे पूर्वानुपूर्वी, पश्चादनुपूर्वी व यथातथानुपूर्वीसे उन अतराधिकारोमे जीवास्तिकायका वर्णन करके चूलिकारूपमे उसका कुछ और विवरण किया। जीव पदार्थके अवगमका प्रयोजन यह है कि हम जीव है, अपने सहज स्वरूपको पहिचानें और इसमे ही रत हो, इसमे ही सर्वकल्याण है।

पूज्य श्री गुरुवर्य्य मनोहर जी वर्णी "सहजानन्द" महाराज द्वारा रचित "पञ्चास्तिकाय प्रवचन" का यह तृतीय भाग सम्पन्न हुआ।

॥ इति पञ्चास्तिकाय प्रवचन तृतीय भाग समाप्त ॥



अध्यात्मयोगी न्यायतीर्थ पूज्य श्री १०५ क्षुल्लक मनोहर जी वर्णी
'सहजानन्द' महाराज विरचितम्

# सहजपरमात्मतत्त्वाष्टकम्

।। शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।

[illegible] सुधाम्नि निरता गतभेदभावा प्राप्स्यन्ति चापुरचल सहज सुशर्म ।
एकस्वरूपममल परिणाममूल, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।१।।

शुद्ध चिदस्मि जपतो निजमूलमत्र, ॐ मूर्ति मूर्तिरहित स्पृशतः स्वतत्रम् ।
यत्र प्रयान्ति विलय विपदो विकल्पा, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।२।।

भिन्न समस्तपरतः परभावतश्च, पूर्ण सनातनमनन्तमखण्डमेकम् ।
निक्षेपमाननयसर्वविकल्पदूर, शुद्ध चिदस्मि परमात्मतत्त्वम् ।।३।।

ज्योति पर स्वरमकर्तृ न भोक्तृ गुप्त, ज्ञानिस्ववेद्यमकल स्वरसाप्तसत्त्वम् ।
चिन्मात्रधाम नियत सततप्रकाश, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।४।।

अद्वैतब्रह्मसमयेश्वरविष्णुवाच्य, चित्पारिणामिकपरात्परजल्पमेयम् ।
यद्दृष्टिसश्रयणजामलवृत्तितान, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।५।।

आभात्यखण्डमपि खण्डमनेकमश भूतार्थबोधविमुखव्यवहारदृष्ट्याम् ।
आनदशक्तिदृशिबोधचरित्रपिण्ड, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।६।।

शुद्धान्तरङ्गसुविलासविकासभूमि, नित्य निरावरणमञ्जनमुक्तमीरम् ।
निष्पीतविश्वनिजपर्ययशक्ति तेजः, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।७।।

ध्यायन्ति योगकुशला निगदन्ति यद्धि, यद्ध्यानमुत्तमतया गदित. समाधि ।
यद्दर्शनात्प्रभवति प्रभुमोक्षमार्ग, शुद्ध चिदस्मि सहज परमात्मतत्त्वम् ।।८।।

सहजपरमात्मतत्त्व स्वस्मिन्ननुभवति निर्विकल्प य ।
सहजानन्दमुवन्द्य स्वभावमनुपर्यय याति ।।